प्रकाशन-संख्या : १९४

# बाँसुरी-शिक्षा

[बाँसुरी की तालीम देनेवाली एकमात्र सम्पूर्ण पुस्तक]

□

लेखक

सी० एल० श्रीवास्तव 'विजय'

संगीत-विशारद, संगीत-प्रवीण

[प्रवक्ता (बाँसुरी), काशी हिंदू विश्वविद्यालय]

□

संपादक

बालकृष्ण गर्ग

□

प्रकाशक

© संगीत कार्यालय, हाथरस (उ० प्र०)

प्रथम संस्करण
नवंबर, १९८३

मूल्य
साठ रुपए

Publication No. 194

BANSURI SHIKSHA
[A complete work on flute-teaching]

Written by
C. L. SRIVASTAVA 'VIJAY'

Edited by
B. K. GARG

1st. Edition
November, 1983

Rs. 60/-

Published by
SANGEET KARYALAYA
HATHRAS (INDIA)

Printed by
SANGEET PRESS
HATHRAS (INDIA)

# आरम्भ

बाँसुरी-वादन के प्राचीन और अर्वाचीन प्रकारों में जो क्रमिक विकास एवं कलात्मक प्रगति हुई है और हो रही है, उसे ध्यान में रखते हुए अध्यापन-काल में इस विषय के सुबोध परिचयात्मक ग्रन्थ का अभाव अनुभव में आता रहा है। प्राय: विज्ञ जन एवं साधक गायकी के प्रकारों को, जो कि गीत-गायन की बन्दिशों या सितार-वादन की बन्दिशों में प्राप्त होते हैं, बाँसुरी-वादन की साधना का भी आधार मानते रहे हैं। किन्तु भारतीय शास्त्रों में सुषिर वाद्यों के वादन के प्रकार और उनकी साधन-क्रियाओं के रूप स्वतन्त्र ढंग से वर्णित हैं। प्रस्तुत ग्रंथ में हमने शास्त्रों में वर्णित सुषिर वाद्यों की प्रतिष्ठा एवं उनकी साधना और अभ्यास-क्रम में आ सकनेवाली सरल बन्दिशों के प्रारम्भिक रूप विद्यार्थी-जगत् के समक्ष रखने की चेष्टा की है।

आरंभ में विद्यार्थी का परिचय प्राय: (स्व०) पं० विष्णुनारायण भातखण्डे की स्वरलिपि एवं उनके ग्रन्थों में दी हुई शास्त्रीय जानकारी से होता है, अत: हमने भी उसी पद्धति का अनुसरण किया है। विद्यार्थियों को शास्त्रीय ज्ञान के साथ-साथ बाँसुरी-वादन की कला का परिचय, उसके सरल साधन और प्रयोग ज्ञात हों, साथ ही कॉलेज के शिक्षा-क्रम में उत्तर प्रदेश की माध्यमिक शिक्षा-परिषद् के हाईस्कूल एवं इण्टरमीडिएट, विभिन्न विश्वविद्यालयों, प्रयाग संगीत-समिति तथा गान्धर्व महाविद्यालय-मण्डल के शिक्षा-क्रम को भी बाँसुरी-वादन के लिए सरल मार्ग-दर्शन प्राप्त हो, तो मैं अपने इस प्रयास को सफल मानूँगा। अंत में विज्ञ जनों एवं अध्यापक बन्धुओं से भी योग्य सुझावों की कामना करता हूँ, ताकि आगामी संस्करण में आवश्यक संशोधन हो सके।

**एच/६, हैदराबाद कॉलोनी**
**काशी हिंदू विश्वविद्यालय**
**वाराणसी (उ० प्र०)**

□ *सी० एल० श्रीवास्तव 'विजय'*

## आभार

इस ग्रंथ को वर्तमान स्वरूप प्रदान करने में जिन महानुभावों का अमूल्य सहयोग मुझे उपलब्ध हुआ है, उनके प्रति हार्दिक आभार प्रदर्शित करना मैं अपना परम कर्तव्य समझता हूँ। पूज्य गुरुवर्य ( अब स्वर्गीय ) **डॉ० लालमणि मिश्र** ( प्रोफेसर तथा वाद्य-संगीत-विभागाध्यक्ष, ललित कला संकाय, काशी हिंदू विश्वविद्यालय ) की कृपा और मार्गदर्शन तथा अपना क्रियात्मक अभ्यास तो इस प्रयास में सहायक हैं ही, साथ-ही-साथ शास्त्रों के गंभीर चिंतनीय विषय सरल ढंग से छात्रों एवं साधक जिज्ञासुओं को बोधगम्य हो सकें और वे अधिक गंभीर अध्ययन की ओर प्रेरित हो सकें, इस उद्देश्य से मेरे मित्र **पं० गोपाल भट्ट** [ सहायक, संगीत-शास्त्र ( शोध )-विभाग, का० हिं० वि० वि० ] ने शास्त्रीय जानकारी का अंग पूरा करके इस ग्रंथ की उपादेयता में जो वृद्धि की है, उसके लिए मैं उनका चिर-ऋणी हूँ। इसके अतिरिक्त **पं० माहेश्वर झा** ( संगीत-शास्त्र-विभाग, का० हिं० वि० वि० ), **श्री रणजीत सिंह** ( वाद्य-संकाय, का० हिं० वि० वि० ), **श्री प्रभाकर द्विवेदी, श्री आर० के० श्रीनिवास** ( सांध्य विद्यालय, का० हिं० वि० वि० ), **श्री डी० एल० बोरह** ( ललित कला संकाय, का० हिं० वि० वि० ), **श्री नवलकृष्ण** एवं परोक्ष-अपरोक्ष रूप से सहयोगी अन्य सभी विद्वज्जनों का भी मैं हृदय से कृतज्ञ हूँ।

अंत में, 'संगीत' मासिक के संपादक **श्री बालकृष्ण गर्ग** एवं प्रख्यात संगीत-प्रकाशन-संस्थान **संगीत कार्यालय** ( हाथरस ) का जो विशिष्ट सहयोग 'बाँसुरी-शिक्षा' के संपादन–प्रकाशन में मिला है, उनके प्रति अपना आभार मैं किन शब्दों में व्यक्त करूँ, नहीं समझ पा रहा। बस, इतना ही कह सकता हूँ कि अनेकों कठिनाइयों व असुविधाओं के होते हुए भी उन्होंने यथासंभव परिष्कृत एवं सुसंपादित रूप में इसे गुणग्राही संगीत-साधकों और शिक्षार्थियों के समक्ष प्रस्तुत करने की भरसक चेष्टा की है; जिसके बिना मेरा यह स्वप्न साकार होना संभव ही नहीं था।

☐ सी० एल० श्रीवास्तव 'विजय'

# शुभाशंसा

मुझे यह जानकर हार्दिक प्रसन्नता हुई है कि मेरे प्रिय शिष्य श्री सी० एल० श्रीवास्तव वंशी-वादन पर एक पुस्तक प्रकाशित कर रहे हैं। मुझे इनके अनुभव, इनकी लगन एवं योग्यता पर भरोसा है। मेरा विश्वास है, पुस्तक विद्यार्थियों के लिए उपयोगी एवं मार्गदर्शक होगी। मैं इनके परिश्रम की सफलता की कामना करता हूँ।

□ डॉ० लालमणि मिश्र, वाराणसी

आप बाँसुरी पर पुस्तक लिख रहे हैं, यह जानकर प्रसन्नता हुई। आपको इस कार्य में सब प्रकार की सफलता प्राप्त हो, ऐसी कामना है।

□ विजय राघव राव, बंबई

अत्यन्त हर्ष की बात है कि आपकी वंशी पर पुस्तक छपने जा रही है। वंशी पर अभी बहुत कम सामग्री उपलब्ध है। मेरी आकांक्षा है कि आपकी यह पुस्तक वंशी एवं संगीत-प्रेमियों के लिए अत्यन्त उपयोगी प्रमाणित हो। मेरी सद्भावनाएँ आपके साथ हैं।

□ रघुनाथ सेठ, बंबई

बाँसुरी पर एक अच्छे ग्रन्थ का नितान्त अभाव है। इस अभाव की श्री सी० एल० श्रीवास्तव ने 'बाँसुरी-शिक्षा' में सुन्दर रीति से पूर्ति की है। आपने इस ग्रन्थ में क्रियापक्ष और शास्त्रपक्ष, दोनों का यथेष्ट प्रतिपादन किया है। पाठ्यक्रम के विभिन्न रागों के निबन्धन आपने आवश्यक प्रचलित तालों में दिए हैं। साथ ही प्रत्येक राग के चलन का भी आपने विस्तृत वर्णन किया है। अतः सभी दृष्टियों से यह ग्रन्थ विद्यार्थियों के लिए बहुत ही उपादेय है।

मैं श्रीवास्तव जी की इस कृति की सफलता की हृदय से कामना करता हूँ।

□ ठा० जयदेवसिंह, वाराणसी

# लेखक-परिचय

श्रीयुत सी० एल० श्रीवास्तव 'विजय' का जन्म २ मार्च, सन् १९३५ को फतेहपुर जिले में हुआ। यद्यपि आपके पिता गाते और मृदंग भी बजाते थे, किन्तु छोटी ही अवस्था में पितृहीन हो जाने से अपने बड़े भाई के साथ रहना पड़ा और अम्बाला (पंजाब) जाना पड़ा। शिक्षा-दीक्षा में अनेक अड़चनों के बावजूद भी संगीत का अंकुर विकास का अवसर खोजने लगा।

बाँसुरी-वादन की प्रारम्भिक शिक्षा मास्टर हरीराम जी द्वारा संपन्न हुई। कुछ दिनों के बाद सितार और वीणा की शिक्षा स्वामी बादलगिरि जी के शिष्य श्री जगन्नाथ महेन्द्र से मिली। सुषिर एवं तन्त्र-वाद्यों पर निरंतर अभ्यास करते हुए श्री श्रीवास्तव ने एक संगीत-विद्यालय की स्थापना की, जिसका नाम 'श्री सरस्वती संगीत-विद्यालय' रखा। संगीत-विद्यालय में शिक्षण-कार्य के साथ-साथ पंजाब के अनेक स्थानों में घूम-घूमकर प्रचार-कार्य भी प्रारम्भ किया, जिससे जनता को आनन्द प्राप्त हुआ। अपने बड़े भाई की मृत्यु के पश्चात् आप दिल्ली चले गए। वहाँ आपने पं० रविशंकर एवं पं० उमाशंकर मिश्र से सितार-वादन में उच्चस्तरीय शिक्षा ली। कानपुर में यह शिक्षा-क्रम डॉ० लालमणि मिश्र के निर्देशन में सम्पूर्ण हुआ। इनके प्रभाव से तबला, जलतरंग, विचित्रवीणा आदि अनेक वाद्यों में आपकी अभिरुचि बढ़ने लगी। डॉ० मिश्र की कृपा से आप गांधी संगीत-महाविद्यालय में कुछ दिनों कार्य करने के बाद काशी हिन्दू विश्वविद्यालय में बाँसुरी-वादन के शिक्षक नियुक्त हुए। आजकल आप काशी हिंदू विश्वविद्यालय के संगीत एवं मंच कला संकाय में बाँसुरी-वादन के शिक्षक का कार्य ही कर रहे हैं।

□ गोपाल भट्ट



पूज्य गुरुवर्य (स्व०) डॉ० लालमणि मिश्र

जिन गुरु की कृपा से
मुझे रसमय कण और प्रकाश मिला,
उन्हीं महान् गुरु के चरणकमलों में
यह 'बाँसुरी-शिक्षा' नामक ग्रंथ
सादर समर्पित है !

□ सी० एल० श्रीवास्तव 'विजय'



# प्रवेश

वैदिककालीन प्रमुख वाद्यों में वीणा और मृदंग के साथ-साथ वेणु (वंशी) का नाम भी सम्मानपूर्वक आता है। सुषिर वाद्यों में सर्वप्रथम बाँस के द्वारा बाँसुरी का ही निर्माण हुआ, यह इतिहास-सिद्ध है। इसके बाद ही शहनाई, अलगोजा, तुरही, सींगी, बीन इत्यादि वाद्य बने। कुछ ग्रंथकारों का यह कथन कि बाँसुरी सुषिर वाद्यों की आदि-माता है, सर्वथा सत्य प्रतीत होता है।

भारतीय संगीत के अनेक शास्त्र-ग्रंथों में सुषिर वाद्यों के विविध रूपों, उनकी वादन-क्रिया और प्रयोग की विस्तृत चर्चा की गई है। चारों प्रकार के वाद्यों—तत, वितत, घन और सुषिर में सुषिर वाद्य भी अपनी निजी प्रतिष्ठा रखते हैं। जब दो वीणाओं पर श्रुतियों की स्थापना करते समय ग्रामादि के अनुसार शुद्ध स्वरों की मान्यता में मतैक्य न हो, तब आचार्यों ने वेणु के स्वर को प्रामाणिक मानने का निर्देश किया है—"तंत्रिकोणादि-वैगुण्ये प्रमाणं वंशजाः स्वराः।" ('संगीतराजः', द्वितीयो गीतरत्नकोशः, स्वरोल्लासः १, स्थानादि परीक्षणम् १, श्लोक १६)

उत्तम वृंदों की चर्चा करते समय भरत मुनि ने नाट्य कुतप का उल्लेख किया है। अभिनवगुप्त की टीकानुसार "उत्तमादि उचितपात्रसमूहः।" "उत्तमाधममध्याभिस्तथा प्रकृतिभिर्युतः। कुतपो नाट्ययोगे तु नानादेश-समुद्भवः।" (रत्नाकरः) "गातृवादकसंघातो वृंदमित्यभिधीयते उत्तमं मध्यममथो कनिष्ठमिति तत्त्रिधा। उत्तमे गायनीवृंदे मुख्य गायनिकाद्वयम्।

दशस्युः समगायिन्यो वांशिकद्वितयं तथा।'' और 'संगीतराज' के अनुसार—''गायिकासमतया निवेदिता वंशमर्दलभृतोः पृथग्द्विकम्।'' (द्वितीयो गीतरत्नकोशः, प्रकीर्णोल्लासः ३, स्थायवागपरीक्षणम् ४, श्लोक १५१)—इत्यादि प्रमाणों से वेणु, वंशी या बाँसुरी की प्रतिष्ठा को ग्रंथों में स्वीकारा गया है।

बौद्धकालीन भारत में, धार्मिक संगीत के अंतर्गत वंशी का प्रयोग व्यापक रूप में था। अजंता-एलोरा की कलाकृतियों में भी बाँसुरी को प्रमुख स्थान दिया गया है। अतः सिद्ध होता है कि भारत में अति प्राचीन काल से लेकर वर्तमान तक बाँसुरी का प्रयोग होता आया है और यह वाद्य भारतीय संगीत-प्रेमियों का विशिष्ट वाद्य है। बाँसुरी की लोकप्रियता का इससे बड़ा प्रमाण और क्या हो सकता है कि मेले-दशहरे के अवसरों पर छोटे-छोटे बालक भी बाँसुरी खरीदते और फूँक भरकर उसे बजाने का प्रयत्न करते देखे जाते हैं।

भगवान् विष्णु के अवतार श्रीकृष्ण के अधरों पर तो वंशी सदैव विराजती थी। इसी लिए उन्हें वंशीधर, वेणुगोपाल, मुरलीमनोहर आदि नामों से पुकारा जाता है। कृष्ण की वंशी का नाद गोपीजनों, गायों, खगों, मृगों—यहाँ तक कि समस्त जड़-चेतन को मुग्ध कर देता था। चर-अचरविमोहिनी कृष्ण की बाँसुरी का वर्णन जहाँ हमारे 'श्रीमद्भागवत' आदि धर्मग्रंथों में विस्तृत रूप से मिलता है, वहीं भक्तिकालीन कवियों ने भी इसकी भूरि-भूरि प्रशस्ति की है। 'बाँसुरी बजाई आज रंग सौं मुरारी', 'बाँसुरी माई बिधि हू ते परम प्रबीन', 'बंसी, तू गुमान-भरी.....', 'आज मुरली की धुन सुनी' आदि असंख्य पद वंशी के गुणगान से पूरित हैं।

वर्तमान काल में नवजागरण के साथ-साथ अनेक सहायक वाद्यों को स्वतंत्र वादन की प्रतिष्ठा प्राप्त हुई है। जिस प्रकार शहनाई-वादन में संपूर्ण शास्त्रीय गायकी को प्रस्तुत करने के सफल प्रयास हुए हैं, उसी प्रकार बाँसुरी में भी समस्त गायकी को स्वतंत्र रूप से पेश करने की कामयाब कोशिशें हुई हैं। (स्वर्गीय) पन्नालाल घोष का व्यक्तित्व इस प्रयत्न में अग्रगण्य माननीय है। वंशी के छह, सात या आठ छिद्रों पर संपूर्ण कलात्मक वादन-चातुर्य का प्रस्तुतीकरण अथवा योग्य शिक्षा दे पाना आसान कार्य नहीं है। इसमें फूत्कार के ढंग और तत्कार के प्रकार अपना विशेष कलात्मक चातुर्य रखते हैं। इसी कलात्मक शिक्षण के अभाव की पूर्ति-हेतु इस ग्रंथ की रचना की गई है, जिसे संभवतः प्रथम प्रयास कहा जा सकता है।

फिल्मी ऑर्केस्ट्रा के सदस्य रहते हुए श्री घोष ने इस वाद्य को स्वतंत्र वाद्य की जो प्रतिष्ठा दी एवं आकाशवाणी के उच्चस्तरीय गंभीर कार्यक्रमों के बीच बाँसुरी के स्वतंत्र वादन-कार्यक्रमों को सम्मानित किया, वह इस वाद्य की निजी सामर्थ्य तो है ही, साथ ही कलाकार की हिम्मत और अनवरत प्रयत्न भी हैं। आज, उन्हीं की स्थापित परंपरा को आगे बढ़ाने का उद्देश्य इस ग्रंथ के प्रणयन की प्रेरणा का स्रोत है। काशी हिंदू विश्वविद्यालयांतर्गत श्री कला संगीत भारती (कॉलेज ऑफ म्यूजिक) में बाँसुरी-वादन के प्राध्यापक श्री सी० एल० श्रीवास्तव 'विजय' ने अध्यापन-कार्य के मध्य बाँसुरी-शिक्षण में अनेक अभावों का अनुभव किया और इसी लिए उन्होंने इस ग्रंथ की रचना की। जैसे-जैसे प्रयोग में कठिनाइयाँ पार करके सुगमता दृष्टिगोचर होगी, वादन में आकर्षण एवं माधुर्य बढ़ेगा तथा मनोरंजन के साथ-साथ कलात्मक रुचि बढ़ेगी। 'बाँसुरी-शिक्षा' की सामग्री परिष्कार एवं परिवर्द्धन के प्रति आकर्षित करेगी और नए-नए अनुभव सामने आएँगे, ऐसी आशा है।

विद्यार्थी-वर्ग एवं कलाकारों की कलात्मक अभिरुचि के संवर्धन-हेतु यह ग्रंथ सहायक सिद्ध हो, इसी शुभाकांक्षा के साथ—

संगीत कार्यालय
हाथरस (उ० प्र०)

बालकृष्ण गर्ग

# निर्देश

बाँसुरी सीखने-सिखाने के पूर्व निम्नांकित निर्देशों को ध्यानपूर्वक हृदयंगम कर लिया जाए तो शिक्षक और शिक्षार्थी, दोनों को ही विशेष लाभ होगा :—

१. सर्वप्रथम बाँसुरी को सही ढंग से पकड़ना एवं मुखरन्ध्र को होंठों पर सही स्थान पर रखकर स्वरित करना।

२. स्वररन्ध्रों पर अँगुलियों के रखने व उठाने की क्रिया का ध्यान।

३. मुख की मुद्रा पर विशेष ध्यान रखते हुए फूंक (तत्कार–तुत्कार) पर अधिकार एवं मिठास उत्पन्न करना।

४. अँगुलियों से स्वररंध्रों को अच्छी तरह बन्द करने तथा द्रुत गति में सरलता और मधुरता का अभ्यास।

५. मन्द्र, मध्य एवं तार-सप्तक के स्वरों को बजाने के लिए फूंक पर अधिकाधिक नियन्त्रण।

६. राग व गत बजाते समय फूंक, तत्कार तथा स्वरों के उतार-चढ़ाव आदि पर पूरा-पूरा ध्यान देना।

७. मीड़, गमक, जमजमा, कण, मुर्की इत्यादि को सफाई से बजाने की क्षमता।

८. बैठक व मुख-मुद्रा पर विशेष ध्यान।

९. स्वर, लय, ताल, सम, विषम, ताली, खाली इत्यादि सभी बातों का विशेष ध्यान।

१०. अधिक देर तक वादन करने का अभ्यास।

११. बाँसुरी में शुद्ध एवं कोमल स्वरों के सही स्थान व सही स्वर के लगाव का पूर्ण ज्ञान।

१२. बाँसुरी को समय-समय पर हिला-हिलाकर भी वादन करने का अभ्यास।

१३. तीनों सप्तकों में द्रुत गति व सफाई से वादन करने का अभ्यास।

१४. छोटी-से-छोटी एवं बड़ी-से-बड़ी बाँसुरी बजाने की क्षमता।

१५. बाँसुरी के बाँस, छिद्रों के आकार, स्वर इत्यादि देखने व परखने का ज्ञान।

१६. बाँसुरी को स्वच्छ रखने की तकनीक का ज्ञान; जैसे गाय के दूध से साफ करके तेल इत्यादि लगाना।

१७. बाँसुरी की सुरक्षा का ठीक-ठीक ज्ञान।

१८. विभिन्न प्रकारों की फूँक तथा तत्कारों के प्रयोगों का अभ्यास।

१९. खड़े होकर और बैठकर, दोनों प्रकार से बाँसुरी बजाने का अभ्यास।

२०. विभिन्न प्रकार की बाँसुरियों के स्वर, आकार इत्यादि तथा गुण-दोष परखने की क्षमता।

२१. दूध अथवा जल का पान करके स्वरों को लंबे समय तक स्वरित करने का अभ्यास। □□□

# संगीतलिपि-परिचय

| | |
|---|---|
| प | जिन स्वरों के ऊपर-नीचे कोई चिह्न नहीं है, वे मध्य(बीच की)-सप्तक के शुद्ध स्वर हैं। |
| ध॒ | जिन स्वरों के नीचे पड़ी लकीर है, वे कोमल स्वर हैं; किंतु कोमल मध्यम पर कोई चिह्न नहीं होता, क्योंकि कोमल मध्यम को शुद्ध मध्यम भी कहते हैं। |
| मं | यह तीव्र मध्यम है। |
| प़/ध़. | जिन स्वरों के नीचे एक बिंदी है, वे मंद्र(पहली)-सप्तक के स्वर हैं। इसी प्रकार नीचे दो बिंदीवाले स्वर अतिमंद्र-सप्तक के हैं। |
| सां/पं˙ | ऊपर एक बिंदीवाले स्वर तार(तीसरी)-सप्तक के स्वर हैं; इसी प्रकार ऊपर दो बिंदीवाले स्वर अतितार-सप्तक के हैं। |
| प– | जिस स्वर के आगे जितनी लकीरें (–) हैं, उसे उतनी ही मात्रा तक और बजाइए। |
| रा ऽ | जिस अक्षर के आगे जितने अवग्रह (ऽ) के चिह्न हैं, उसे उतनी ही मात्रा तक और गाइए। |
| ध॒प | इस प्रकार जितने भी स्वर मिले हुए (सटे हुए) हों, उन सबको एक मात्रा में बजाइए। |
| ⌣ | इस प्रकार का कोष्ठक (ब्रैकिट) दो मात्राओं में तीन बराबर मात्राओं को प्रकट करता है। |
| × ० । | '×' सम का, '०' खाली का तथा '।' ताली का चिह्न है। |
| , | सारे,सा इस प्रकार एक ही मात्रा के (सभी आपस में सटे हुए) स्वरों के बीच में लगा हुआ कौमा एक मात्रा को आधी-आधी मात्रा के दो खंडों में विभाजित करता है। |
| ❁ | जहाँ ऐसा फूल दिया है, वहाँ एक मात्रा चुप रहिए। |
| ⌒ | स्वरों के ऊपर यह चिह्न मींड़ देने के लिए होता है। |
| ग<br>प | इस प्रकार किसी स्वर के ऊपर कोई स्वर हो, तो ऊपरवाले स्वर को जरा-सा छूते हुए नीचे के स्वर को बजाइए। ऊपरवाला स्वर 'कण-स्वर' कहलाता है। |
| (म) | इस प्रकार कोई स्वर कोष्ठक में बंद हो, तो उसके आगे का स्वर, वह स्वर, उससे पहले का स्वर तथा फिर वही स्वर लेकर एक मात्रा में ही बजाइए; जैसे (म)=पमगम। |
| 〰 | यह चिह्न स्वरों के ऊपर ज़मज़मा देने के लिए होता है; अर्थात् जिन स्वरों के ऊपर यह चिह्न है, उन स्वरों को हिलाइए। |

**(इस ग्रंथ की दृष्टि से उपयोगी 'स्वर-चिह्न-परिचय' पृष्ठ ९७ पर भी द्रष्टव्य है।)**



# अनुक्रम

## □ शास्त्र-पक्ष

□ ताल-पक्ष

## □ बाँसुरी पर बजाने के लिए क्रियात्मक सामग्री

### • राग भूपाली

• राग दुर्गा



• राग भिन्नषड्ज

• राग हंसध्वनि

• राग तिलंग



• राग देश

● राग अल्हैयाबिलावल

□ □ □

# बाँस की उत्पत्ति पर भौतिक एवं अध्यात्मवादी विचार

विश्व की किसी भी वस्तु को देखने, सुनने और उसका ज्ञान प्राप्त करने के लिए पहले अपना दृष्टिकोण निश्चित करना होता है। विश्व में केवल दो ही दृष्टिकोण हैं—१. भौतिकवादी और २. अध्यात्मवादी।

## १. भौतिकवादी दृष्टिकोण

वस्तु को उसके क्रमिक विकास के रूप में देखता है। अर्थात् वस्तु प्रारंभ में अपने किस मूल रूप में थी और किन परिस्थितियों तथा भौगोलिक वातावरण में पड़कर प्राकृतिक क्रियाओं और प्रतिक्रियाओं के लंबे संघर्ष के बाद किस रूप में परिवर्तित हो गई।

## २. अध्यात्मवादी दृष्टिकोण

वस्तु को आकस्मिक विकास के रूप में देखता है। अर्थात् किसी अलौकिक शक्ति ने वस्तु को वर्तमान रूप में ही उत्पन्न किया है।

अब हम बाँस की उत्पत्ति के बारे में दोनों दृष्टिकोण क्रमशः प्रस्तुत करते हैं।

## भौतिकवादी दृष्टिकोण

बाँस व बाँस से मिलती-जुलती वनस्पतियों का सूक्ष्मता से अध्ययन किया जाए तो हमें बाँस से बहुत-से गुणों में समानता रखनेवाली एक वनस्पति (पौधा) मिलती है, जिसे 'सरपत' कहते हैं। सरपत झुरमुटों के रूप में पैदा होता है, बाँस भी झुरमुटों के रूप में पैदा होता है। सरपत में थोड़ी-थोड़ी दूरी पर गाँठें होती हैं, बाँस में भी थोड़ी-थोड़ी दूर पर गाँठें होती हैं। सरपत में बीच में गूदा होता है और उसके ऊपर कठोर व चिकना छिलका चढ़ा होता है, बाँस में भी बीच में गूदा होता है और उसके ऊपर कठोर तथा चिकना छिलका चढ़ा होता है। सरपत सीधा, लम्बा और गोल

होता है, बाँस भी सीधा लम्बा और गोल होता है। सरपत को काट देने से उसकी जड़ से पुनः किल्ले फूटते हैं और सरपत को जन्म देते हैं। बाँस को भी काट देने से उसकी जड़ से पुनः किल्ले फूटते हैं और नए बाँस को जन्म देते हैं।

इन समानताओं के आधार पर हम कह सकते हैं कि बाँस किसी समय अपने मूल रूप सरपत के रूप में था, जो भिन्न-भिन्न परिस्थितियों, भौगोलिक वातावरण और प्रकृति की निरन्तर क्रियाओं-प्रतिक्रियाओं के लम्बे संघर्ष के परिणाम-स्वरूप अपने इस विकसित रूप (बाँस) को प्राप्त हो सका।

## अध्यात्मवादी दृष्टिकोण

एक पौराणिक कथा के अनुसार एक ऋषि यज्ञ कर रहे थे, काफी परिश्रम से उन्होंने यज्ञ-सामग्री एकत्र की थी। कई वर्षों तक उनका यज्ञ चलता रहा, चारों दिशाओं में उनकी जय-जयकार हो रही थी। उन्होंने यह यज्ञ इन्द्र को प्रसन्न करने के लिए किया था, क्योंकि इन्द्र-प्रकोप के कारण देश में वर्षा नहीं हो रही थी, सारा देश सूखा से ग्रस्त था, चारों ओर हाहाकार मचा हुआ था, मृत्यु के बादल मँडरा रहे थे। परन्तु जैसे-जैसे यज्ञ समाप्ति की ओर अग्रसर हो रहा था, वैसे-वैसे आकाश में बादल दिखाई देने लगे थे। किंतु अंतिम समय में जब यज्ञ समाप्त होने में कुछ ही दिन रह गए तो यज्ञ-सामग्रियों में शहद समाप्त हो गया। ऋषि ने अपने सभी शिष्यों को और उपस्थित लोगों को चारों दिशाओं की ओर जाने की आज्ञा दी और कहा कि किसी प्रकार से शहद लाओ, अन्यथा यज्ञ पूर्ण न होगा, जिसका परिणाम भयंकर होगा। परन्तु शीघ्र ही सब लोग लौट आए और कहा—गुरु महाराज, कहीं भी शहद नहीं मिलता। यह सुनकर गुरुजी बहुत दुखी हुए। उन्होंने सोचा, ब्रह्मा जी से कोई ऐसी वस्तु प्राप्त की जाए कि जिससे धरती पर कभी शहद की कमी न पड़े। इस विचार से वे हिमालय पर्वत पर चले गए और ब्रह्मा जी की आराधना करने लगे। कुछ समय बाद ब्रह्मा जी प्रकट हुए और उन्होंने प्रसन्न होकर कहा—माँगो, क्या माँगते हो। ऋषि ने कहा—प्रभु हमारा देश आकाल से ग्रसित है, हमने इन्द्र को प्रसन्न करने के लिए यज्ञानुष्ठान किया, परंतु दुर्भाग्य से अंतिम समय शहद समाप्त हो जाने के कारण यज्ञ पूर्ण न हो सका।

अतः हे स्वामी, आप कृपा करके ऐसा शहद दें, जिससे इस पृथ्वी पर अब से किसी का यज्ञ शहद के कारण भंग न हो। ब्रह्मा जी ने उन्हें एक लम्बा-सा बिना डालोंवाला पौधा दिया और कहा—यह गन्ना है, इसे अपने आश्रम में लगा लेना और धीरे-धीरे इसकी जड़ को चारों ओर लोगों में बाँट देना, इसके रस से शहद के समान ही मीठा पदार्थ निकलेगा। पौधा पाकर ऋषि जी अत्यन्त प्रसन्न हुए और हिमालय से उतरने लगे। वे उतरते जाते और विचार करते जाते कि अब तो शहद-ही-शहद मिल गया, चाहे जितना खाएँ कम न होगा। प्रसन्नतापूर्वक उन्होंने उसे लाकर अपने आश्रम में लगा दिया। जब एक पेड़ के बहुत-से पेड़ हो गए तो एक दिन उन्होंने सोचा कि अब इनसे शहद निकाला जाए, परंतु शीघ्र ही उन्होंने पाया कि उसमें रस ही नहीं है। सभी पौधे उसी प्रकार चिकने लंबे और गाँठदार थे, परंतु रस नहीं था, वह सरपत हो गया था। यह देखकर ऋषि जी बहुत दुःखी हुए। अतः उन्होंने फिर हिमालय में जाकर ब्रह्मा जी की आराधना प्रारंभ की। कुछ समय के बाद ब्रह्मा जी प्रकट हुए तो ऋषि जी ने कहा—प्रभु, उस वृक्ष से तो रस बिलकुल ही नहीं निकला। इस प्रश्न पर ब्रह्मा जी ने कहा कि वत्स, तुम्हारे मन में मोह आ गया था कि स्वयं ही उसका उपभोग करूँगा। मैंने तो जन-कल्याण के लिए तुम्हारे द्वारा गन्ने का पौधा पृथ्वी पर भेजा। ऋषि ने कहा—प्रभु मुझे क्षमा करें, मैं अवश्य ही इस पौधे को जन-कल्याण के लिए चारों ओर सभी लोगों में फैलाऊँगा। ब्रह्मा जी ने प्रसन्न होकर फिर एक गन्ने का पौधा ऋषि को दे दिया और अंतर्धान हो गए। ऋषि प्रसन्नतापूर्वक हिमालय से उतरने लगे और सोचते जाते थे कि इस बार अवश्य ही पौधे को अपने संपूर्ण ऋषि-कुल में वितरित करूँगा। अतः आश्रम में आकर उन्होंने उस पौधे को संपूर्ण ऋषिकुल में वितरित कर दिया। सभी लोगों ने प्रसन्नतापूर्वक उसे लगाया। कुछ समय के बाद जब वह पौधा पूर्ण विकसित हो घने कुंजों के रूप में फैल गया तो एक दिन ऋषि ने कहा कि अब इसके अंदर का मीठा पदार्थ निकालना चाहिए। परंतु बहुत प्रयास के बाद भी उसमें से कुछ भी नहीं निकला। ऋषि जी अत्यंत दुःखी हुए। वे सभी पौधा गन्ने के बजाए बाँसों के रूप में विकसित हो गए थे।

अत्यन्त दु:खी हृदय से वे फिर हिमालय की ओर चल दिए और उन्होंने प्रतिज्ञा की कि इस बार अवश्य ही उस पौधे को जन-साधारण में बाँटेंगे। सभी वर्गों के लोगों को उस पौधे की जड़ें देंगे और स्वयं प्रयत्न करेंगे कि वे सभी पूर्ण विकसित हों।

ऋषि के इस दृढ़ निश्चय को देखकर ब्रह्मा जी शीघ्र प्रकट हो गए और हँसते हुए बोले कि जैसा कहा था, वैसा ही किया था। ऋषि ने लज्जा से अपना शीश झुका लिया एवं कहा—प्रभु मुझे क्षमा करें, मेरे मन में जो मोह आया था, मैंने उसे नष्ट कर दिया है। ब्रह्मा जी ने प्रसन्न होकर गन्ने का पौधा ऋषि जी को दिया और आशीर्वाद देकर अन्तर्धान हो गए। ऋषि ने आते ही उस पौधे को सभी वर्गों के लोगों में वितरित कर दिया और उनकी देख-रेख करने लगे। शीघ्र ही वे पौधे पूर्ण विकसित हो गए तथा ऋषि ने उनमें से रस निकाला, जो वास्तव में शहद के समान ही मीठा था। और उसी पदार्थ से अपना यज्ञ पूर्ण किया, जिससे प्रसन्न होकर इन्द्र ने वर्षा की। चारों दिशाओं में प्रसन्नता और उत्साह की लहर फैल गई। सभी ऋषि की जयजयकार करने लगे।

इस प्रकार पृथ्वी पर क्रमशः तीन पौधे आए। सरपत, बाँस और गन्ना।

बाँस की उत्पत्ति का यह अध्यात्मवादी दृष्टिकोण है।

## बाँस तथा उसके प्रकार

बाँस प्राय: प्रत्येक देश और उसके प्रान्तों में पाया जाता है। हिंदुओं की परम्पराओं में बाँस शुभ-अशुभ सभी कार्यों के प्रयोग में आता है। बाँस की पाटी की खाट पवित्र मानी जाती है। कुल में बालक के जन्म के समय बाँस की पूजा वंश-वृद्धि के लिए की जाती है। षोडश संस्कार एवं यज्ञ-पूजाओं आदि में बाँस का मण्डप, बाँस के माँडे तथा मरने के पश्चात् शव को बाँस पर ले जाने की प्रथा है। बाँस शुद्ध वनस्पति होने के कारण पूज्य है, पवित्र है तथा विष्णु-स्वरूप माना जाता है। कुछ लोग वृद्धावस्था

में चलने-फिरने के लिए बाँस की छड़ी का प्रयोग करते हैं। अपने बचाव एवं सुरक्षा के लिए बाँस का डन्डा भी रखा जाता है। बाँस की बाँसुरी बनाते समय यह देख लेना चाहिए कि बाँस के टुकड़े में गाँठें दूर-दूर हों और आकार मोटा, दल पतला तथा पोला हो। बाँस हलकी जाति का होना चाहिए। हलका बाँस, जिसका दल पतला हो, साथ ही मोटाई भी हो तथा गाँठें दूर-दूर हों, वह आवाज को प्रतिध्वनित करेगा। इस जाति का बाँस प्रायः आसाम, बंगाल, मुंगेर तथा पाकिस्तान में पाया जाता है। इन बाँसों में नरकुल नामक जाति के बाँस भी बाँसुरी के लिए उपयुक्त माने जाते हैं। कहीं-कहीं साधारण लकड़ी की भी बाँसुरी बनाई जाती है। स्यालकोट (पंजाब) में अभी भी लकड़ी को खराद कर बाँसुरी बनाते और बजाते हैं, किन्तु बाँस की बाँसुरी सर्वोत्कृष्ट होती है।

## बाँस एवं बाँसुरी का दल

बाँसुरी में निकलनेवाली ध्वनि मधुर एवं आकर्षक होती है, किन्तु यह बाँस के मोटे तथा पतले छिलकेवाले बाँस की जाति पर निर्भर करती है। बाँस यदि मोटे दल का होगा तो प्रथम तो बाँसुरी भारी हो जाएगी। दूसरे, उसमें अपेक्षित पोल न होने पर स्वर की गूँज मधुर नहीं हो सकेगी, इस कारण बाँस का दल देखकर ही उसका प्रयोग करना चाहिए। दल की मोटाई लगभग ½ सूत से लेकर १½ सूत तक हो सकती है। आजकल प्रचार में आनेवाली बाँसुरियों में प्रायः एक सूत से लेकर १½ सूत मोटे दल वाले बाँस लिए जाते हैं। कभी-कभी इस दल को कम करते समय तथा छिद्र बनाते समय बाँस फट भी जाता है, ऐसा नहीं होना चाहिए। बाँस पतले दल का मजबूत लेना चाहिए। इन्हीं गुणों पर बाँस की बाँसुरी का सुरीलापन निर्भर रहता है।

## सीधी बाँसुरी की निर्माण-विधि

बाँसुरी शब्द कहने से स्पष्टतया यह ज्ञात होता है कि यह बाँसुरी बाँस के टुकड़ों पर बनती है। सीधी बाँसुरी प्रायः छह

से लेकर नौ छेदों की बनाई जाती थी, किन्तु आजकल प्रचार में केवल छह छिद्रोंवाली ही बनाई जाती है। इस बाँसुरी में फूँक भरने की जगह जीभ के आकार की काटकर बनाई जाती है। आड़ी बाँसुरी की तरह छिद्र नहीं होते। बाँस की मोटाई के अनुसार ही यह जीभ बनाई जाती है। इस जीभ की यह उपयोगिता है कि बाँसुरी-वादन में जो ततकार विशेष ध्वनियाँ हैं, वे इसी जीभ पर निकाल पाना सम्भव होता है, जो कि आड़ी बाँसुरी में नहीं निकाला जा सकता।

## बाँसुरी की निर्माण-विधि

बाँस का टुकड़ा कितना भी बड़ा या छोटा हो, उसे भली प्रकार साफ कर लेना चाहिए। अग्र एवं पीछे भाग की तरफ चार इंच छोड़ दीजिए। बाँस की मोटाई के अनुसार दो लोहे की छड़ें लीजिए, जलती अँगीठी में उन्हें लाल गर्म कीजिए। पकड़ने की जगह अधिक गर्म न हो जाए, यह ध्यान रहे। बाँस में जहाँ-जहाँ स्वरों के छिद्र बनाने हों स्केल के अनुसार निशान लगा दीजिए। आगे और पीछे छोड़ी गई चार-चार इंच बाँस की लम्बाई के बीच के स्थान में ही इन निशानों की स्थापना करनी चाहिए। इस बीच की पूरी लंबाई को नापकर आधे हिस्सों में षड्ज का स्थान तथा पूर्वार्द्ध के ऊपर के भाग पर मुख रन्ध्र की स्थापना करनी चाहिए, जिसका आकार शेष छिद्रों से बड़ा रहना चाहिए। उत्तरार्द्ध के अन्तिम भाग पर लगाए चिह्न पर पंचम स्वर की स्थापना करनी चाहिए। इसी उत्तरार्द्ध को नीचे से तिहाई हिस्सा छोड़कर शेष हिस्से पर दो छिद्र करने चाहिए। ये छिद्र धैवत और निषाद के स्थान पर स्थापित करने चाहिए। बचे हुए बीच के भाग में नीचे की ओर बराबर दो भागों पर दो छिद्रों पर षड्ज, ऋषभ और गांधार स्वर-स्थान कायम कीजिए। इस प्रकार स्वर-स्थापित हो जाने के अनन्तर अँगीठी पर गरम की हुई शलाकाओं से निशानों पर छेद कर लीजिए। बाँस पर फूँक मारकर देखिए कि अभीष्ट स्वर प्राप्त हैं या नहीं। यदि स्वरों में शुद्धता नहीं है तो उनकी शुद्धि के लिए छिद्रों के आकार में यथोचित घटाबढ़ी करनी चाहिए, इस प्रक्रिया के लिए ध्यान

रहे कि स्वर-ज्ञान कितना आत्म-निर्भर होना चाहिए। छिद्रों को ठीक करने के लिए रेगमाल आदि का प्रयोग करना चाहिए। साफ की हुई बाँसुरी के भीतर तथा ऊपर शुद्ध सरसों का तेल थोड़ा लगाना चाहिए, ताकि बाँस चिकना (अरुदा) बन जाए। इस प्रकार स्वयं-निर्मित अभीष्ट स्वर - प्राप्ति - सम्पन्न बाँसुरी व्यावसायिक बाँसुरियों की अपेक्षा अधिक शुद्ध और प्रामाणिक होगी।

स्वरों का रूप जैसे मानव-कंठ या वाद्य-विशेष के द्वारा प्रकट होता है, वह केवल मात्र एक ध्वनि है। श्रवणेन्द्रिय से श्रव्य और कर्णप्रिय मधुर ध्वनियों के स्थिर और आकर्षक रूप को स्वर कहते हैं। इन स्वरों के पृथक्-पृथक् देव, पृथक्-पृथक् रूप-रंग-गुण-स्थान एवं वर्ण-जाति-छन्द और सिद्धियाँ शास्त्रों में वर्णित की गई हैं। प्राचीनतम ग्रंथ शार्ङ्गदेव-कृत 'संगीत-रत्नाकर' एवं अन्य परवर्ती आचार्यों ने यत्र-तत्र इनका वर्णन किया है। संलग्न तालिका में इन सभी तत्त्वों को एकसाथ दिखलाया गया है।

## बाँसुरी बनाने के ढंग और उसे बनाने के लिए आवश्यकीय उपकरण

व्यापार के लिए बनाकर बेचनेवाले बाँसुरी - विक्रेता सुरीली एवं संभव गायकियों के अनुकूल निर्दोष बाँसुरियाँ नहीं बना पाते। अपनी मनचाही बाँसुरी और सभी संभव गायकी के लिए उपयोगी बाँसुरी प्राप्त कर पाने के लिए उसके स्वयं बनाने के ढंग और साधन जानना बहुत आवश्यक है। बनी हुई बाँसुरियाँ प्रायः बेसुरी रह जाती हैं, क्योंकि बनानेवाले को स्वर-ज्ञान होना बहुत आवश्यक है, जिसका प्रायः अभाव ही पाया जाता है। बाँसुरी पर पंचम और निषाद के स्वर बनी हुई बाँसुरियों में प्रायः बेसुरे रह जाते हैं, इसलिए अच्छे वादक बाँसुरी स्वयं बनाते हैं। बाँसुरी बनाने से पूर्व उपयुक्त बाँस की खोज करते समय उसका फटना न हो, छेद करते समय सावधानी का रहना, छिद्रों के आकार की शुद्धता, स्वर-स्थान आदि पर ध्यान देना चाहिए। यथोचित रीति

से बनी हुई निर्दोष बाँसुरी पर किया हुआ अभ्यास-क्रम सफल साधना का आधार है। निर्दोष बाँसुरियों का प्राप्त कर पाना वादकों से ही संभव हो पाता है, क्योंकि निर्माण के पूर्व और पश्चात् वे स्वरों की शुद्धता में आवश्यक उपचार करते हैं।

निर्माण-विधि बतलाने से पूर्व बाँस की जाति, उसके दल की मोटाई-लम्बाई तथा गोलाई के अनुसार उसपर छिद्र करने, उनकी परस्पर दूरी स्वरों की शुद्धता के लिए निर्धारित करने के लिए कुछ स्केल दिए जा रहे हैं, उनसे बनाने में छिद्र-स्थापना की क्रिया निर्दोष और सुरीले स्वरों की बाँसुरी प्राप्त हो सकती है।

## बाँसुरी बनाने के लिए आवश्यक उपकरण

१. एक पतली छोटी आरी। २. रेगमाल या बालूकागज। ३. बाँस (बिना गाँठवाला या एक पोर का बाँस का टुकड़ा) ४. बाँस की मोटाई-चौड़ाई के अनुसार छेद करने के लिए लोहे की छड़ या सरिया। ५. एक लंबा ब्रुश। ६. एक इंचीटेप या पैमाना। ७. हँसियानुमा तेज लोहे का हथियार। ८. एक पैंसिल। ९. नारियल या सरसों का तेल। १०. पत्थर के कोयले की अँगीठी। ११. आड़ी बाँसुरी के लिए एक कार्क। १२. सीधी बाँसुरी के लिए काठ की एक जीभ।

## बाँसुरी के लिए उपयुक्त बाँस की लंबाई

उपर्युक्त कथन में यह पहले ही कहा जा चुका है कि बाँसुरी बाँस की बनाई जाती है। पतले छिलके या दलवाला बाँस, जिसकी गाँठ दूर-दूर पर हों, बाँसुरी के लिए उपयुक्त माना जाता है। बाँसुरी में उत्पन्न स्वरों की गम्भीरता बाँस की लंबाई पर निर्भर करती है। बाँस की भीतरी गोलाई एक इंच तथा लंबाई २६ इंच आधुनिक बाँसुरी के लिए एक प्रामाणिक रूप माना गया है। इस परिमाण की बाँसुरी डबल सी की बाँसुरी के नाम से पहचानी जाती है। यदि बाँस की लंबाई वही २६ इंच रहे और गोलाई एक इंच से डेढ़ इंच या दो इंच हो जाए तो बाँसुरी डबल सी से एक

या डेढ़ स्वर नीची हो जाएगी। इसलिए बाँस की लंबाई तथा गोलाई के आधार पर उपयुक्त स्वरों की बाँसुरी निश्चित की जाती है। बाँस की लम्बाई और मोटाई के आधार पर ही गुणीजन बाँसुरी के स्केल को घटा-बढ़ा लेते हैं।

बाँस की लम्बाई के साथ-साथ बाँस की गोलाई भी महत्त्वपूर्ण अंग है। जिस प्रकार की गोलाई और बाँस के अन्दर का पोल होगा, स्वरों का उत्पादन उतनी ही गंभीरता तथा मधुरता से होगा। आपेक्षित गोलाई न होने पर बाँसुरी को पकड़ पाना, उँगलियों को आसानी से घुमापाना, फूँक मारकर स्वरों का मधुर संयोजन कर पाना कठिन हो सकता है। साथ ही बाँस की गोलाई तार-सप्तक के स्वरों को स्पष्ट निकाल पाने में सहायक होती है। यह भी अनुभव में आया है कि बाँसुरी-वादक कम चौड़ी या मोटी बाँसुरी पर जब तार-सप्तक के स्वरों का प्रयोग करते हैं तब उन्हें स्वरों के बेसुरे होने का अनुभव होता है। निदान यह विचार प्रशस्त पाया गया है कि स्वरों को आसानी से निकाल पाने तथा मधुर स्वर-संयोजन के लिए बाँस की लंबाई के साथ-साथ उसकी गोलाई को ध्यान में रखना भी आवश्यक तत्त्व है।

## बाँसुरी में छिद्र करने की क्रिया

बाँस में छिद्र करना कोई बड़ी चतुराई की बात नहीं है। किंतु बाँस के उस टुकड़े में जिसकी बाँसुरी बनानी है, छिद्र करते समय विशेष सावधानी रखनी पड़ती है। प्रथम तो यह है कि छिद्रों की दूरी कितनी हो ? दूसरी, कितने आकार के छिद्र (गोल छिद्र) करने हैं। बाँस की लंबाई एवं मोटाई तथा भीतरी खोखलापन कितना है ? इन आवश्यकीय तत्त्वों को ध्यान में रखते हुए बाँसुरी-वादक या निर्माता बाँस पर स्वरों के निकाले जाने की क्षमतानुसार छिद्र-स्थानों में चिह्न लगा लेता है। तथा दो समानाकार की लोहे की छड़ें, जिनकी क्रमशः मोटाई २ सूत या तीन सूत या चार सूत तक होती है, प्रयोग में लेता है। तीन सूतवाली छड़ बाँसुरी के छह स्वरों के छिद्र बनाने के काम में ली जाती है तथा दूसरी चार सूतवाली, पाँच सूतवाली फूँक मारने वाली छिद्र के निर्माण में ली जाती हैं। इन दोनों छड़ों को प्रारंभ

में आग में तपाकर पर्याप्त लाल (रक्त लाल) कर लेते हैं और लगे हुए चिह्नित स्थानों पर इन छड़ों से छिद्र करते हैं। ध्यान रखना चाहिए कि छिद्र करते समय छड़ की लंबाई कम नहीं होनी चाहिए यानी छड़ें पर्याप्त मात्रा में रक्त तप्त रहनी चाहिए। छड़ के पर्याप्त मात्रा में तप्त होने से बाँस के फटने का भय नहीं रहता। छिद्र बना लेने के बाद गोल छिद्रों को चिकना करने के लिए रेगमाल (बालू कागज) तथा ब्रुश का प्रयोग करते हैं। इस क्रिया के बाद निर्माणकर्ता किए हुए छिद्रों के आधार पर बाँसुरी के स्वरों की परीक्षा करता है। परीक्षा के द्वारा स्वर की कमी या अधिकता के लिए छिद्र के आकार में संशोधन करता है। यह सारी प्रक्रिया उत्तम कोटि की बाँसुरियों के निर्माण-कार्य में ही की जाती है, अन्यथा साधारण बाजारू बाँसुरियों में छिद्र करने के लिए इस साधना की आवश्यकता नहीं पड़ती। गायकी-अंग बजाने एवं सफल अंग बजाने (अवतरण) के लिए बाँसुरी-निर्माण में अधिक सावधानी रखनी चाहिए।

## बाँसुरी पर छिद्रों की संख्या

यों तो लोग बाँसुरी में छह से नौ तक छिद्र बना लेते हैं और उनका प्रयोग आवश्यकतानुसार करते हैं, किंतु बाजारों में साधारणतया बिकनेवाली या अपने मनोविनोद के लिए कुछ भी धुन निकालते हुए प्रयोगों में ली जानेवाली बाँसुरियों की चर्चा हम नहीं कर रहे हैं; हमारा विचार उन बाँसुरियों के विषय में है, जिन्हें सिद्ध-हस्त कलाकार अपनी साधना के लिए उठाते हैं तथा जिसपर सभी सम्भव कलागत चातुर्य का प्रदर्शन करते हैं और साधकों को अभ्यास कराते हुए उनके विभिन्न अंगों की उपयोगिता तथा प्रयोग की विशेषता का परिचय कराते हैं। साथ ही उनमें हो सकनेवाले सुधारों की भी चर्चा करते हैं। अनेक प्रकार की बाँसुरियों के रूप, उनके प्रयोग और उपयोगों पर विचार करने पर ज्ञात होगा कि बाँसुरियों के अनेक रूप अनेकानेक जन-समुदायों के बीच प्रयोग में आए और आ रहे हैं। सीधी बाँसुरी का एक प्रकार प्रचलन में था, जिसमें ऊपर की ओर सात छिद्र तथा नीचे की ओर एक छिद्र होता था। इसमें नीचेवाले छिद्र से साधक, कलाकार

तीव्र मध्यम और पंचम का मीड़ से स्वर निकालते थे। इस बाँसुरी का कुछ दिनों प्रयोग रहा, परंतु अब इसका प्रयोग बहुत कम, लगभग नहीं के बराबर रह गया है। किंतु कर्नाटकी एवं त्रिपुरा की बाँसुरी में अभी भी आठ-आठ छिद्रों का प्रयोग करते हैं। आड़ी बाँसुरी में केवल छह छिद्रों से ही सारे कलात्मक साधनों को प्रदर्शित करते हैं। आवश्यकता होने पर वादक कभी-कभी दाहिने हाथ की ओर एक छिद्र बना लेते हैं। इस प्रकार के छिद्रवाली बाँसुरी को लोग गांधार की बाँसुरी कहकर पुकारते हैं। बाँसुरी में इस छिद्र के होने से अनुभव में यह आता है कि मन्द्र-सप्तक के दो और विशेष स्वरों के निकालपाने की सुलभता भी प्राप्त हो जाती है। बाँसुरी-वादन के क्षेत्र में इस नवीन छिद्र के प्रयोग से तीनों सप्तकों की उपलब्धि गुणीजनों को हुई है, अतः आड़ी बाँसुरियों में यह रूप आजकल प्रायः सर्वमान्य है। विदेशों में प्रयोग की जानेवाली बाँसुरी या तो चार छिद्रवाले प्रकार की होती हैं या क्लारनेट ढंग की उतनी ही छिद्रोंवाली होती हैं। विदेशी बाँसुरी का प्रकार प्रायः धातु-निर्मित होता है, उसमें चाभियाँ होती हैं, इसमें बारह या बारह से भी ज्यादा छिद्र होते हैं। छोटी या बड़ी बाँसुरी के प्रकारों में आठ छिद्र से लेकर बारह, चौदह, सोलह, अठारह तक छिद्र पाए जाते हैं। चार छिद्रोंवाली विदेशी बाँसुरी केवल रिद्म के प्रदर्शन में काम आती है, मेलोडियस प्रयोग के लिए अनुपयुक्त रहती है। भारतवर्ष में वर्तमान प्रचार में आड़ी बाँसुरी में छह से आठ छिद्र तक प्रयोग करते हैं। दाहिनी ओर के नीचे के इस छिद्र के प्रयोग से मंद्र-सप्तक के स्वरों की उपलब्धि तो अवश्य हो जाती है, किंतु तार-सप्तक के स्वरों में यथानुकूल स्वरोपलब्धि कुछ कम हो जाती है। और ऐसा भी अनुभव में आता है कि स्वर-विधान में कुछ बेसुरापन भी आ जाता है। अतः नीचे के इस छिद्र को यदि तीव्र मध्यम बनाया जाए तो निःसंदेह अभीष्ट साधना अनायास ही प्राप्त हो सकेगी, ऐसा गुणीजनों एवं कलाकारों का मत है।

## फूँक के छिद्र से अन्य छिद्रों की दूरी

सितार पर बँधे पर्दे या सुंदरियों की स्थापना सितार की लंबाई के अनुसार तारों की झंकारों के केन्द्र के अनुपात से रखी जाती है।

स्वरों का मधुर संयोजन ही वाद्य की उत्कृष्ट उपयोगिता है। इसी प्रकार बाँसुरी-निर्माण में फूँक के छिद्र की स्थिति तथा अन्य पाँच या सात छिद्रों की परस्पर दूरी या फूँकवाले छिद्र से उनकी दूरी स्वर-संवाद के गंभीर शास्त्रीय आधार पर व्यवस्थित की जाती है। यह साधारण काम नहीं कि हम कहीं भी कैसा भी, छिद्र कर लें एवं अभ्यास प्रारम्भ कर दें। बाँसुरी में फूँक मारने का स्थान एक निश्चित जगह पर होता है, इसी के आधार पर अन्य छिद्रों की दूरी स्वर-संवाद को ध्यान में रखते हुए तय की जाती है। स्वर-संवाद की यह योजना यदि ठीक-ठीक होगी तो स्वर-समुदाय मधुर एवं अभीष्ट आनंदोत्पादक होगा। शास्त्रीय गायन-वादन में सभी सम्भव गायकी के लिए प्रायः बाँसुरी बड़े आकार की होती है। उसके आकार के अनुसार ही इन छिद्रों की व्यवस्था की जाती है। बाँस के आकार अर्थात् लंबाई व मोटाई के अनुसार इसका स्केल निश्चित करते हुए छिद्रों की व्यवस्था करते हैं। बाँस की गोलाई (वृत्त) पर भी स्वरों के घटने-बढ़ने की संभावना रहती है। जितनी बाँस की गोलाई (परधि) बढ़ती जाएगी, बाँसुरी के स्वरों की व्यवस्था उतनी ही उतर जाएगी और बाँस की गोलाई (भीतरी परिधि) जितनी ही कम होगी, बाँसुरी उतने ही ऊँचे स्वरोंवाली होगी। गोलाई (भीतरी परिधि) के कारण ही फूँकवाला छिद्र और उसका आकार तथा अन्यान्य छिद्रों की परस्पर दूरी घटती या बढ़ती जाएगी। इससे यह भी आवश्यक तत्त्व समझ में आया कि बाँस की गोलाई (भीतरी परिधि) के अनुसार ही स्वरों के मधुर संवाद उत्पन्न कर सकनेवाले अन्यान्य छिद्रों की व्यवस्था करनी चाहिए। परिशिष्ट तालिका में अनेक अवस्थाओं के बाँसों की योजना या कैपेसिटी के अनुसार अनेक स्केल्स में छिद्रों की व्यवस्था को दिखाया गया है। गोलाई पर ही बाँसुरी का स्केल निर्भर करता है।

## बाँसुरी में छिद्रों की परस्पर दूरी

बाँसुरी-निर्माण में छिद्रों की संख्या, उसकी लंबाई, बाँस की मोटाई तथा पोलेपन का विचार करते हुए छिद्रों को कितनी दूर पर रखा जाए कि उनपर सभी सम्भव स्वर-योजना सफलतापूर्वक

की जा सके तथा उँगलियों का प्रचलन अबाध गति से हो सके। बाँसुरी के आकार के अनुसार छिद्रों की दूरी घट-बढ़ जाती है। बाँसुरी का आकार जितना छोटा होगा, उसी स्केल के अनुपात से छिद्रों की दूरी घट जाएगी। छिद्रों के अनुपातत: अवस्थित होने पर ही अभीष्ट स्वरों की प्राप्ति हो सकेगी। आगे के परिशिष्ट क्रम में विभिन्न स्केल की बाँसुरियों में छिद्रों की संख्या एवं उनके की परस्पर दूरी का विचार स्पष्ट किया जाता है।

## बाँसुरी में छिद्रों के आकार

बाँसुरी के निर्माण एवं प्रयुक्त करते समय बाँस की लंबाई-मोटाई एवं पोलेपन का विचार करते हुए जिन छिद्रों से हम फूँक भरते और ध्वनि निकालते हैं, उन छिद्रों के आकार पर भी हमें ध्यान देना चाहिए। सम्भवतया छिद्रों के आकार ऐसे होने चाहिए, जो कि उँगलियों के पोरों से ढके जा सकें तथा अपेक्षित स्वर-साधना में रुकावट न उत्पन्न करें। देखने में यह आया है कि छिद्र यदि छोटे या बड़े होंगे तो बजते समय ऊपर से उँगलियाँ रखने एवं ध्वनि निकालने में कठिनाई का अनुभव होगा। बाजारों में बिकनेवाली साधारण बाँसुरियों पर अभ्यास करने में इस कठिनाई का अनुभव होता है, अत: साधक को अपनी साधना के अनुकूल ही बाँसुरी या तो स्वयं बनानी चाहिए या कारीगर से बनवानी चाहिए। सर्वप्रथम नीचे के छिद्र को लगभग तीन सूत चौड़ा, दूसरा भी तीन सूत, तीसरा दो सूत या २½ सूत, चौथा तथा पाँचवाँ तीन-तीन सूत के तथा छठा छिद्र दो या ढाई सूत चौड़ा रखना होता है। छिद्रों के आकार तथा उनकी परस्पर दूरी का चित्र गणितानुसार परिशिष्ट क्रम में दिया गया है। फिर बाँस की बाँसुरियों के छिद्र बाँस पर ही निर्भर करते हैं। बाँस के अनुसार ही बाँसुरी पर छिद्र करने आवश्यक हैं।

## त्रिपुरा बाँसुरी के लिए माप

| | |
|---|---|
| दूसरे काले की बाँसुरी की लंबाई | २२–५ इंच |
| बाँसुरी के बाँस की परिधि (भीतरी व्यास) | ०–७५ " |
| अंतिम छिद्र का व्यास | ०–०३ " |

| | |
|---|---|
| अंतिम छिद्र से पहले छिद्र की दूरी | २–०५ इंच |
| पहले छिद्र का व्यास | ०–३५ " |
| पहले छिद्र से दूसरे छिद्र की दूरी | ०–०७ " |
| दूसरे छिद्र का व्यास (गोलाई) | ०–०३ " |
| दूसरे छिद्र से तीसरे छिद्र की दूरी | ०–६५ " |
| तीसरे छिद्र का व्यास | ०–०३ " |
| तीसरे छिद्र से चौथे छिद्र की दूरी | ०–०७ " |
| चौथे छिद्र का व्यास | ०–३२५ " |
| चौथे छिद्र से पाँचवें छिद्र की दूरी | २–०५ " |
| पाँचवें छिद्र का व्यास | ०–३२५ " |
| पाँचवें छिद्र से छठे छिद्र की दूरी | ०–६५ " |
| छठे छिद्र का व्यास | ०–०३ " |
| छठे छिद्र से सातवें छिद्र की दूरी | ०–०७ " |
| सातवें छिद्र का व्यास | ०–०३ " |
| अंत से निचले (अँगूठे के छिद्र की दूरी) | १२–३५ " |
| निचले (या अँगूठे के) छिद्र का व्यास | ०–०३ " |

## सीधी बाँसुरी

| | |
|---|---|
| बाँसुरी की पूरी लंबाई | १४–०६ इंच |
| बाँसुरी की भीतरी गोलाई | ०–०५ " |
| अन्त से पहले छिद्र की दूरी | १–०५ " |
| पहले छिद्र का व्यास | ०–३२५ " |
| पहले छिद्र से दूसरे छिद्र की दूरी | ०–७७५ " |
| दूसरे छिद्र का व्यास | ०–३२५ " |
| दूसरे छिद्र से तीसरे छिद्र की दूरी | ०–०४ " |
| तीसरे छिद्र का व्यास | ०–०३ " |
| तीसरे छिद्र से चौथे छिद्र की दूरी | ०–०६ " |
| चौथे छिद्र का व्यास | ०–०३ " |
| चौथे छिद्र से पाँचवें छिद्र की दूरी | ०–०६ " |
| पाँचवें छिद्र का व्यास | .......... |
| पाँचवें छिद्र से छठे छिद्र की दूरी | .......... |
| छठे छिद्र का व्यास | .......... |

| | |
|---|---|
| छठे छिद्र से सातवें छिद्र की दूरी | ............ |
| सातवें छिद्र का व्यास | ............ |

## बाँसुरी आड़ी नं० FF

| | इंच | सूत |
|---|---|---|
| बाँसुरी की पूरी लंबाई | १६ | ४ |
| बाँसुरी का बोर (गोलाई) | ० | ५¾ |
| अन्त से पहले छिद्र की दूरी | १ | ½ |
| पहले छिद्र का व्यास | ० | ३¼ |
| पहले छिद्र से दूसरे छिद्र की दूरी | १ | ½ |
| दूसरे छिद्र का व्यास | ० | ३½ |
| दूसरे छिद्र से तीसरे छिद्र की दूरी | ० | ५ |
| तीसरे छिद्र का व्यास | ० | ३ |
| तीसरे छिद्र से चौथे छिद्र की दूरी | १ | ½ |
| चौथे छिद्र का व्यास | ० | ३½ |
| चौथे छिद्र से पाँचवें छिद्र की दूरी | १ | ½ |
| पाँचवें छिद्र का व्यास | ० | ३¼ |
| पाँचवें छिद्र से छठे छिद्र की दूरी | ० | २ |
| छठे छिद्र का व्यास | ० | ३ |
| छठे छिद्र से सातवें छिद्र की दूरी | ६ | ६¼ |
| सातवें छिद्र का व्यास | ० | ३¾ |

सीधी बाँसुरी FF की लंबाई १८ इंच ५ सूत, गोलाई ५½ सूत छठे छेद से सातवें छेद की दूरी ७ इंच ½ सूत सातवें छेद का व्यास तथा चौड़ाई २×२ सूत बाकी नाप ऊपर वर्णित है।

## बाँसुरी सीधी नं० G

| | इंच | सूत |
|---|---|---|
| बाँसुरी की पूरी लंबाई | १६ | ४½ |
| बाँसुरी का बोर (गोलाई) | ० | ५½ |
| अंत से पहले छेद की दूरी | २ | १½ |
| पहले छेद का व्यास | ० | १½ |
| पहले छेद से दूसरे छेद की दूरी | ० | ७½ |

| | | |
|---|---|---|
| दूसरे छेद का व्यास | ० | २½ |
| दूसरे छिद्र से तीसरे छिद्र की दूरी | ० | ५ |
| तीसरे छिद्र का व्यास | ० | २ |
| तीसरे छिद्र से चौथे छिद्र की दूरी | ० | ७ |
| चौथे छिद्र का व्यास | ० | ३¼ |
| चौथे छिद्र से पाँचवें छिद्र की दूरी | ० | ६½ |
| पाँचवें छिद्र का व्यास | ० | ३¼ |
| पाँचवें छिद्र से छठे छिद्र की दूरी | ० | ७½ |
| छठे छिद्र का व्यास | ० | २½ |
| छठे छिद्र से सातवें छिद्र की दूरी | ६ | ५ |
| सातवें छिद्र का व्यास | ० | २½×२½ |

## दूसरे काले की बाँसुरी

| | इंच | सूत |
|---|---|---|
| बाँसुरी की पूरी पूरी लंबाई | ३१ | ० |
| बाँस का बोर | ० | ७¼ |
| अंत से पहले छिद्र की लंबाई | ४ | ६½ |
| पहले छिद्र का व्यास | ० | २ |
| पहले छिद्र से दूसरे छिद्र की दूरी | १ | ३¼ |
| दूसरे छिद्र का व्यास | ० | ३½ |
| दूसरे छिद्र से तीसरे छिद्र की दूरी | १ | २½ |
| तीसरे छिद्र का व्यास | ० | ३½ |
| तीसरे छिद्र से चौथे छिद्र की दूरी | १ | १½ |
| चौथे छिद्र का व्यास | ० | ३½ |
| चौथे छिद्र से पाँचवें छिद्र की दूरी | १ | ७ |
| पाँचवें छिद्र का व्यास | ० | ३½ |
| पाँचवें छिद्र से छठे छिद्र की दूरी | १ | ३½ |
| छठे छिद्र का व्यास | ० | ४½ |
| छठे छिद्र से सातवें छिद्र की दूरी | १ | ३½ |
| सातवें छिद्र का व्यास | ० | ३½ |
| सातवें छिद्र से आठवें छिद्र की दूरी | १० | १½ |
| आठवें छिद्र का व्यास | ० | ४½ |

## बड़ी बाँसुरी नं० GGG गांधार की

| | इंच | सूत |
|---|---|---|
| बाँसुरी की पूरी लंबाई | ३२ | ५½ |
| बाँसुरी का बोर | १ | २ |
| अंत से पहले छिद्र की दूरी | ६ | ७ |
| पहले छिद्र का व्यास | ० | २½ |
| पहले छिद्र से दूसरे छिद्र की दूरी | १ | ७½ |
| दूसरे छिद्र का व्यास | ० | ३½ |
| दूसरे छिद्र से तीसरे छिद्र की दूरी | १ | ४½ |
| तीसरे छिद्र का व्यास | ० | ४½ |
| तीसरे छिद्र से चौथे छिद्र की दूरी | १ | १¼ |
| चौथे छिद्र का व्यास | ० | ३ |
| चौथे छिद्र से पाँचवें छिद्र की दूरी | १ | ३¼ |
| पाँचवें छिद्र का व्यास | ० | ३½ |
| पाँचवें छिद्र से छठे छिद्र की दूरी | १ | ३¼ |
| छठे छिद्र का व्यास | ० | ४ |
| छठे छिद्र से सातवें छिद्र की दूरी | १ | ¼ |
| सातवें छिद्र का व्यास | ० | ३¾ |
| सातवें छिद्र से आठवें छिद्र की दूरी | १० | २½ |
| आठवें छिद्र का व्यास | ० | ४½ |

## आड़ी बाँसुरी चौथा सफेद गांधार

| | इंच | सूत |
|---|---|---|
| बाँसुरी की पूरी लंबाई | २९ | ० |
| बाँसुरी का बोर | १ | ½ |
| अंत से पहले छिद्र की दूरी | ४ | ३½ |
| पहले छिद्र का व्यास | ० | ३½ |
| पहले छिद्र से दूसरे छिद्र की दूरी | १ | ५ |
| दूसरे छिद्र का व्यास | ० | ३ |
| दूसरे छिद्र से तीसरे छिद्र की दूरी | १ | ३ |
| तीसरे छिद्र का व्यास | ० | ३½ |
| तीसरे छिद्र से चौथे छिद्र की दूरी | १ | ½ |

| | इंच | सूत |
|---|---|---|
| चौथे छिद्र का व्यास | ० | ३ |
| चौथे छिद्र से पाँचवें छिद्र की दूरी | १ | ३ |
| पाँचवें छिद्र का व्यास | ० | ४ |
| पाँचवें छिद्र से छठे छिद्र की दूरी | १ | १$\frac{३}{४}$ |
| छठे छिद्र का व्यास | ० | ४ |
| छठे छिद्र से सातवें छिद्र की दूरी | १ | १$\frac{३}{४}$ |
| सातवें छिद्र का व्यास | ० | ४ |
| सातवें छिद्र से आठवें छिद्र की दूरी | ६ | ३ |
| आठवें छिद्र का व्यास | ० | ४ |

## बाँसुरी पर रंग

बाँस प्रकृति से ही खुरखुरा और फाँसयुक्त होता है। जब उसे बाँसुरी योग्य उपयुक्त बनाते हैं तो निःसंदेह उसमें चिकना होते हुए भी खुरदरापन आ जाएगा। अतः बाँस को बाँसुरी योग्य बनाते हुए उसको आकर्षक एवं दर्शनीय बनाने के लिए कारीगर उसपर रंग लगाते हैं, यानी बाँसुरी पर रंग कर देते हैं। बनाने की प्रक्रिया में आए दोष प्रथम तो इस रंग करने की क्रिया से दब जाते हैं। बाँस फट जाने का दोष भी ढक जाता है। फूँक मारने से जिस मधुर स्वर-संयोजना की प्रक्रिया कलाकार करता है, रंग होने से बाँसुरी के स्वर का स्खलन नहीं हो पाता। बाँसुरी बनाते समय अपेक्षित बाँस के टुकड़े को छीलकर उसे आग में सेक लेते हैं, ताकि बाँस की नरमाहट निकल जाए। बाँस के ऊपरी भाग को रेगमाल (बालू कागज) से रगड़कर साफ करते हैं। चपड़ा और स्प्रिट की सहायता से बाँस को चिकना बनाते हैं। रंग करते समय वार्निश आदि से उसे चमका लेते हैं। धागा लपेटे जाने एवं बाँसुरी पर दर्शनीय आकर्षक रंग देने की प्रक्रिया का मूल कारण बाँसुरी को दृढ़ बनाना एवं उसके रूखेपन के दोष को मिटाना है। साथ ही ये दोनों क्रियाएँ बाँस के दोषों को ढककर स्वर-प्रक्रिया में भी सहायक होती हैं।

**ज्ञातव्य :** बाँसुरी में रंग लगाने की क्रिया प्रायः बाजार में बिकनेवाली बाँसुरियों पर ही होती है। किन्तु अच्छे कलाकार

अपनी बाँसुरी में केवल धागा बाँधने की क्रिया ही करते हैं, रंग लगाने की क्रिया नहीं करते ।

## बाँसुरी में धागा लपेटना

बाँसुरी-वादन प्रक्रिया में उसके कलात्मक विकास एवं निर्माण-विधि, समय-समय पर जिन-जिन आवश्यक तत्त्वों की आवश्यकता और उपादेयता पाई जाती रही है, उन-उन तत्त्वों का समावेश गुणीजन करते गए हैं। इन तत्त्वों के बीच बाँसुरी पर धागा लपेटने की उपादेयता भी अपना एक विशिष्ट स्थान रखती है। यद्यपि यह आधुनिक प्रयोग है और इसकी उपादेयता का अनुभव गुणीजनों को अनेकविधि प्रयोगों के बीच हुआ। प्रथम तो बाँस पतले दल का होना और उसमें फूँक भरकर बजाने की क्रिया में बाँस के फट जाने का अनुभव गुणीजनों को हुआ। बाँसुरी के फट जाने पर भी धागे के द्वारा कसे रहने पर स्वर अपने स्थान पर अपेक्षित मधुर ध्वनि करता रहेगा और वादन-प्रक्रिया में कोई निस्वरता (बेसुरापन) नहीं आएगी। किन्तु यह क्रिया (धागा लपेटने की) केवल बड़े आकार की, विशेषकर आड़ी बाँसुरी के प्रयोग में देखने में आती है, सीधी या आड़ी छोटे आकार की बाँसुरी में धागा लपेटने की आवश्यकता नहीं पाई जाती।

कभी-कभी बाँस बाँसुरी के अनुकूल बनाते समय या छिद्र करते समय भी फट जाते हैं। अतः इस धागे का प्रयोग उसे बनाए रखने के लिए भी करते हैं। बाँस की छिलाई करते समय उसमें रूखापन देखने में आता है। अतः कुछ लोग या तो उसपर रंग कर देते हैं या केवल तेल लगाकर ही उसके बाह्य रूप को चिकना बनाते हैं। यदि उसे धूप में रख दें तो निःसंदेह बाँस के फट जाने का भय रहता है। अतः इस प्रकार धागा लपेटने की क्रिया किसी भी अनभीष्ट तत्त्व से बाँसुरी की रक्षा करती है। धागा लपेटते समय बनाने या प्रयोग करनेवाले को देख लेना चाहिए कि धागा उसकी सुन्दरता को बढ़ाए तथा फूँक मारने या उँगलियों को चलाने की प्रक्रिया में कहीं हाथ की गति क्रिया को रोके नहीं। धागा लपेटने से पूर्व यह देख लेना चाहिए कि धागा पतला एवं दृढ़ हो। साथ ही धागा चिकना न हो, जिसकी गाँठ न लगाई जा सके,

या उँगलियों के चलाए जाने से खुल न जाए। धागा लपेटने में ध्यान यह रहे कि धागा बाँसुरी की दृढ़ता के लिए लपेटा जा रहा है, साथ ही साथ उसकी सुन्दरता भी बढ़ा रहा है।

## बाँसुरी के लिए उपयुक्त तेल का प्रयोग

बाँसुरी के लिए सरसों (कड़ुआ तेल) का तेल बहुत उपयुक्त होता है। इसके साथ ही अन्य तेलों का प्रयोग भी किया जा सकता है, जैसे—नारियल का तेल, चंदन का तेल। कुछ गुणीजन बकरी के दूध का भी प्रयोग करते हैं।

## बाँसुरी के अन्यान्य उपादेय अंग

सीधी बाँसुरी में फूँक मारने के स्थान पर लगे लकड़ी के एक टुकड़े का उसके रचना-विधान में महत्त्वपूर्ण स्थान है, इसे जीभ कहते हैं। सीधी बाँसुरी में उत्पन्न होनेवाले स्वर इसी जीभ के आधार पर निकलते हैं। इस जीभ को इस बाँसुरी का प्रधान ध्वनि-उत्पादक तत्त्व कहते हैं। यदि इस जीभ को इस बाँसुरी में से निकाल दिया जाए तो बाँसुरी निर्जीव या मृत हो जाएगी, यानी उसमें से कोई स्वर या ध्वनि नहीं निकल पाएगी। ध्वनि-उत्पादक इस तत्त्व के महत्त्व को जानने के अतिरिक्त यह जानना आवश्यक है कि लकड़ी का यह टुकड़ा किस जाति की लकड़ी का होना चाहिए और किस प्रकार उसे लगाना चाहिए।

लकड़ी का यह टुकड़ा जीभ के समान ढालदार नर्म लकड़ी का बनाना चाहिए, जो आम या चीड़ की लकड़ी के टुकड़ों में से लिया जा सकता है। कहीं-कहीं, जैसे पटना आदि में अरहर के डंठल का टुकड़ा ही इस कार्य के लिए लेते हैं।

इस प्रकार की बाँसुरी बनाते समय बाँस के टुकड़े और बनी हुई जीभ की लकड़ी को भिगोते हैं और बाँस की गोलाई के अनुसार ही जीभ को काट-छाँटकर फूँक मारनेवाले छिद्र पर लगा देते हैं। यहाँ यह ध्यान रखना चाहिए कि जीभ और बाँस की गोलाई के नीचे के भाग के बीच डेढ़ सूत का अन्तर रहे, ताकि मुँह

से निकली हुई हवा उस मध्य गति रन्ध्र से बाँसुरी में प्रविष्ट होकर ध्वनि-उत्पादन कर सके। जीभ के लिए लगाया हुआ यह टुकड़ा लगभग आधा इंच या एक इंच का होता है। ज्यादा-से-ज्यादा स्वर निकाल पाने या कम-से-कम स्वर निकाल पाने की सारी कारीगरी इसी जीभ पर निर्भर होती है। बाँसुरी बनानेवाले ऐसी चतुराई से बाँसुरी का निर्माण करते हैं, जिसमें फूँक भी कम भरनी पड़े और स्वर भी मधुर एवं अभीष्ट निकल सके। इस प्रकार की सीधी बाँसुरी का सारा कला-वैचित्र्य इस जीभ पर ही आधारित है, अतः बनाते समय इस आवश्यकीय अंग को उचित रीति से ही लगाना चाहिए। इस जीभ के लिए उपयुक्त लकड़ी की खोज करते-करते गुणीजनों ने उस लकड़ी का प्रयोग सार्थक माना है, जो पतली और नर्म हो। प्रायः दियासलाई बनाए जाने वाले कारखानों में प्रयुक्त लकड़ी की जाति उपयुक्त मानी गई है।

## बाँसुरी में नए प्रयोग

विज्ञान की प्रगति ने मानव-बुद्धि में एक नई स्फूर्ति पैदा की है। वह साधारण-सी-साधारण वस्तु में विशिष्ट-से-विशिष्ट गुणों की कल्पना को साकार करने की चेष्टा में लगा है। कम-से-कम समय और शक्ति-प्रयोग से अधिकतम लाभ और आनंद तथा मानव-सौख्य प्राप्त हो, यह उसका उद्देश्य है। प्रत्येक क्षेत्र में प्रगति का प्रेरक यही मंत्र रहा है। भारतीय वाद्यों के अनेक रूप, उनके प्रकार और प्रयोग इस दृष्टिकोण से अनेक विकसित रूपों का वह जन्मदाता हुआ। बाँसुरियाँ अनेक प्रकार से प्रयोग में आती थीं, उनमें परिष्कार-परिवर्धन हुए। छोटी बाँसुरियों में राग-विस्तार की अधिक क्षमता न होने का अनुभव हुआ। निदान, बाँस के बड़े टुकड़ों में यथानुकूल छिद्रों की कल्पना आई। परिणाम-स्वरूप आज के सिद्ध वादक बड़ी बाँसुरियों पर ही आज की गायकियों की सभी संभव कलात्मकताएँ दिखलाते दीख पड़ते हैं। बाँसुरी-वादकों में वर्तमान युग के युग-निर्माता सिद्ध कलाकार स्व० श्री पन्नालाल घोष थे। उन्होंने बाँसुरी के आकार, लंबाई, छिद्रों के स्थान, उनकी आपसी दूरी, उनपर स्वरों के निकालने के प्रकार आदि का शास्त्रों में वर्णित प्रकारादि

के आधार पर अनेक प्रयोगसिद्ध ढंग प्रशस्त किए। वादन - क्रम में नवीन-नवीन प्रयोगों से सभी संभव गायकियों की साधना मानो उनके युग-निर्माता होने के विचार को सिद्ध करती है। स्व० श्री पन्नालाल ने वादन-क्रम में नई अनुभूतियाँ पाईं। बाँसुरियों के आकार, ढंग, छिद्रों की संख्या, उनपर उँगलियों के संचलन, स्वरों का निकालना, फूत्कार के प्रयोग आदि-आदि सभी विषयों में गंभीर विचार करते हुए नवीन प्रयोग किए। उदाहरणार्थ पंचम स्वर से तार सप्तक में ऋषभ निकालना तथा प ध नि सां रें गं रें सां निकालना भी आज के युग की विशेषता है।

## बाँसुरी पकड़ने का ढंग

चाहे वाद्य भारतीय हो या विदेशी, उसके पकड़ने और उस पर स्वर-साधन का एक विशेष ढंग होता है। वाद्य का ठीक-ठीक पकड़ना उसपर अभ्यास करना तथा उस ढंग से जन-साधारण के बीच गायकी की अवतारणा करना एक खास परंपरा का द्योतक है और यह ढंग किसी शिष्ट गुरू की परम्परा से ही प्राप्त होता है। वाद्य पर स्वर-साधक प्रगतिपरक हो सके, इस दृष्टि से शिष्ट कलाकारों का ढंग देखना और सीखना चाहिए। बाँसुरी पर उलटे-सीधे हाथ रखने के मनमाने ढंग पर अभ्यास हो जाने से आगे चलकर द्रुत गति में गायकी निकाल पाना कठिन होता है। अतः ठीक ढंग से हाथ रखना लाभदायक होता है। विदेशों में भी वाद्य-वादन में सभी वाद्यों के कुशलवापूर्वक बजाने के ढंग होते हैं, जिनकी शिक्षा वादकों को लेनी पड़ती है।

बाँसुरी में प्रायः बायाँ हाथ नीचे और दाहिना हाथ ऊपर रखते हुए देखे जाते हैं, जो आड़ी बाँसुरी में कुशलतापूर्वक बजा पाने में कठिनाई उत्पन्न करता है। परन्तु कुशलतापूर्वक सभी संभव गायकियों की अवतारणा की क्षमता के लिए साधक को दाहिना हाथ नीचे रखना ही उत्तम प्रकार है। प्राचीन चित्रों में श्रीकृष्ण के हाथ में दिखलाई गई बाँसुरी और उनपर उँगलियों की स्थिति ऐसी है, जिनमें दाहिना हाथ नीचे की ओर होता है। विदेशों में बाँसुरी के प्रकार चाबीदार होते हैं, जिनपर हाथ रखने और कुशलतापूर्वक बजाने का एक खास तरीका होता है। भारतीय

प्रकारों में भी सीधी, आड़ी, कर्नाटकी, त्रिपुरा सभी बाँसुरियों के पकड़ने के अलग प्रकार हैं। प्रस्तुत विवेचना में हम केवल आड़ी बाँसुरी के पकड़ने और उसपर हाथ रखने के प्रकार को ही प्रस्तुत कर रहे।

सीधी बाँसुरी को कुछ वादक अपनी उँगली के पहले पोर से ही पकड़ते हैं, कुछ मध्य और अंतिम पोर से, किन्तु पहले पोर से छिद्राच्छादन का प्रकार ही सरल ढंग है, क्योंकि इससे कोमल स्वरों के निकाल पाने में सरलता होती है। यही क्रिया आड़ी बाँसुरी के वादन में करनी चाहिए। परन्तु आड़ी बाँसुरी में दूसरे पोर से स्वरोत्पादन करते हुए छिद्र दबाने और कोमल एवं शुद्ध स्वर प्राप्त करने में सरलता होती है।

इस चित्र में बाँसुरी पकड़ने की विधि एवं बाँसुरी के मुखारन्ध्र के छिद्र में बारीक फूँक भरने की विधि दर्शायी गई है।



बाँसुरी पकड़ने का चित्र

## बाँसुरी पकड़कर बैठने का ढंग

प्रायः ऐसा देखा गया है कि नौसिखिए बाँसुरी-वादक बाँसुरी को गलत ढंग से पकड़कर कैसे भी बैठ जाते हैं और बजाने लगते हैं। इससे हाथ एवं उँगलियों का गलत ढंग से अभ्यास हो जाता है, जिसके कारण अच्छे गुरुओं के पास जाकर सीखने में (शिक्षा लेने में) बहुत ही कठिनाई होती है। ऐसे लोग अच्छे बाँसुरी-वादक नहीं बन पाते। कोई भी वाद्य हो, उसे बजाते

समय हाथ एवम् उँगलियों का रखाव बहुत ही अच्छे ढंग से अपने गुरू से ज्ञात कर लेना चाहिए। इसी प्रकार से बाँसुरी या किसी भी वाद्य को हाथ व उँगलियों के रखाव के अलावा उसे लेकर बैठने पर भी विशेष ध्यान देना चाहिए। मुद्रा-दोष का भी विशेष ध्यान रखना चाहिए, जिससे कि वादन करते समय किसी भी प्रकार की कठिनाई न हो सके। खासकर बाँसुरी में बैठक का विशेष ध्यान रखना चाहिए। प्रायः देखा जाता है कि घुटने को मोड़कर और हाथ को घुटने से टेककर या दोनों पैरों को बायीं ओर मोड़ करके भी अनेकों ढंग से बैठकर बजाते रहते हैं, जिससे कि साँस लेने में बहुत शीघ्र ही थक जाते हैं। इससे काफी कष्ट महसूस करते हैं, फलतः अधिक समय तक अभ्यास नहीं कर पाते। विदेशों में प्रायः आर्केस्ट्रा या किसी संस्था में लोग खड़े होकर बजाते हैं या कुर्सियों पर बैठकर बजाते हैं। उनका यह एक अपना ढंग है, जो कि भारतीय पद्धति से अलग है। यह पद्धति उनके लिए ही ठीक है।

हमारे खयाल से बाँसुरी को दाहिना हाथ नीचे एवं बायाँ हाथ ऊपर तथा बाएँ पैर के ऊपर दाहिना पैर रखकर या फिर पालथी मारकर सामने की ओर झुके बिना, सीधा होकर बजाना चाहिए। एक बात का विशेष ध्यान रखना चाहिए कि रीढ़ की हड्डी बिलकुल सीधी रहे एवम् मुख प्रसन्न मुद्रा में श्रोताओं के सम्मुख रहे। इससे साँस लेने में, फूँक भरने में तनिक भी कठिनाई नहीं प्रतीत होगी। काफी समय तक अभ्यास करने में थकावट भी नहीं महसूस होगी। इन सभी बातों को ध्यान में रखते हुए जो भी वादक या साधक अभ्यास करेगा, उसकी प्रगति व वादन में निखार अवश्य होता रहेगा, ऐसा अनेक वादकों एवं साधकों का विचार है।

प्रस्तुत चित्र में बाँसुरी पकड़कर बैठने का उचित ढंग बताया गया है।



बाँसुरी पकड़कर बैठने का उचित ढंग

## बाँसुरी में फूँक भरने की विधि

बाँसुरी-वादन की सारी कला उसमें भरी जानेवाली फूँक की मात्रा, उसके ढंग तथा अन्य छिद्रों पर रखी जानेवाली उँगलियों की स्थिति पर निर्भर करती है। फूँक भरने पर छिद्रों से मधुर ध्वनि निकले, यही वंशी-वादक की कुशलता है। फूँक से मधुर स्वर और माधुर्यपूर्ण स्वर-संयोजन का उत्पन्न हो पाना ही वंशी-वादन की सफलता है। प्रायः कौतुकवश सभी कुछ-न-कुछ स्वर निकालने की चेष्टा में रहते हैं, किंतु देखा गया है कि कुछेक कुशल कलाकारों को छोड़कर प्रायः मधुर स्वर निकाल पाने में

वादकों का अभाव ही पाया जाता है। अतः कुछेक नियमों की ओर प्रारंभिक साधकों को ध्यान देना चाहिए, विशेषकर ध्यान देने योग्य नियम आड़ी बाँसुरी के वादन-क्रम में सावधानी से समझ लेना चाहिए।

सर्वप्रथम आड़ी बाँसुरी को अधर पर इस प्रकार रखना चाहिए कि फूँक मुख रन्ध्र के छिद्र पर जाए। फूँक देते समय बाँसुरी से सुरसुराहट की आवाज प्रकट न होने पाए। सभी स्वरों से निकलनेवाली आवाज एक-सी होनी चाहिए। स्वर-पेटी या तानपूरे के स्वर के साथ बाँसुरी का स्वर एक-सा मिला होना चाहिए। स्वरों में यदि बेसुरापन होगा तो सारी बाँसुरी-वादन की विशेषता नष्ट हो जाएगी। वह वादन आकर्षक एवं मनोहर नहीं होगा। बाँसुरी-वादन की सारी कुशलता उसके मधुर स्वरों पर निर्भर करती है। ध्यान रहे कि सभी सप्तकों के स्वर शुद्ध एवं मधुर निकलें। आड़ी बाँसुरी को घुमा-फिराकर मन्द्र-सप्तक में आधे स्वर से लेकर एक स्वर बना सकने की क्षमता होनी चाहिए। बाँसुरी में कोमल स्वरों के निकालने की विधि व फूँक द्वारा शुद्ध और मधुर स्वर निकाल पाने के लिए कुशल बाँसुरी-वादक से प्रारंभिक शिक्षा ग्रहण करनी चाहिए।

बाँसुरी-वादन के समय वादकों को अपना मुँह नहीं बिगाड़ना चाहिए। बाँसुरी-वादक को बाँसुरी इस प्रकार बजानी और बाँसुरी की स्थिति ऐसी रखनी चाहिए कि देखने में सुन्दर प्रतीत हो।

**ज्ञातव्य :** बाँसुरी बजाने से पहले हो सके तो गर्म दूध पीकर बाँसुरी-वादन करें। यदि दूध न प्राप्त हो तो शीतल जल का प्रयोग करना चाहिए।

## बाँसुरी के छिद्रों पर स्वर-संस्थान

कुछ बाँसुरियाँ सीधी बजाई जाती हैं और कुछ आड़ी तथा कुछों में मुख रन्ध्र परिधि से ही बजाते हैं। कुछ में नीचे भी छिद्र होते हैं। ऊपर छिद्रवाली बाँसुरी प्रायः उत्तर-भारत में सीधी और आड़ी के रूप में प्रयुक्त होती है तथा जिनमें नीचे छिद्र होते हैं, वे त्रिपुरा और अन्य प्रान्तों में प्रचार में आती हैं। कुछ

समय पूर्व सीधी बाँसुरी प्रयोग में आती थीं, जिनमें नीचे भी छिद्र होता था। किन्तु अब सीधी क्या, आड़ी क्या, सभी प्रकार की बाँसुरियों में ऊपर के छिद्रों से ही सारी अपेक्षित कला का विस्तार किया जाता है। फिर भी इसका यह अर्थ नहीं कि इस विकास में ही बाँसुरी का सारा विकास रुक गया है। गुणी लोग या वादक कलाकार जैसी-जैसी आवश्यकताएँ अनुभव करेंगे, इसके निर्माण एवं वादन-प्रकार में संशोधन, परिवर्धन एवं परिष्कार करते रहेंगे और भविष्य में भी होता रहेगा।

## बाँसुरी पर स्वर एवं सप्तक निकालने की विधि

बाँसुरी में किसी भी स्वर को षड्ज मानकर सरगम बजाने की सुविधा है, किंतु प्रायः देखा जाता है कि साधक दाहिने हाथ के सबसे नीचे स्वर पंचम को बन्द करके ही 'सा' मानते हैं और तदनुसार ही अलंकारों का आरोहण करते हैं। किंतु इस प्रक्रिया में साधक को आगे चलकर मन्द्र-सप्तक के स्वर प्राप्त नहीं हो पाते, साथ ही अभ्यासक्रम में भी कठिनाई हो जाती है। अतः सरल ढंग हम यहाँ दे रहे हैं।

सर्वप्रथम बाएँ हाथ की पहली, दूसरी और तीसरी उँगलियों को रखना चाहिए। फिर दाहिने हाथ की पहली अँगुली को रखना चाहिए, जिससे बाँसुरी हाथ से गिरने का भय नहीं रहता। ध्यान रहे कि दाहिने हाथ की दूसरी तथा तीसरी उँगली हमेशा खुली रहें क्योंकि इनका प्रयोग केवल पंचम स्वर बजाते समय किया जाता है। उँगलियों के पोरों से छिद्रों को इस प्रकार दबाया जाना चाहिए कि छिद्र खुला न रहे, यदि खुला रहेगा तो स्वर ठीक और शुद्ध प्राप्त नहीं होंगे।

दाहिने हाथ से निकलनेवाले स्वरों की जानकारी के पश्चात् बाएँ हाथ की दूसरी उँगली उठाने से हमें ऋषभ, तीसरी आधी उँगली उठाने (खोलने) से शुद्ध मध्यम एवं पूरी उँगली उठाने से तीव्र मध्यम तथा सारे छिद्रों को बन्द करने से मध्य-सप्तक का पंचम स्वर प्राप्त होगा। इसके अनन्तर दाहिने हाथ की पहली उँगली उठाने से हमें मध्य-सप्तक का धैवत, दूसरी उँगली उठाने से

शुद्ध निषाद और तीसरी उठाने से मध्यम षड्ज के लिए ली जाने वाली फूँक से दूनी फूँक मारने से हमें तार-षड्ज का स्वर प्राप्त होगा। यहाँ यह बात विशेष ध्यान देने योग्य है कि षड्ज से लेकर मध्यम तक एक ही जैसी फूँक रखनी चाहिए। इसके अनन्तर पंचम और तार-षड्ज तक के स्वरों के लिए फूँक उत्तरोत्तर जोर की होती जाएगी। इसी अनुक्रम से अवरोह पर भी ध्यान रखना चाहिए। स्वरों के आरोह में अंतिम षड्ज तार-सप्तक का 'सां' होगा। अवरोह करते समय एक फूँक षड्ज को बजाकर दाहिने हाथ की तीसरी उँगली रखने से निषाद और दूसरी उँगली रखने से धैवत, तीसरी उँगली रखने से पंचम तथा सारी उँगलियों को उठा लेने से तीव्र मध्यम तथा ऊपर से बाएँ हाथ की पहली उँगली से शुद्ध गांधार, दूसरी से शुद्ध ऋषभ, तीसरी से मध्य-षड्ज स्वर उपलब्ध होंगे।

स्वरों की उपलब्धि के बाद सप्तक निकालने की विधि का विशेष ढंग देने की आवश्यकता इसी लिए उपस्थित होती है कि छह ही छिद्रों पर तीनों सप्तकों की प्राप्ति एक आश्चर्य की बात दिखलाई देती है, परन्तु अभ्यासक्रम का एवं फूँक के प्रकार का एक ऐसा विधान गुणीजनों एवं सिद्ध कलाकारों ने अपने अभ्यास-कौशल से खोज निकाला है। उसी साधनक्रम को हम नीचे की पंक्तियों में दे रहे हैं, ताकि प्रारंभिक साधक लाभान्वित हो सकें।

यदि सारे छिद्रों को ढककर धीरे-से फूँक मारी जाए तो यहाँ मंद्र-सप्तक के पंचम की प्राप्ति होगी। इसके अनन्तर दाहिने हाथ की दूसरी उँगली उठाने से मंद्र निषाद, तीसरी उँगली उठाने से मध्य-सप्तक का षड्ज प्राप्त हो जाता है। अच्छे कलाकार मन्द्र-सप्तक में और अधिक स्वरों को प्राप्त करने के लिए दाहिने हाथ की अंतिम उँगली के पास एक और छिद्र कर देते हैं, इसमें वे तीव्र मध्यम और शुद्ध मध्यम की प्राप्ति कर लेते हैं। हमारी सम्मति से इस छिद्र का स्वर तीव्र मध्यम देनेवाला बनाया जाना चाहिए, जिससे तार-सप्तक और अतितार-सप्तक के स्वरों के निकाल पाने में सहायता हो सकती है। यदि शुद्ध मध्यम का यह स्वर माना जाए तो तार-सप्तक और अतितार-सप्तक के स्वरों में

बेसुरापन दीख पड़ेगा। इस प्रक्रिया में मंद्र पंचम से लेकर तार-षड्ज तक स्वरों को प्राप्त कर लेने के पश्चात् अति तार-सप्तक के स्वरों को उपलब्ध करने की क्रिया जाननी आवश्यक होगी।

अति तार-सप्तक के स्वरों को प्राप्त करने के लिए उँगलियों की स्थिति बदलनी पड़ती है। अति तार-सप्तक में तार-षड्ज से लेकर तार-पंचम तक उपलब्ध करने के लिए पहला ही ढंग अपनाना पड़ेगा; किंतु धैवत, निषाद और अति तार-षड्ज प्राप्त करने के लिए उँगलियों के क्रम को बदलकर दाहिने हाथ की पहली उँगली और बाएँ हाथ की पहली उँगली उठाने से तार-सप्तक का धैवत तथा दाहिने हाथ की दूसरी उँगली और बाएँ हाथ की दूसरी उँगली उठाने से तार-सप्तक का निषाद प्राप्त होगा। अति तार-सप्तक के षड्ज को प्राप्त करने के लिए दाहिने हाथ की तीसरी उँगली उठा लेने से यह स्वर प्राप्य होगा। यह बात ध्यान देने योग्य है कि मध्य-षड्ज से दुगुनी ऊँची फूँक तार-षड्ज की होगी तथा तार-षड्ज से लेकर शुद्ध एवं तीव्र मध्यम तक यही फूँक की मात्रा या क्रम रहेगा। इसके अनन्तर तार-पंचम से लेकर अतितार-षड्ज तक के लिए तार-षड्ज से दूनी फूँक देनी चाहिए, यही क्रम अवरोह करते समय भी ध्यान में रखना चाहिए। इस प्रकार तीनों सप्तकों को सुलभता से प्राप्त कर साधक कुशलता से सभी संभव गायकी की अवतारणा में सिद्ध हो सकते हैं।

## बाँसुरी में स्वरोत्पत्ति की विधि

मध्य-सा बजाने के लिए दाहिने हाथ की तीनों उँगलियाँ उठी रहेंगी तथा बाएँ हाथ की तीनों उँगलियाँ रखी रहेंगी। टेकने के लिए दाहिने हाथ की कनिष्ठका उँगली रखी रहेगी। इस प्रकार हमें मध्य-सा की प्राप्ति होगी।

## दूसरी विधि

कुछ बाँसुरी-साधक दाहिने हाथ की कनिष्ठका की बाद वाली अनामिका उँगली एवं कनिष्ठका भी रखते हैं। इससे बाँसुरी की पकड़ और भी सुन्दर हो जाती है।

ऋषभ ( रे ) स्वर-प्राप्ति के लिए बाएँ हाथ की कनिष्ठका तो उठी ही रहती है। ऋषभ के लिए हमें अनामिका उँगली उठाने से ऋषभ प्राप्त होगा।

गांधार ( गा ) के लिए बाएँ हाथ की ही मध्यमा उँगली यानी दूसरी उँगली उठाने से हमें गांधार की प्राप्ति होगी।

शुद्ध मध्यम ( म ) के लिए तर्जनी उँगली को ही आधा खोलने से हमें शुद्ध मध्यम की प्राप्ति होगी। और तीव्र मध्यम की प्राप्ति के लिए तर्जनी को पूरा उठाने से तीव्र मध्यम प्राप्त होगा।

पंचम ( पा ) को प्राप्त करने के लिए तीनों उँगली दाहिने हाथ की एवं बाएँ हाथ की तीनों उँगली बन्द कर बजाने से (यानी छह उँगली बन्द कर बजाने से) हमें पंचम की प्राप्ति होगी। इसमें दोनों हाथ की कनिष्ठका उँगली उठी रहेगी। कुछ बाँसुरी-वादक रखे भी रहते हैं। हमें धैवत (ध) की प्राप्ति के लिए दाहिने हाथ की कनिष्ठका एवं अनामिका उँगली उठाने से धैवत की प्राप्ति होगी। शेष दाहिने हाथ की दो उँगली, बाएँ हाथ की तीन उँगली बन्द रहेंगी। निषाद (नि) के लिए कनिष्ठका, मध्यमा एवं अनामिका (बाएँ हाथ की) उँगली उठाने से निषाद स्वर की प्राप्ति होगी।

इसी तरह तार-सप्तक के षड्ज की प्राप्ति हेतु बाएँ हाथ की तर्जनी उँगली उठाने से एवं फूँक तेज मारने से षड्ज प्राप्त होगा। इसी प्रकार तार-सप्तक के स से पंचम तक यही क्रिया रहेगी। लेकिन फूँक तेज करनी पड़ेगी, किंतु धैवत (तार-सप्तक), निषाद (तार-सप्तक) एवं अतितार सप्तक का ऋषभ बजाने के लिए उँगलियों को बदलना पड़ता है। इसपर दूसरे भाग में प्रकाश डाला जाएगा। यह तो शुद्ध स्वरों की उत्पत्ति - संबंधी तथ्य था। अब कोमल स्वरों के लिए जैसे ऊपर बताया गया है, षड्ज की प्राप्ति इसी प्रकार होगी। कोमल ऋषभ की प्राप्ति के लिए हमें बाएँ हाथ की षड्ज वाली उँगली अनामिका को आधा खोलने से कोमल ऋषभ की प्राप्ति होगी। इसी प्रकार बाएँ हाथ की मध्यमा उँगली को आधा खोलने से एवं अनामिका उँगली को पूरा उठा लेने से

कोमल गांधार की प्राप्ति होगी। शुद्ध मध्यम एवं तीव्र मध्यम हेतु ऊपर बताया जा चुका है। कोमल धैवत हमें ऊपर बताए हुए पंचम स्वर की विधि के अनुसार दाहिने हाथ की कनिष्ठका एवं अनामिका उँगली को आधा खोलने से प्राप्त होगा। इसी प्रकार कोमल निषाद के लिए कनिष्ठका अनामिका तो उठी ही रहेंगी, मध्यमा उँगली को आधा खोलने से हमें कोमल निषाद की प्राप्ति होगी। इस प्रकार से हमें बाँसुरी में बारहों स्वरों की प्राप्ति होगी। मन्द्र, मध्य एवं तार-सप्तक में यही क्रिया होगी। शुद्ध एवं कोमल स्वरों को पीछे भलीभाँति समझाया गया है, किंतु अति तार-सप्तक में कोमल स्वरों को बजाने के लिए उँगलियों का प्रयोग उठाने व रखने की क्रिया भिन्न है। मध्य-षड्ज से लेकर मध्यम तक (शुद्ध या तीव्र) एक जैसी फूँक रहेगी, किंतु पंचम, धैवत, निषाद एवं षड्ज के लिए थोड़ी-सी फूँक को तेज करना पड़ेगा; इसी प्रकार तार-सप्तक के लिए फूँक तेज होगी।

## बाँसुरी में शुद्ध और कोमल स्वर

बाँसुरी पर शुद्ध और कोमल स्वरों के निकालने के दो प्रकार हैं। एक भारतीय, दूसरा अन्यान्य देशीय प्रकार। भारतीय प्रकार में सर्वप्रथम बाएँ हाथ की तीनों उँगलियों से छिद्रों को पूरी तरह ढँकना चाहिए, छिद्र खुला न रहे और अन्य स्वरोत्पादन क्रिया के लिए उन स्वर-छिद्रों से हवा न निकले। बाएँ हाथ की पहली उँगली को रखने से षड्ज और उसी उँगली को आधा खोलने से कोमल ऋषभ तथा पूरी उँगली खोलने से शुद्ध ऋषभ प्राप्त होगा। इसी प्रकार बाएँ हाथ की दूसरी उँगली को आधा खोलने से कोमल गांधार तथा पूरी उँगली को उठाने से शुद्ध गांधार प्राप्त होगा। इसी प्रकार बाएँ हाथ की तीसरी उँगली को आधा खोलने से शुद्ध मध्यम (कुछ गुणीजन शुद्ध मध्यम को कोमल मध्यम या उतरी हुई मध्यम भी कहा करते हैं) तथा पूरी उँगली उठाकर तीव्र मध्यम को प्राप्त करते हैं। सारे छिद्रों को ढककर फूँक देने से पंचम स्वर प्राप्त करते हैं। (याद रखना चाहिए कि षड्ज और पंचम अविकारी स्वर है, इनके शुद्ध या कोमल होने की कल्पना नहीं

करनी चाहिए) इसी प्रकार दाहिने हाथ की पहली उँगली को आधा खोलने से कोमल धैवत तथा पूरी उठा लेने से शुद्ध धैवत और दाहिने हाथ की दूसरी उँगली को आधी खोलने से कोमल निषाद तथा पूरी खोलने पर शुद्ध निषाद की प्राप्ति होगी। दाहिने हाथ की तीसरी उँगली के आधे या पूरे खोलने से भारतीय गायन या वादनोपयोगी कोई स्वर प्राप्त नहीं होगा, बल्कि कर्णाटकीय स्वर-व्यवस्था में इसका प्रयोग निषाद-प्राप्ति के लिए किया जाता है। भारतीय स्वर-व्यवस्था में तार-षड्ज की प्राप्ति इसी छिद्र पर करते हैं।

दूसरे ढंग में कुछ लोग उँगलियों की स्थिति बदलने से कोमल स्वरों की प्राप्ति करते हैं, किंतु उनके स्वरों की शुद्धता नहीं रह पाती। प्रायः देखा जाता है कि इस प्रकार स्वर प्राप्त करने में स्वरों में एक श्रुति का अन्तर रह जाता है, वे या तो अधिक हो जाएँगे या कम रह जाएँगे। अतः शुद्धता में संदेह रहता है। भारतीय स्वर-साधना में उँगलियों के आधे उठाने और पूरा उठा कर स्वर निकालने की प्रक्रिया में ही स्वरों की शुद्धता तथा बंदिशों के बजा पाने की सुविधा प्राप्त होती है।

बजाने के दूसरे प्रकार को भी हम यहाँ इसलिए दे रहे हैं कि साधक दोनों प्रकारों को जानकर उनके सरल ढंग की परख कर सकेंगे। दूसरे प्रकार में कोमल ऋषभ पहली ही रीति के अनुसार प्राप्त होगा। कोमल गांधार पहलो और तीसरी उँगलियों के छिद्रों पर वैसी ही रखी रहने पर निकलेंगे, केवल दूसरी उँगली उठा लेने से कोमल गांधार की प्राप्ति होगी। इस गांधार की प्राप्ति में श्रुति का अंतर बना रहता है। चतुर लोग इसे ठीक कर लेते हैं, किंतु प्रारंभिक शिक्षण में जब तक स्वरों की शुद्धता का ज्ञान परिपक्व नहीं हो पाता, स्वर के बेसुरेपन का अनुभव गुणीजनों को खटकता है जो विद्यार्थी के लिए हितकर नहीं हो पाता। इसी प्रकार शुद्ध मध्यम बनाने के लिए पहली और दूसरी उँगलियों के छिद्र तो बन्द रहेंगे और तीसरी उँगली पूरी खुली रहने से शुद्ध मध्यम (कोमल मध्यम) प्राप्त होगा। कोमल धैवत पहले प्रकार से ही प्राप्त होगा तथा कोमल निषाद के लिए दाहिने हाथ

की दूसरी उँगली पूरी उठा लेने से और शेष सब छिद्रों को पूरा बंद रखने से प्राप्त होगा। किंतु यह भी कोमल गांधार की तरह कुछ ऊँचा रहेगा। यहाँ भी चतुर गुणीजन फूँक के माध्यम से स्वर शुद्ध कर लेंगे, किंतु प्रारंभिक विद्यार्थी को शुद्ध स्वर प्राप्त करने का निर्णय नहीं हो पाएगा। तार-सप्तक एवं अतितार सप्तकों के कोमल स्वरों के निकालने की विधि अगले भाग में दी जाएगी। हम पहले कह चुके हैं कि दाहिने हाथ की दूसरी और तीसरी उँगलियाँ सदैव खुली रहेंगी, ये उँगलियाँ केवल पंचम बनाने के लिए ही प्रयोग में ली जाएँगी तथा दाहिने हाथ की पहली उँगली को कुछ समय अभ्यास के बाद प्रायः उठाए रखना चाहिए। क्यों कि इसका प्रयोग केवल बाँसुरी को सहारा देने में ही किया जाता है। पीछे दिए हुए चित्र से ऊपर दी हुई प्रक्रिया सरलता से समझ में आ सकेगी।

## बाँसुरी में प्रत्येक छिद्र को स (षड्ज) मानकर बजाने से शुद्ध एवं कोमल स्वरों की प्राप्ति

ज्ञात होता है कि बाँसुरी-वादक अपने-अपने अभीष्ट स्वरों की बाँसुरियाँ अलग-अलग रखते थे तथा अवसर पड़ने पर उनका प्रयोग करते थे। किंतु ज्यों-ज्यों कला का विकास हुआ और बजाने की विधि में कलात्मक चतुरता का विकास हुआ, सिद्ध कला - साधकों ने एक ही बाँसुरी पर उसके छह छिद्रों पर ही उँगलियों के संचलन, छिद्रों के आवरण और फूँक की विधि से सम्भव गायकियों की एवं तंतकारियों की अवतारणा सिद्ध की है। यद्यपि यह कला सिद्ध कलाकारों के पास बैठने तथा गुरु–शिष्य के सीधे सम्पर्क से ही प्राप्त होती है, फिर भी हम उसके कुछ प्रारम्भिक संकेत यहाँ प्रसंगवश दे रहे हैं, जिससे विद्यार्थीजन इस कलात्मक विकास के लिए कुछ प्रेरणा पा सकें। यह पहले ही बताया जा चुका है कि उँगलियों के आधे और पूरा उठा लेने से कोमल, शुद्ध एवं तीव्र शुद्ध स्वरों की उपलब्धि होती है। अब प्रस्तुत विवेचन में हम प्रत्येक छिद्र से प्राप्त स्वरों को जब षड्ज

मानकर चलें तो तीनों सप्तकों की उपलब्धि कैसे होगी ? इसकी क्रिया का कुछ संकेत देते हैं। यद्यपि यह विषय कुछ कठिन प्रतीत होगा, किंतु कलात्मक विषय में मानव-मस्तिष्क ने आज कुछ असंभव नहीं रहने दिया है। साधना की महत्ता प्रत्येक असम्भव को सम्भव बनाती है। प्रारंभिक अभ्यास के लिए यह क्रिया उपयुक्त नहीं है। स्वर-ज्ञान के पक्के होने पर उँगलियों के निर्बाध संचालन के बाद ही इस कलात्मक विकसित चातुर्य के लिए प्रयत्न करना चाहिए। यह कलात्मक विकास किसी भी आर्केस्ट्रा (वृन्दवादन) या गायन-वादन में संगति कर पाने की क्षमता उत्पन्न करता है तथा हर सम्भव गायकी का अनुकरण तभी सम्भव हो पाता है।

सर्वप्रथम यदि हम मंद्र-पंचम को या मध्य-पंचम को अभीष्ट षड्ज मानकर बजाना प्रारंभ करें तो हमें सारे ही स्वर शुद्ध प्राप्त होंगे। इस क्रिया में कोमल स्वरों की उपलब्धि छिद्रों को आधा ढँकने पर हो सकेगी। मंद्र-पंचम से प्रारंभ करने पर मंद्र-सप्तक के स्वर उपलब्ध नहीं हो सकेंगे, वरन् शुद्ध-स्वरों के ही राग प्राप्त हो सकेंगे। दाहिने हाथ की पहली उँगली को उठाने पर मन्द्र-धैवत को षड्ज मानकर बजाने से हमें गांधार, मध्यम, निषाद कोमल स्वर प्राप्त होंगे। इस स्वर से प्रारंभ करने पर ग नि कोमल वाले रागों (यानी काफी ठाठ के रागों) की उपलब्धि हो सकेगी। इसी स्वर से तीन स्वर कोमल अनायास ही प्राप्त होंगे। दाहिने हाथ की दूसरी उँगली उठाने से हमें ग, ध, नि कोमल वाले राग (आसावरी-ठाठ के राग) प्राप्त होंगे। इस सहायता से हम मालकौंस, भैरवी, आसावरी सरलता से बजा सकेंगे। दाहिने हाथ की तीसरी उँगली उठाने से यानी बाँसुरी के मध्य-षड्ज स्वर से हमें तीव्र मध्यम ही प्राप्त होगा। स्वरों को कोमल बनाने के लिए हमें उँगलियों को आधा खोलना पड़ेगा। इस स्वर से तीव्र मध्यम वाले राग आसानी से बज सकेंगे। बाएँ हाथ की पहली उँगली उठाने से यानी ऋषभ को षड्ज मानकर चलने पर शुद्ध मध्यम और कोमल निषाद की सहज में ही प्राप्ति हो जाएगी। इस स्वर से शुद्ध मध्यम और कोमल निषाद वाले

राग सरलता से बजाए जा सकेंगे, जैसे—सारंग, मेघमल्हार इत्यादि। यहाँ पर औडव, षाडव और सम्पूर्ण, र्वजित आदि स्वरों के कारण कोई अड़चन नहीं उपस्थित होती।

बाएँ हाथ की दूसरी उँगली उठाने से यानी गांधारवाले छिद्र को षड्ज मानने पर गांधार, धैवत, निषाद कोमल एवं शुद्ध मध्यम स्वरों की प्राप्ति होती है। इस छिद्र (स्वर) से ग, ध, नि कोमल वाले राग सरलता से बज सकेंगे।

बाएँ हाथ की अंतिम उँगली उठाने से कोमल ऋषभ, कोमल गांधार तथा कोमल निषाद तथा दोनों मध्यम स्वरों की प्राप्ति से दोनों मध्यम, पंचमरहित आदि स्वर प्राप्त होंगे।

इस प्रकार बजाने में जैसे-जैसे स्वयं वादकों को कलात्मक अनुभूतियाँ होंगी, चतुर वादक अन्यान्य सरलताओं का अनुभव करेंगे और कलात्मक वृद्धि होगी। किंतु हाथ की सावधानी, फूँक की विशेषता तथा राग और अभीष्ट स्वरों की यथार्थता जिस कोटि के ज्ञान की अपेक्षा करती है, वह कला - साधना में सतत् दत्तचित रहने पर ही निर्भर है।

## बाँसुरी-वादन में तत्कार का प्रयोग

बाँसुरी-वादन में फूँक मारने की क्रिया के बीच एक विशेष क्रिया का नाम तत्कार का प्रयोग है। स्वरोत्पादन की मधुर क्रिया तत्कार पर निर्भर करती है। गीतों के शब्दों और गतों के विरामों के प्रकट करने के समय गुणीजन बाँसुरी-वादन में तत्कार के प्रयोग से आड़ी बाँसुरी में इस क्रिया को करते हैं। स्वरालाप में तत्कार का प्रयोग किस स्थान पर या किस मर्यादा तक कुशल कलाकार करते हैं, यह उनकी चतुरता पर निर्भर है।

सीधी बाँसुरी में जीभ द्वारा लगातार तत्कार के प्रयोग से ही स्वरोत्पादन-क्रिया सम्भव होती है। इस बाँसुरी में जीभ से तुत-तुत की तत्कार देकर बजाने से ही स्पष्ट और सुन्दर स्वर प्राप्त हो पाते हैं। प्रारंभिक विद्यार्थी स्वराभ्यास इसी सीधी बाँसुरी पर करते हैं। इसलिए तत्कार निकालने और उनका सीधी

तथा आड़ी बाँसुरी पर कैसे प्रयोग करना चाहिए, यह समझ लेना चाहिए। अनुभव में यह आया है कि आड़ी बाँसुरी पर सभी संभव तत्कार की अवतारणा इतनी सरल नहीं होती, जितनी सीधी बाँसुरी पर।

## बाँसुरी की उत्पत्ति एवं वाद्यों के वर्गीकरण में उसका स्थान

'ललितं मधुरं स्निग्धं वेणोरेवाश्रितं वाद्यम्'।

संगीत के शास्त्रीय ग्रन्थों में वाद्यों को चार श्रेणियों में वर्गीकृत किए जाने का वर्णन आता है। भरत मुनि ने 'नाट्य शास्त्र' में चतुर्विध वाद्यों के नाम इस प्रकार कहे हैं :—

ततं चेवावनद्धं च घनं सुषिर मेव च।
चतुर्विधं तु विज्ञेयमातोद्यं लक्षणान्वितम्॥
ततं तंत्रीकृतं ज्ञेयमवनद्धं तु पौष्करम्।
घनं तालस्तु विज्ञेयः सुषिरो वंश एव च॥

'संगीत दामोदर' में भी बजाए जानेवाले वाद्य निम्नलिखित उदाहरणों से चार प्रकार के माने गए हैं :—

ततः सुषिरमानद्धं घनमित्थं चतुर्विधम्।
ततः तंत्रीगतं वाद्यं वंशीद्य सुषिरं तथा॥

तार या ताँतों के आघात करने से तत् और वितत वाद्य, फूँक मारकर या हवा भरकर ध्वनि उत्पन्न किए जानेवाले वाद्य सुषिर, खाल से मढ़े हुए वाद्य अवनद्ध तथा धातुओं से बने उपकरणों से घन-वाद्यों की रचना की जाती है। इन सभी वाद्यों का सामूहिक वादन नाटक में आतोद्य-वादन या कुतुप-वादन के नाम से जाना जाता था, जो आज भी रूपांतर से वृन्द-वादन (आर्केस्ट्रा) के रूप में प्रतिष्ठित है।

भारतीय समाज के सभी मांगलिक उत्सवों, त्यौहारों, पूजा, पाठ, यज्ञ एवं धार्मिक समारोहों पर इन चतुर्विध वाद्यों के बजाये जाने का विधान शास्त्रों में वर्णित है। सभी मंगलकामना से

आयोजित पूजा-अर्चना के कार्यों में सबसे पहले शंखध्वनि करने का शास्त्रीय विधान है। समस्त दिशाओं के अमंगल दूर करने, विपरीत भाव पानेवाले शत्रुओं, असुरों आदि को दूर करने के लिए प्रारम्भ में शंखनाद करने का शास्त्रीय विधान परंपरा से हमारे समाज में प्रतिष्ठित है। यहाँ तक कि युद्ध के वाद्यों में भी शंख-वीररस का उत्पादक माना जाता है। सैनिकों को युद्ध के लिए सन्नद्ध करने एवं उत्साहपूर्वक युद्ध के लिए चलने का संकेत करना तथा विपरीत शत्रु को युद्ध के लिए आमंत्रित करने का घोष शंख-नाद से किया जाता था। यह महाभारत के अनेक प्रसंगों से प्रमाणित है। श्रीमद्भगवद्गीता में अनेक महारथियों द्वारा अपने-अपने शंखों के बजाने का वर्णन आता है। शंख सुषिर वाद्य का एक विशिष्ट उपकरण है। युद्धों में तुरई (तुरही), भेरी आदि भी वीररसोत्पादक वाद्य बजाए जाते रहे हैं, जो सुषिर वाद्यवर्ग के ही अंग हैं।

सुषिर वाद्य-वर्ग के अनेक वाद्यों में से बाँसुरी या मुरली अपना एक अद्भुत ही स्थान रखती है। वास्तव में यदि कहा जाए कि भारतीय वाद्यों में सबसे प्राचीन और परम प्राकृतिक वाद्य क्या है? तो निःसंकोच कहा जा सकता है कि शंख समुद्र से प्राप्त होता है तथा बाँस जंगलों में स्वतः ही उगता है, जिनका किसी विशेष प्रकार के बुद्धि-चातुर्य बिना ही उपयोग किया जा सकता है। बाँसों के झुरमुटों में प्रविष्ट हवा उनके रन्ध्रों में से प्रतिध्वनि करती हुई अनेक मधुर ध्वनियाँ उत्पन्न करती थी जो किसी के भी स्वागत का मंगल गान होती थीं, ऐसा काव्यों में वर्णन मिलता है। दूर जंगलों में गाय या पशुओं को चराते हुए ग्वाले बाँस के टुकड़ों में हवा फूँककर अपने मन का बहलाव तथा साथी ग्वालों का मनो-विनोद अपने-अपने झुण्ड के रूप में ही करते थे, जो परम प्राकृतिक एवं वाद्य-सृष्टि का परम आद्य स्वरूप था, ऐसा वर्णन भारतीय साहित्य एवं अँग्रेजी साहित्य में भी प्रायः पाया जाता है।

बाँसुरी का नाम सुनते ही भगवान् श्रीकृष्ण का स्मरण होने लगता है। वे बाँसुरी बजाते थे, गायों को चराते थे। वंशीधर, मुरलीमनोहर, मुरलीधर, वेणुगोपाल आदि-आदि नामों से वे याद

किए जाते हैं। इस बाँस की बाँसुरी में वे ऐसा मोहनी मन्त्र फूँकते थे, जिससे नर-नारी, पशु-पक्षी ही क्या, यमुना की धार भी मंत्र-मुग्ध हो स्थिर हो जाती थी। इस बाँसुरी के महत्त्व को श्रीकृष्ण ने अपने अलौकिक व्यक्तित्त्व के साथ अत्यन्त गौरवपूर्ण बना दिया।

उपर्युक्त प्रमाणों से सिद्ध होता है कि यह वाद्य अत्यन्त प्राचीन है, और इसकी वादन-क्रिया बड़ी सरल तथा मनमोहक है। वाद्य अवश्य ही प्राचीन है, परंतु इसकी वादन-क्रिया का प्रारंभ एवं उसमें संभव गायकियों का अवतरण कब से हुआ, इसका इतिहास प्रायः उपलब्ध नहीं होता। गुणीजनों के अनेकानेक विचार अपना-अपना अलग-अलग मत प्रस्तुत करते हैं। कुछ लोगों का मत है कि जंगलों में भ्रमरों के गूँजने की ध्वनि को प्रतिध्वनित करते हुए सछिद्र बाँसों के झुण्ड से यह विचार पाया गया कि बाँस में मधुर प्रतिध्वनि करने की प्राकृतिक शक्ति है। उसे मनुष्य यत्नपूर्वक अपनी सफल संगीतात्मक साधना का आधार बना सकता है। प्राचीनतम प्रमाणों से जाना जाता है कि बाँसुरी सीधी नहीं, वरन् आड़ी होठों पर रखकर बजाई जाती थी। श्रीकृष्ण के प्राप्त प्राचीनतम चित्रों में भी आड़ी बाँसुरी ही पाई जाती है।

'संगीत-रत्नाकर' ने मुरली और बाँसुरी के अनेक रूपान्तरों के वर्णन किए हैं, जिनकी चर्चा हम आगे करेंगे। अन्यत्र ग्रन्थों में भी कहा गया है :—

"एष त्रिधा भवेद्वेणुः मुरली वांशिकेत्यपि"।

वेणु, मुरली तथा वंशिका नाम ग्रन्थों में प्राप्त होते हैं। इनका प्रमाण भी कहा गया है :—

"परिकाख्यो भवेद्वेणुर्द्वादशांगुलदैर्घ्यभाक्।
स्थौल्येंगुष्ठामितः षड्भिरन्ध्रैः (स च) समन्वित ॥"

वेणु लम्बाई में बारह अंगुल, मोटाई में एक अंगुल तथा छह छिद्रों से युक्त होती है। इसे परिक भी कहते हैं। मुरली का लक्षण कहा है :—

हस्तद्वयमिता यामा मुखरन्ध्रसमन्विता ।
चतुःस्वरच्छिद्रयुता मुरली चारुवादिनी ॥

चारुवादिनी मुरली लंबाई में दो हाथ, मुख में छिद्रवाली चार छिद्रों तथा स्वरों से युक्त मनोहर स्वरों को उत्पन्न करनेवाली मुरली कहलाती है।

वंशिका :

अर्द्धांगुलान्तरोन्मानं तारादिविवराष्टकम् ।
ततः सार्द्धांगुलाद्यत्र मुखरन्ध्रं तथांगुलम् ॥
शिरोवेदांगुलं पुच्छं त्र्यंगुलं सा तु वंशिका ।
नवरान्ध्रा स्मृता सप्तदशांगुलमिता बुधैः ॥
दशांगुलान्तरा स्याच्चेत् सा तारा मुखरन्ध्रयोः ।
महानंदेति विख्याता तथा सम्मोहिनीति च ॥
भवत्सूर्यान्तरा सा चेतन्तदाकर्षिणी मता ।
आनन्दिनी तथा वंशी भवेदिन्द्रान्तरा यदि ॥
गोपानां वल्लभा सेयं वंशुलीति च विश्रुता ।
क्रमान्मणिमयी हैमी वैषतीति त्रिधा च सा ॥

जिसके बीच में आधा अंगुल छोड़कर तारादि आठ छिद्र होते हैं तथा जिनके पश्चात् डेढ़ अंगुल की दूरी पर अंगुलपरिणाम वाला मुखरध्र होता है तथा जिसमें चार अंगुल का मस्तक तथा तीन अंगुल की पुच्छ होती है, उसे वंशिका कहते हैं। जिस बाँसुरी में नौ छिद्र होते हैं और १६ अँगुल के परिणाम की होती है व जिसमें तारा तथा मुखरंध्र के बीच की दूरी दस अँगुल होती है, उसे महानन्द भी कहते हैं, उसे सम्मोहिनी वंशी भी कहते हैं। तारा और मुखरंध्र में बारह अंगुल की दूरी जिसमें हो, वह आर्कांषिणी और चौदह अंगुल की दूरीवाली आनन्दिनी कहलाती है।

ये वेणुएँ-वेणु, मुरली तथा वंशिका प्रायः मणिमयी सुवर्णनी धातुनिर्मित या बाँस की होती हैं।

बाँसुरी और उसके वादन-क्रम या उपभोग का प्रारंभिक रूप कुछ भी रहा हो, किंतु यह स्पष्ट है कि जैसे-जैसे मनुष्य का ज्ञान बढ़ता गया है, उसके जीवन का व्यवहार क्षेत्र भी बढ़ता गया है। उसने अपने साधारण-से-साधारण ज्ञान को बढ़ाया है और उसमें सुन्दरता की वृद्धि की है तथा कलात्मक विकास किया है। इसी कारण हमें आज के व्यवहार में आते हुए अनेकविध वाद्य दिखाई पड़ रहे हैं। विभिन्न देशों की सांस्कृतिक परम्पराएँ भी इन अनेकविध वाद्यों के अपने-अपने प्रयोग, उनकी वादन-शैली एवं उनमें विविध परिवर्तन, परिवर्धन एवं विकास में सहायक होती हैं। इसी कारण पश्चिमी देशों में बजनेवाले आर्केस्ट्रा या बैंडों में उनकी आवश्यकताओं के वाद्य देखने में आते हैं। भारत के अनेक प्रांतों में भी वाद्यों के अनेक रूप, उनके अनेक प्रयोग देखने में आते हैं। आड़ी बाँसुरी, सीधी बाँसुरी, अलगोजा, क्लारनेट, तुरई (तुरही) शहनाई, मुरली, त्रिपुरी बाँसुरी, कर्नाटकीय बाँसुरी आदि-आदि। इनमें सभी के बजाने और प्रयोग करने के प्रकार भी भिन्न हैं।

बाँसुरी-वादन के इन रूपों को सूक्ष्म और स्थूल रूप में जान लेने मात्र से संतोष नहीं होता है। यूँ प्रायः सभी मांगलिक कार्यों में, सभा - आयोजनों में उत्सव - आरम्भ शहनाई, शंख और घंटा-वादन से ही शुभ माना जाता है, जो मंगल दायक, निर्विघ्नता का सूचक और सहयोगियों के आमन्त्रण का सूचक होता है। किंतु प्रायः समाज में उपेक्षित रहने के कारण अपना निजी इतिहास, अपना निजी वादन-क्रम और उसकी कला के आधार का साहित्य एकत्रित-व्यवस्थित रख पाने में असमर्थ रहा है। प्रायः समझा जाता है कि वाद्य गीत के अनुगत एवं सहायक होते हैं। गीत-गायन ही मुख्य है हम भी यही मानते हैं, किन्तु प्रत्येक वाद्य अपने-आपमें सहायक होते हुए भी स्वतन्त्र है और उसकी निर्माणविधि, वादन-प्रक्रिया और उपयोग भी स्वतन्त्र है। इस कारण सहायक वाद्य के रूप में अभी तक गीतानुगवाद्यों की तरह बाँसुरी-वादन का साहित्य भी गीतानुग ही अनुकरण में आता रहा है। इस वाद्य के स्वतंत्र साहित्य और स्वतंत्र कला का रूप अध्ययन एवं शोध का विषय है, जिसपर जैसे-जैसे जिज्ञासुओं का

प्रयत्न बढ़ेगा, वाद्य की प्रतिष्ठा स्थापित होगी और गुणीजनों के आकर्षण का विषय होगी ।

## बाँसुरी के प्रकार

बाँसुरी किसी भी वस्तु की बनाई जा सकती है और बनाई भी गई है एवं बन भी रही है । पीतल, अलमुनियम, लकड़ी, सिल्वर, गोल्ड (स्वर्ण) की बाँसुरियाँ अधिकतर विदेशों में देखने एवं सुनने को मिलती हैं । यह बाँसुरी चाबीदार होती है (की फ्लूट) । अधिकतर इसे आर्केस्ट्रा में ही बजाने का प्रचलन है । लकड़ी की बाँसुरी का प्रचार पंजाब (स्यालकोट) में रहा, जो अब पाकिस्तान में है। आबनूस लकड़ी की भी बाँसुरी बनाई जाती थी, जो अधिकतर बैंडों में बजाते थे, किंतु अब इसका प्रचार बहुत कम है । रोम के म्यूजियम में हड्डी एवं मिट्टी की बाँसुरी लोगों ने देखी हैं। इसके अतिरिक्त भी कुछ विशेष प्रकार के शंख में छिद्र करके बाँसुरी की भाँति बजाने का प्रचलन था। यानी किसी भी वस्तु की अलग-अलग सुरों की बाँसुरी बनाई जा सकती है। किंतु मेरे विचार से व बाँसुरी-वादकों के विचार से सिर्फ बाँस की बाँसुरी को ही अति उत्तम समझनी चाहिए । बाँस की बाँसुरी में एक विशेष मिठास रहती है। क्योंकि बाँस स्वयं ही मीठा होता है, जैसा कि इसके पहले बाँस की उत्पत्ति पर भौतिक एवं अध्यात्मवादी विचार प्रस्तुत किया जा चुका है। अधिकतर बैंडों में बजनेवाली बाँसुरियाँ प्राय: पीतल, स्टील एवं लकड़ी की ही होती हैं। बाँस की बाँसुरी का बैंडों में बहुत कम प्रयोग करते हैं। इस पुस्तक में चार-पाँच प्रकार की बाँसुरी का संक्षिप्त परिचय व बजाने का ढंग चित्रों द्वारा प्रदर्शित किया गया है। इसको विद्यार्थीगण भलीभाँति देख-समझकर अध्ययन करके सरलतापूर्वक वंशी - वादन कर सकते हैं । प्रारंभिक विद्यार्थियों के लिए यह अति आवश्यक है कि प्रत्येक बाँसुरी के बारे में जानकारी करें । प्रायः यह देखा गया है कि नौसिखिया बाँसुरी-वादक जोकि आधुनिक मन्द्र पंचम है वहीं से षड्ज मानकर बजाते हैं । ऐसा करने से मन्द्र-सप्तक के स्वर नहीं प्राप्त होते। जबकि शास्त्रीय

संगीत के लिए तीनों सप्तक में गायन-वादन करना अति आवश्यक है।

'भरत-नाट्य-शास्त्र' वाद्य-अध्याय में १४ प्रकार की बाँसुरियों का वर्णन किया गया है। किंतु वर्तमान काल में चार ही प्रकार की बाँसुरी देखने को मिलती हैं, शेष बाँसुरियों का प्रयोग अब नहीं होता है। इसका मुख्य कारण यह है कि उन १४ प्रकार की बाँसुरियों का मुख्यरंध्र एवं स्वररंध्र आज की उन बाँसुरियों से भिन्न है। आज की वादनशैली एवं भरत नाट्य-काल की वादन-शैली में भी काफी अंतर है। यहाँ पर अभी हम आधुनिक काल की बाँसुरियों का वर्णन करेंगे, शेष का वर्णन बाद में करेंगे।

## आड़ी बाँसुरी का संक्षिप्त परिचय

बाँसुरी का यह अत्यन्त प्राचीन रूप है। यह प्रायः छह छेदों की देखने में आती है। यद्यपि बजाने में कठिन होती है, किंतु कलात्मक समस्त साधना इसी बाँसुरी पर सम्भव हो पाती है। इस बाँसुरी में जीभ नहीं होती। बाँसुरी में एक छिद्र ऊपर होता है, जिसे मुख्य रन्ध्र कहते हैं। छह छिद्र नीचे होते हैं, जिन्हें स्वरन्ध्र कहते हैं। इस बाँसुरी में मुख्य रन्ध्र के भीतर बाईं ओर लगभग एक इंच छोड़कर एक कार्क लगा होता है जोकि बाईं ओर हवा जाने से रोकता है। यह कार्क स्वरों को ऊँचा-नीचा करने में भी उपयोगी हो सकता है। आजकल बड़े-बड़े कलाकार और साधक इसी आड़ी बाँसुरी का प्रयोग करते हैं, जिसमें सात स्वरों के लिए सात छिद्र रखते हैं। सातवाँ छिद्र दाहिनी ओर कनिष्ठ अँगुलियों के पास कर लेते हैं, इससे मन्द्र-सप्तक तक स्वर-संचार कर पाने की सुविधा हो जाती है। यह छिद्र सप्तक के मन्द्र-मध्यम को प्रकट करता है। कुछ वादक शुद्ध मध्यम की अपेक्षा तीव्र मध्यम का छिद्र बनाते हैं, इससे तार-सप्तक के स्वर ठीक और सही निकल पाते हैं, क्योंकि शुद्ध मध्यम वाले छिद्र पर तार-सप्तक के स्वरों के निकालते समय स्वरों का ठीक-ठीक निकाल पाना सम्भव नहीं हो पाता। कुछ कलाकार अँगूठे के नीचे एक छिद्र बनाते हैं, जो मीड़ आदि के निकालने में बहुत सहायक होता है। परन्तु इस छिद्र का प्रयोग अब प्रायः बन्द हो चला है। कुछ समय पूर्व इसका प्रचार अधिक था।

आड़ी बाँसुरी फूँक या फूँक के तत्कार से बजाई जाती है। आड़ी बाँसुरी में फूँक से पहले स्वर की स्थापना की जाती है। जबकि सीधी बाँसुरी में इस प्रकार स्वर-स्थापना की कोई आवश्यकता नहीं होती। आड़ी बाँसुरी में स्वर - स्थान के बाद ही बजाना संभव हो पाता है, यही इस बाँसुरी की विशेषता है।

## सीधी बाँसुरी का संक्षिप्त परिचय

बाँसुरी शब्द कहने से स्पष्टया यह ज्ञात होता है कि यह बाँसुरी बाँस के टुकड़ों पर बनती है। सीधी बाँसुरी प्रायः छह से लेकर आठ छेदों की बनाई जाती थी, किंतु आजकल प्रचार में केवल छह छिद्रोंवाली ही बनाई जाती है। इस बाँसुरी में फूँक भरने की जगह जीभ के आकार की काटकर बनाई जाती है। आड़ी बाँसुरी की तरह छिद्र नहीं होते। बाँस की मोटाई के अनुसार ही यह जीभ बनाई जाती है। इस जीभ की उपयोगिता है कि बाँसुरी-वादन में जो तत्कार विशेष ध्वनियाँ हैं, उनको इसी जीभ पर निकाल पाना संभव है, जब कि आड़ी बाँसुरी में काफी कठिनाई होती है।

## (त्रिपुरा) या टेपारा बाँसुरी का संक्षिप्त परिचय

इस बाँसुरी का प्रचार प्रायः त्रिपुरा (आसाम) और बंगाल में अधिक था। इसमें भी आड़ी बाँसुरी की भाँति फूँक द्वारा स्वर-स्थापना की जाती है। इस बाँसुरी में कुल आठ छिद्र होते हैं। सात छिद्र ऊपर की ओर तथा एक उँगूठे के नीचे होता है। इसमें फूँक मारने का छिद्र बाँस की मोटाई के अनुसार रखा जाता है। इसमें आड़ी की तरह कार्क तथा जीभ नहीं होती, परन्तु अन्य बाँसुरी की अपेक्षा कोमल निषाद तथा शुद्ध मध्यम के छिद्र अलग-अलग होते हैं, जो इसकी विशेषता है। फूँक द्वारा तत्कार से जो ध्वनि निकलती है, वह सुनने में मधुर लगती है। किंतु दोनों का तरीका भी भिन्न है और स्वर-माधुर्य भी भिन्न है। चाहे आड़ी बाँसुरी बजाई जाए या त्रिपुरा बाँसुरी, गुणीजन इस बाँसुरी के स्वर-मात्र से ही इसे पहचान लेते हैं कि कलाकार अमुक बाँसुरी बजा रहा है।

## कर्नाटकीय बाँसुरी का संक्षिप्त परिचय

बाँसुरी का यह प्रकार मद्रास, मैसूर तथा आन्ध्रप्रदेश में बहुत पाया जाता है। आठ और नौ छिद्रोंवाली बाँसुरी भी पाई जाती है, किंतु प्रायः आठ छिद्रोंवाली बाँसुरी का ही अधिक प्रचार है। यह बाँसुरी अन्य बाँसुरियों की अपेक्षा आकार में छोटी तथा इसके छिद्र अधिक पास-पास होते हैं, यह उत्तर-भारतीय बाँसुरी से भिन्न है। यह आड़ी बाँसुरी की तरह ही बजाई जाती है। इन बाँसुरियों में मुखरन्ध्र ऐसे स्थान पर बनाते हैं जहाँ बाँस की गाँठ होती है। कर्नाटकीय पद्धति के गायन या वादन के प्रकारों में संगीत या स्वतंत्र-वादन में गीत के शब्दों का उच्चारण फूँक एवं तत्कार से करते हैं। वास्तव में कर्नाटकीय बाँसुरी अपने आपमें निजी विशेषताओं के कारण अन्यान्य बाँसुरियों की अपेक्षा अपना विशेष महत्त्व रखती है।

## बाँसुरी में नए प्रयोग

विज्ञान की प्रगति ने मानव-बुद्धि में एक नई स्फूर्ति पैदा की है। वह साधारण-से-साधारण वस्तु में विशिष्ट गुणों की कल्पना को साकार करने की चेष्टा में लगा, ताकि कम-से-कम समय और शक्ति-योग से अधिकतम लाभ, आनंद और सौख्य प्राप्त हो। इस विचार से प्रायः सभी विद्याओं और कलाओं के क्षेत्र में प्रगति का प्रेरक यही मंत्र रहा है। भारतीय वाद्यों के अनेक रूप, अनेक प्रकार एवं प्रयोग—इस दृष्टिकोण से अनेक विकसित रूपों का यह जन्मदाता हुआ। बाँसुरियों के अनेक प्रकार प्रयोग में आते थे। उनमें परिष्कार-परिवर्धन हुए। छोटी बाँसुरियों में राग-विस्तार की अधिक क्षमता न हो पाने का अनुभव हुआ, इसलिए बाँस के बड़े पोर के टुकड़ों में यथानुकूल छिद्रों की कल्पना आई। परिणाम-स्वरूप आज के सिद्ध वादक बड़ी बाँसुरियों पर ही आज की गायकियों की समस्त संभव कलात्मकताएँ दिखलाते दीख पड़ते हैं। बाँसुरी-वादकों में वर्तमान युग के युग-निर्माता सिद्ध कलाकार स्व० पन्नालाल घोष थे। उन्होंने बाँसुरी के आकार, लंबाई, छिद्रों के स्थान, उनकी आपसी दूरी, उनपर स्वरों के निकालने के प्रकार आदि का शास्त्रों में वर्णित प्रकार आदि के आधार पर अनेक

प्रयोगसिद्ध ढंग प्रशस्त किए। वादन-क्रम में नवीन प्रयोगों से सभी सम्भव गायकियों की साधना मानों उनके युग-निर्माता होने के विचार को सिद्ध करती है। स्व० पन्नालाल घोष ने वादन-क्रम में नई अनुभूतियाँ पाईं। बाँसुरियों के आकार, ढंग, छिद्रों की संख्या, उनपर उँगलियों के संचलन के प्रकार, स्वरों का निकालना, फूत्कार के प्रयोग आदि-आदि सभी विषयों में गंभीर विचार करते हुए नवीन प्रयोग किए। उदाहरणार्थ—पंचम स्वर से तार-सप्तक का ऋषभ निकालना तथा प, ध, नि, से सां, रें, गं रें सां निकाल पाना आज के युग की वादनशैली की विशेषता है। इसके अतिरिक्त अन्याय नवीन प्रयोग होते जा रहे हैं।

बजाने के दूसरे प्रकार को भी हम यहाँ इसलिए दे रहे हैं कि साधक दोनों प्रकारों को जानकर उनके सरल ढंग की परख कर सकेंगे। दूसरे प्रकार में कोमल ऋषभ पहली ही रीति के अनुसार प्राप्त होगा। कोमल गांधार पहली और तीसरी उँगलियों के छिद्रों पर वैसी ही रखी रहने पर निकलेगी। केवल दूसरी उँगली उठा लेने से कोमल गांधार की प्राप्ति होगी। इस गांधार की प्राप्ति में श्रुति का अंतर बना रहता है। चतुर लोग इसे ठीक कर लेते हैं, किंतु प्रारंभिक शिक्षण से जब तक स्वरों की शुद्धता का ज्ञान परिपक्व नहीं हो पाता, स्वर के बेसुरेपन का अनुभव गुणी-जनों को खटकता है, जो विद्यार्थी के लिए हितकर नहीं हो पाता। इसी प्रकार शुद्ध मध्यम बनाने के लिए पहली और दूसरी उँगलियों के छिद्र तो बंद रहेंगे और तीसरी उँगली पूरी खुली रहने से शुद्ध मध्यम (कोमल मध्यम) प्राप्त होगा। कोमल धैवत पहले प्रकार से ही प्राप्त होगा तथा कोमल निषाद दाहिने हाथ की दूसरी उँगली पूरी उठा लेने से और शेष सब छिद्रों को पूरा बंद रखने से प्राप्त होगा, किंतु यह भी कोमल गांधार की तरह कुछ ऊँचा रहेगा। यहाँ भी चतुर गुणीजन फूँक के माध्यम से स्वर ठीक कर लेंगे, किंतु प्रारंभिक विद्यार्थी को सही स्वर प्राप्त करने का निर्णय नहीं हो पाएगा। तार-सप्तक एवं अतितार सप्तक के कोमल स्वरों के निकालने की विधि अगले भाग में देंगे। हम पहले कह चुके हैं कि दाहिने हाथ की दूसरी और तीसरी उँगलियाँ सदैव खुली रहेंगी। ये उँगलियाँ केवल पंचम बजाने के लिए ही प्रयोग

में ली जाएँगी तथा दाहिने हाथ की पहली उँगली को कुछ समय अभ्यास के बाद प्रायः उठाए रहना चाहिए, क्योंकि इसका प्रयोग केवल बाँसुरी को सहारा देने में ही किया जाता है। आगे दिए हुए बाँसुरी के चित्र से ऊपर दी हुई प्रक्रिया सरलतापूर्वक समझ में आ सकेगी।

## संगीत-शास्त्र के कुछ पारिभाषिक शब्दों की व्याख्या

संगीत एक कला है—एक आनंददायिनी कला है, जिसकी साधना तीन अंगों या रूपों में की जाती है। एक रूप को हम गायन यानी कण्ठ-संगीत (Vocal music) कहते हैं, दूसरा वाद्य-वादन (Instrumental music) कहलाता है तथा तीसरा रूप नृत्य-कला (Dance) के नाम से हमारे परिचय में आता है। इसी बात को शास्त्रकार 'गीतं वाद्यं तथा नृत्यं त्रयं संगीत-मुच्यते' कहते हैं। कला के ये तीनों रूप संगीत को अपने आपमें पूर्ण करते हैं। यद्यपि एक अंग भी अपने आपमें पूर्ण है और अपने आपमें आत्मसमर्थ और पूर्ण आनन्ददायक, किंतु फिर भी एक-दूसरे के पूरक हैं। यानी कण्ठ संगीत या गीत वाद्य के बिना अधूरा रहता है और उसका पूर्ण आनंददायक रूप वाद्यों के ही साथ सिद्ध होता है। वाद्य-वादक भी अपने आपमें पूर्ण होते हुए अपने साथ अन्य तालवाद्यों की अपेक्षा रखता है। नृत्य-कला भी गीत से भाव तथा वाद्यों से आनंददायक तत्त्वों के संयोजन की अपेक्षा करती है। अतः ज्ञात होता है कि तीनों अंग अपने आपमें पूर्ण होते हुए भी एक-दूसरे के पूरक होकर संगीत-कला को मन-मोहक और आनंददायक बनाते हैं।



|
स्वर
|
मेल या ठाठ
|
राग और रागिनियाँ

ताण्डव लास्य

## गीत या गायन की प्रवृत्ति और अनुकरण

संगीत-शास्त्र की चर्चा करते ही गीत शब्द से परिचय होता है। गीत में कुछ कविता के शब्द और उसके भाव होते हैं। कविता बनानेवाला कवि या गायक जब अपने हृदय के भावों को मन-मोहक ढंग से अपने कण्ठ की आवाज (ध्वनि) में कुछ ऊपर चढ़कर या नीचे उतरकर एक मर्यादित गति में छंद के नियमानुसार कहता है, हम उसे गीत या गान कहते हैं। यही संगीत का मुख्य अंग है। मानव-हृदय को स्थायी आनन्द और शांति प्रदान करनेवाला गीततत्त्व किस अलौकिक भाव की भूमिका रखता है और उसे संगीत की मधुर ध्वनि एवं ताल-योजना किस प्रकार सहस्रगुणित भाववर्धक बना देती है, यह कहने की बात नहीं। साधना करने पर अनुभव में लाने का ही विषय है।

प्रारंभ में मनुष्य ने इस कला की साधना पक्षियों की बोली के अनुकरण में की होगी, इसलिए शास्त्रकारों ने मोर की आवाज को गीतगान का प्रारंभिक स्वर 'सा' माना और कहा 'षड्जं वदति मयूरः'। पंचम स्वर की आवाज कोयल की आवाज (कूक) के समान मानी है। इस प्रकार प्रारंभ में इस अनुकरण (नकल करने) की वृत्ति में सिंह की दहाड़ और घोड़े के हिनहिनाने की आवाजों से भी मनुष्य ने प्रेरणा ली। मेघों की गड़गड़ाहट, पत्तों की खड़खड़ाहट, नदियों और झरनों के कलकल निनाद ने प्रारंभिक व्यक्ति को प्रकृति के इन अलौकिक उपादानों की ओर आकृष्ट किया। इससे मनुष्य ने अपने और अपने आस-पास के व्यावहारिक जगत् को आनंदित कर पाने की कला को विकसित करने का अवसर पाया।

## वाद्य

वाद्य-अंग की चर्चा में कहा जाता है कि मुर नामक दैत्य के संहार के बाद, उसकी देह से मुरज नामक वाद्य का निर्माण किया गया तथा प्रयोग में लिया गया। इसी प्रकार अन्यान्य वाद्यों की भी उत्पत्ति हुई है। परंतु प्रकृति से स्वतः उत्पन्न बाँस और उसके छेदों में प्रविष्ट होकर हवा ने जो प्रतिध्वनि की, वह वास्तव में प्रकृति की प्रारंभिक वस्तु है, जिसे कुछ समय के पश्चात् मनुष्य ने पहचाना और उसे बाँसुरी या मुरली के रूप में अपनी स्वर-साधना का अंग बनाया। अन्य वाद्यों में मानव-मस्तिष्क के विकास के साथ-साथ नई नई सम्भावनाएँ हो पाईं, जिनमें चार प्रकार के वाद्य आते हैं। हम इन्हें कृत्रिम वाद्य मानते हैं और बाँसुरी को प्राकृतिक वाद्य। यद्यपि बाँसुरी के आधुनिक रूप में अनेक संशोधन आवश्यकतानुसार हुए हैं, किन्तु फिर भी अधिकांशतः उसका प्राकृतिक रूप ही माना जाता है।

## नृत्य

नृत्य-अंग में मनुष्य (पुरुष या स्त्री) अपने हृदयगत भाव या काव्यगत भावों को अपने पैरों की गति के द्वारा तथा नेत्र और भ्रूचालन के अनेक प्रकारों के द्वारा प्रकट करता है। इन सभी भाव-प्रकाशन की क्रियाओं में विविध गति-विधियों का जो प्रकाशन होता है, उसके लिए ताल-वाद्यों का सहयोग अपेक्षित होता है।

इस प्रकार उपर्युक्त विवेचन में संगीत के तीनों अंगों का सूक्ष्म परिचय दिया गया है।

संगीत का आधार स्वर है, जो किसी श्रुति या ध्वनि (नाद) पर ठहरा हुआ एक व्यवस्थित श्रुति का रूप है। श्रुतियाँ अनन्त हैं, श्रुतियाँ मानव की श्रोतेन्द्रिय यानी कानों से सुनी जा सकने-वाली, साथ ही मधुर एवं आनन्दायक ध्वनियाँ हैं। इन कुछेक श्रुतियों को मनुष्य ने अपनी शक्ति के अनुसार नियमबद्ध कर पाने की परिधि में बाईस की संख्या में ही व्यवस्थित किया है। इन बाईस श्रुतियों के बीच बारह (शुद्ध एवं विकृत) और सात (शुद्ध) स्वरों की योजना को हम आगे समझाने की चेष्टा करेंगे।

## संगीत की पद्धतियाँ

समस्त भारत में सीखी जानेवाली गायन एवं वादन की शैलियों के अनेक रूप होते हुए भी स्थूल रूप से संगीत की दो पद्धतियाँ अलग-अलग दीख पड़ती हैं। उनमें से एक हिन्दुस्तानी संगीत-पद्धति कहलाती है, जो दक्षिण-भारत के कुछ-एक प्रान्तों को छोड़कर समस्त भारत में व्यवहृत होती है। दूसरी कर्नाटकीय संगीत-पद्धति है, जो मद्रास, तंजौर, कर्णाटक प्रदेश एवं सुदूर दक्षिण में व्यवहृत होती है। स्वरों की व्यवस्था एक-सी होते हुए भी कुछएक स्वरों के विभिन्न संयोजन, रागों की योजना के नाम से तालों की योजना एवं गीतों की भिन्न रीति की रचना और भाषा की भिन्नता, इन दोनों पद्धतियों को स्थूल रूप से अलग-अलग करती है।

## श्रुति एवं स्वर

संगीत का आधार हमने जिन स्वरों को बतलाया है, वे स्वर श्रुतियों से उत्पन्न होते हैं। उनकी संख्या हमने २२ (बाईस) स्थिर की है। इनमें से १२ श्रुतियों पर अपने स्वरों को व्यवस्थित किया है, जिन्हें हम १२ स्वर कहते हैं। एक सप्तक में ये ही १२ श्रुतियाँ या स्वर होते हैं जो मन्द्र, मध्य और तार-सप्तकों के नाम से हमारे व्यवहार में आते हैं। १२ श्रुतियों को स्वरों में ले लेने के बाद १० श्रुतियों को हम कण, स्पर्श, सूत, मीड़ आदि की क्रियाओं द्वारा प्रयोग में लेते हैं। इनका स्पर्श इतना सूक्ष्म होता है कि इनको स्थूल रूप में पहचान पाना कठिन होता है। गायन वा वादन-क्रिया में हम प्रायः २२ श्रुतियों का उपयोग कर लेते हैं। ये बाईस श्रुतियाँ हमारे जाने हुए सात स्वरों (सा रे ग म प ध नि) के समान अंतर के साथ विभक्त नहीं हैं। षड्ज (सा), मध्यम (म) और पंचम (प) को चार-चार श्रुतियाँ, ऋषभ (रि) और धैवत (ध) को तीन-तीन श्रुतियाँ तथा गांधार और निषाद (नि) को दो-दो श्रुतियाँ दी गई हैं। (३×४)+(२×३)+(२×२) कुल २२ श्रुतियाँ होती हैं। वर्तमान प्रचार में आए हुए सप्त स्वरों में सप्तक का पहला स्वर तीव्रा, कुमुद्वती, मन्दा और छंदोवती नामक श्रुतियों के बीच के अंतराल (Interval) को

लेता है। इन चार श्रुतियों के अनंतर पाँचवीं श्रुति पर (दयावती पर) ऋषभ है, जो दयावती, रंजनी और रतिका के क्षेत्र में संचार करता है। रौद्री और क्रोधा दो श्रुतियों का गांधार (ग) है, वज्रिका, प्रसारिणी, प्रीति और मार्जनी मध्यम की श्रुतियाँ हैं; क्षिति, रक्ता, संदीपिनी और आलापिनी पंचम की श्रुतियाँ हैं; मदन्ती, रोहिणी और रम्या धैवत की तथा उग्रा और क्षोभिणी निषाद की श्रुतियाँ हैं।

इसमें तीव्रा पर षड्ज की स्थिति रखें और दयावती पर ऋषभ की तो कोमल ऋषभ की स्थिति हमें मन्द्रा पर करनी पड़ेगी। इसी प्रकार कोमल गांधार को ऋषभ की अंतिम श्रुति रतिका पर लाना पड़ेगा। मध्यम की श्रुति वज्रिका १०-वीं है। तीव्र मध्यम को १२-वीं प्रीति श्रुति पर ले जाना पड़ेगा। पंचम की १६-वीं श्रुति संदीपिनी पर कोमल धैवत तथा धैवत की २०-वीं श्रुति रम्या पर कोमल निषाद लाकर कोमल-तीव्र १२ स्वरों को व्यवस्थित मानते हैं। यह क्रिया क्यों और कैसे की जाती है तथा इसका क्या प्रयोजन है, इसकी विवेचना हम आगे के पृष्ठों में करेंगे।

## नाद

जिन स्वरों और श्रुतियों की हमने प्रसंगवश उपर्युक्त विवरण में चर्चा की है, वे एक प्रकार की ध्वनियाँ हैं, जिन्हें नाद कहते हैं। ये नाद दो प्रकार के होते हैं—अनाहत नाद तथा आहत नाद। अनाहत नाद मानव-शरीर के अंदर की एक अव्यक्त ध्वनि होती है, जो किसी बाहरी अवयव से न प्रभावित होती है और न उसका सुन पाना या आनन्दानुभव कर पाना सम्भव है। केवल योगीजन इसका आनन्द ले पाते हैं। दूसरा आहत नाद मानवकण्ठ से उत्पन्न या तार पर आघात करने से या दो धातुओं के परस्पर घर्षण (टकराव) से उत्पन्न ध्वनि से पहचान में आता है। यह आहत नाद किन्हीं नियमों और मर्यादाओं से इस प्रकार नियमित या नियमबद्ध किया जाता है, जिसके द्वारा वह ध्वनि आनन्ददायक बन सके। अतः ज्ञात होता है कि आहत नाद मधुर नहीं होता। आहत नाद को विभिन्न रुचियों के अनुसार आनंददायक बनाया जाता है। इस नाद की चार

अवस्थाएँ होती हैं—१. स्थान-भेद, २. रूप-भेद, ३. जाति-भेद तथा ४. उसकी स्थिरता। इसी आधार पर ये चार अवस्थाएँ अनुभव में आती हैं।

## नाद का स्थान

नाद मन्द्र स्वरों में जब प्रकट होता है तब उसकी झंकृतियाँ या आन्दोलन (Vibrations) प्रति सेकेण्ड अधिक होगा तथा नाद जब उच्च स्वरों में यानी तार स्वरों में किया जाएगा, आन्दोलन या झंकार उतने ही कम होंगे। इनका यह परीक्षण वीणा या सितार के तारों पर किया जाता है। यह नाद कितने स्थान तक सुन पाना सम्भव होता है, इसे हम नाद का ऊँचा या नीचा होना या पिच (Pitch) कहते हैं।

## नाद का रूप

रूप-भेद में नाद का स्थान है। हम पहचानते हैं कि ध्वनि जोर से निकल रही है या धीरे-धीरे। ध्वनि से उत्पन्न आन्दोलन यदि जोरदार हों तो ध्वनि दूर तक सुनाई देगी, यदि निर्बल हों तो ध्वनि पास के क्षेत्र तक ही सीमित होगी। पुरुष एवं स्त्रियों के कंठों की ध्वनि इसी प्रकार के अन्तर पर पिच (Pitch) के रूप में समझी जाती है।

## नाद की जाति

नाद का जाति-भेद समझ में तब आता है, जब स्वर (सा रे ग म) किसी मानवकण्ठ से निकलते हैं। वे ही स्वर यदि सारंगी, सितार, सरोद या वायोलिन और बाँसुरी पर निकलते हैं तो हम दूर बैठे हुए बिना देखे हुए भी वाद्य-विशेष या मानवकण्ठजन्य नाद को पहचान लेते हैं। नाद का यह भेद टिम्बर (Timber) के नाम से समझा जाता है।

## नाद की स्थिरता

नाद की एक विशेष पहचान यह भी है कि वह मानवकण्ठ या वाद्ययन्त्र-विशेष पर ठहरा हुआ है या द्रुत गति से घटता या बढ़ता है।

अतः संगीत के उपयोग में आ सकनेवाली ध्वनियाँ नाद की वे अवस्थाएँ हैं, जिनमें आन्दोलन की क्षमता हो, जो अपने स्थान पर स्थिरता से रुक पाती हों तथा नाद की भनक क्रमशः उत्तरोत्तर उतरते-चढ़ते एक क्रमानुसार गतिमान हो सकने की क्षमता रखती हों। नाद की उन ध्वनियों को संगीत के द्वारा नियमबद्ध साधना का आधार बना पाना संभव होता है, जो अनेक अपने ही समान मधुर ध्वनियों या श्रुतियों के संयोजन से आनन्दोत्पादक तत्त्व उत्पन्न कर सकें।

नाद 'ब्रह्म' का रूप कहा जाता है। 'ब्रह्म' जिस प्रकार निराकार या साकार माना जाता है, अव्यक्त, अविकारी और निरंजन कहा जाता है; उसी प्रकार अनाहत नाद निराकार, अव्यक्त, अविकारी और निरंजन होता है और आहत नाद विकारी, रंजक तथा साकार होता है। एक को योगीजन योगाभ्यास में सिद्ध करते हैं तथा दूसरे आहत नाद की साधना के लिए भी साधक को योगीजनों की तरह ही योगस्थ एवं समाहित चित्त होना पड़ता है। गायकों एवं वादकों के गुणावगुण-विवेचन में हम इस गुण की चर्चा करेंगे। आहत नाद के व्यक्त स्वरूपों का ही नाम स्वर है। यह कानों से सुनी जा सकने वाली ध्वनियों का ही व्यवस्थित रूप है। बाईस श्रुतियों पर व्यवस्थित हम शुद्ध और विकृत स्वरों की संख्या बारह (१२) स्थिर करते हैं। शुद्ध स्वर केवल सात ही हैं, जिनके नाम इस प्रकार हैं—षड्ज, ऋषभ, गांधार, मध्यम, पंचम, धैवत और निषाद (जिनके प्रायोगिक नाम इस प्रकार हैं—(सा रे ग म प ध नि)। इन सात स्वरों में षड्ज और पंचम ( सा और प ) अविकारी स्वर हैं। शेष पाँच स्वर अपने निश्चित स्थान से कम या ज्यादा होने पर विकृत कहलाते हैं। इनमें ऋषभ, गांधार, धैवत एवं निषाद की ध्वनि अपने निश्चित स्थान से कम अर्थात् नीची होती है यानी कोमल होती है तथा मध्यम का शुद्ध रूप अपने आपमें शुद्ध माना गया है, उसे अपने निश्चित स्थान से ऊँचा कर उसका विकृत रूप किया जाता है तब वह तीव्र मध्यम कहलाता है। अतः एक सप्तक में निम्न-प्रकार से १२ स्वर होते हैं :—

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सा | <u>रे</u> | रे | <u>ग</u> | ग | म | मं | प | <u>ध</u> | ध | <u>नि</u> | नि |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ |

स्वरों का रूप जोकि मानव-कण्ठ या वाद्य-विशेष के द्वारा प्रकट होता है, वह मात्र एक ध्वनि है। श्रवणेन्द्रिय से श्रव्य और कर्णप्रिय मधुर ध्वनियों के स्थिर और आकर्षक रूप को स्वर कहते हैं। इन स्वरों के पृथक्-पृथक् देव, पृथक्-पृथक् रूप-रंग, गुण-स्थान एवं वर्ण, जाति, छन्द और सिद्धियाँ शास्त्रों में वर्णित की गई हैं। प्राचीनतम शार्ङ्गदेव कृत 'संगीत-रत्नाकर' एवं अन्य परवर्ती आचार्यों ने यत्र-तत्र इनका वर्णन किया है। नीचे की तालिका में इन सभी तत्त्वों को एकसाथ दिखलाया गया है :—

## सप्त स्वरों के वंश, स्वरूपादि का परिचयात्मक विवरण

| सं० स्वर नाम | स्थान (द्वीप) | वंश | जाति | वर्ण | देवता | गोत्र | ऋषि | छन्द | उत्पत्ति | पुत्र (राग) | वार | शस्त्र |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १. षड्ज | जम्बू | देव | ब्राह्मण | रक्त | अग्नि | अग्निवेश्य | अग्नि | अनुष्टुप | नाभि | भैरव | रवि | फरसा |
| २. ऋषभ | शाक | ऋषि | क्षत्रिय | पीत | ब्रह्मा | काश्यप | ब्रह्मा | गायत्री | हृदय | करनाट | सोम | खाड़ा |
| ३. गांधार | कुश | देव | वैश्य | सुवर्ण | शशि | गौतम | मृगांक | त्रिष्टुप | वक्षस्थल | हिंडोल | मंगल | धनुष-वाण |
| ४. मध्यम | क्रौंच | देव | ब्राह्मण | श्वेत | विष्णु | आंगिरस | लक्ष्मीपति | वृहती | कण्ठ | बसन्त | बुध | मुद्गर |
| ५. पंचम | शाल्मली | पितृ | ब्राह्मण | श्याम | नारद | भार्गव | नारद | पंक्ति | मुख | मल्हार | गुरु | कटार |
| ६. धैवत | श्वेत | ऋषि | क्षत्रिय | पीत | तुम्बुरु | कौशिक | तुम्बुरु | उष्णिक् | तालु | श्री | शुक्र | मूसल |
| ७. निषाद | पुष्कर | असुर | वैश्य | विचित्र | तुम्बुरु | वशिष्ठ | धनद | जगती | नासिका | श्री | शनि | शूल |

## सप्त स्वरों के शृंगार, स्वरूपायु आदि का परिचयात्मक विवरण

| सं० | स्वर-नाम | चलाचल स्वर | स्वरों के आकाश व गृह | स्वभाव | आवाजवाले पशु | ऋतु | सवारी | पोशाक | अवस्था (आयु) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १. | षड्ज | अचल | चंद्र | सर्दतर | मयूर | सर्वदा | वृषभ | श्वेत | ८० |
| २. | ऋषभ | चल | बुध | सर्दखुश्क | गाय, बैल, चातक | वसन्त | अश्व | रक्त | ७० |
| ३. | गांधार | चल | शुक्र | सर्दतर | मेंढक, अजा | ग्रीष्म | रथ | रक्त | ६० |
| ४. | मध्यम | चल | रवि | गर्म (खुश्क) | क्रौंच, कालिंग | वर्षा | हाथी | श्वेत | ४० |
| ५. | पंचम | अचल | मंगल | गर्म (खुश्क) | कोयल | शरद | पालकी | पीत | ३० |
| ६. | धैवत | चल | गुरु | समशीतोष्ण | अश्व, मेंढक | हेमन्त | शेर (सिंह) | रक्त | २० |
| ७. | निषाद | चल | शनि | सर्दखुश्क | हाथी | शिशिर | महिष | श्याम | १० |

## 'इन्द्रधनुष' नवम्बर १९५५ के सौजन्य से कुछ देशों के शुद्ध स्वरों के नाम एवं स्वर

| भारतीय स्वर | ईरानी स्वर |
|---|---|
| आरोह—सा, रे, ग, म, प ध, नि, सां | आरोह—चक, दो, से, चार, पंच, शत, हफ्त। |
| अवरोह– सां, नि, ध, प, म, ग, रे सा | अवरोह– हफ्त, शत, पंच, चार, से, दो, चक। |

| यूरोपीय स्वर | अरबी स्वर |
|---|---|
| आरोह—डो, रे, नी, फा, सोल, ला, सी, डो। | आरोह—मीम्र, फे, साद, लाम, शीन, दाल, रे। |
| अवरोह– डो, सी, ला, सोल, फा नी, रे डो। | अवरोह– रे, दाल, शीन, लाम, साद, फे, मीम। |

नोट—अरबी संगीत में तार (तीव्र) को 'आली', मध्य स्वर को 'बस्ति' और मन्द्र स्वर को 'संअलि' कहते हैं।

## आरोह-अवरोह

क्रमानुसार सा से रे, रे से ग, ग से म, म से प, प से ध और ध से नि स्वरों की ध्वनियाँ एक दूसरे से उत्तरोत्तर ऊँची होती जाती हैं। अन्त में पुनः तार-सप्तक का षड्ज (सा) ध्वनित होता है। यह तार सां उस मध्य सा का दूना ऊँचा होता है, जिससे हम अपना स्वर-सप्तक का गायन-वादन प्रारम्भ करते हैं। स्वरों के इस क्रम को आरोहण या आरोह (चढ़ता क्रम) कहते हैं। और इसी निश्चित क्रम से तार सां के बाद नि, नि के बाद ध, प, म, ग, रे और पुनः मध्य सा (प्रारम्भिक सा) आता है, हम इस उतरते क्रम को अवरोहण या अवरोह कहते हैं। सा से म तक के जो अन्तराल यानी बीच की दूरी और रे ग की स्थिति जो है, वही स्थिति प से तार सां तक की है और रे ग की तरह धैवत और निषाद की स्थिति है। अतः सा रे ग म हम जिस क्रम से कहते हैं, उसी क्रम में प ध नि सां भी कहते हैं। इसी आधार पर सात स्वरोंवाले

सप्तक में सा से म तक के स्वरों को पूर्वांग तथा प से तार सां तक के स्वरों को उत्तरांग कहते हैं।

## सप्तक त्रय

अभ्यास का सप्तक मध्य सप्तक कहलाता है। उस सप्तक से जब उसी निश्चित क्रम से हम अपनी ध्वनि नीचे के स्वरों पर उतारते हैं यानी सा नि़ ध़ प़ म़ ग़ रे़ सा़ तक ले जाते हैं तब इस सप्तक को हम मन्द्र सप्तक कहते हैं। तार सां से ऊपर ध्वनि ले जाने पर यानी सां रें गं मं पं धं आदि स्वरों को तार सप्तक कहते हैं। हमारे भारतीय संगीत में तीन सप्तक माने गए हैं—१. मन्द्र सप्तक, २. मध्य सप्तक, ३. तार सप्तक। मन्द्र सप्तक की ध्वनि बहुत गम्भीर एवं मोटी होती है और इस ध्वनि की उत्पत्ति नाभि से मानते हैं। मध्य सप्तक की ध्वनि साधारण ध्वनि होती है, अर्थात् जिस ध्वनि में वार्तालाप करते हैं और जिस ध्वनि के उच्चारण में शारीरिक अंग पर किसी प्रकार का जोर नहीं लगता, वही ध्वनि मध्य सप्तक की ध्वनि कहलाती है। मध्य का अर्थ है बीच का। तार सप्तक, मध्य सप्तक का ठीक दूना ऊँचा होता है। इसकी ध्वनि के उच्चारण में मस्तिष्क पर जोर पड़ता है, ऐसा संगीतज्ञों का मत है। इन तीन सप्तकों के अलावा और भी अनेक सप्तक होते हैं, जैसे अति मन्द्र सप्तक और अति-तार सप्तक तथा अति-अति मन्द्र सप्तक तथा अति-अति तार सप्तक आदि। किन्तु हमारे संगीत में साधारण रूप से तीन सप्तकों की ही चर्चा की जाती है, शेष को केवल नाम देकर ही सम्बोधित किया जाता है। मन्द्र सप्तक को लिखने में स्वरों के नीचे बिन्दु लगाने की प्रथा है, जैसे—नि़ ध़ प़ म़ ग़ रे़ आदि। मध्य सप्तक के स्वरों में किसी प्रकार के चिह्न की आवश्यकता नहीं होती, किन्तु तार सप्तक को लिखने में स्वरों के ऊपर बिन्दु रखने की प्रथा है, जैसे—सां रें गं मं पं धं आदि।

## मेल या ठाठ

### मेलः स्वरसमूहः स्याद्रागव्यंजनशक्तिमान्

स्वरों के आरोहावरोह क्रम के अनुसार उनके ऐसे स्वर-समूहों को मेल (ठाठ) या ठाठ कहते हैं, जिनसे राग-स्वरूपों की विविध

रचनाएँ संभव हो सकें। अनेक रागों में उनमें लगनेवाले मुख्य स्वरों के कोमल-तीव्र स्वरों के विविध संयोजन - समूह उनके विशेष परिवार में आते हैं। तब हम कहने लग जाते हैं कि अमुक राग अमुक ठाठ या समुदाय का है। कोमल गांधार और कोमल निषाद के प्रयोग वाले राग निःसंदेह काफी मेल (ठाठ) या उसके परिवार के बीच की गणना में ले लिए जाते हैं। इसी प्रकार अन्यान्य राग भी हैं। आहत नाद का शुद्ध एवं स्पष्ट रूप श्रुति और श्रुतियों का व्यवस्थित रूप (स्वर) होता है। ये स्वर सप्तक की रचना को पूरा करते हैं। इन सप्तकों से ठाठों (मेलों) की कल्पना की गई है, जो रागों के स्वरूप को बनाते हैं। सप्तक के पूर्वांग एवं उत्तरांग के विविध संयोजन गणित के अनुसार ७२ ठाठों की रचना (पं० व्यंकटमखी के द्वारा) करते हैं। जिनका गणित पं० व्यंकटमखी (एक दक्षिण-भारत के संगीत-शास्त्र के विद्वान्) ने अपनी पुस्तक 'चतुर्दण्डिप्रकाशिका' में किया है। ठाठ-रचना में यह माना गया है कि एक स्वर के दो रूप कोमल और तीव्र एकसाथ आ सकते हैं। ठाठ गेय नहीं होता, उसका केवल शास्त्रीय रूप ही होता है, अतः उसके रूप में रंजकता की कोई आवश्यकता नहीं होती। सप्तक के पूर्वांग एवं उत्तरांग-मेल से ठाठों की रचना इस प्रकार से हो सकती है :—

| पूर्वांग | | | | | उत्तरांग | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १. | सा | रे | ग | म | १. | प | ध | नि | सां |
| २. | सा | रे | रे | म | २. | प | ध | ध | सां |
| ३. | सा | रे | ग | म | ३. | प | ध | नि | सां |
| ४. | सा | रे | ग | म | ४. | प | ध | नि | सां |
| ५. | सा | ग | ग | म | ५. | प | नि | नि | सां |
| ६. | सा | रे | ग | म | ६. | प | ध | नि | सां |

पूर्वांग के उपर्युक्त इन छह रूपों में प्रत्येक के साथ उत्तरांग के छहों रूपों को मिलाएँ तो ६×६=३६ मेल या ठाठ तैयार होते हैं। इनमें यदि शुद्ध (कोमल) म के स्थान पर तीव्र मध्यम (म) का प्रयोग कर लें तो ३६×२=७२ ठाठ सिद्ध हो जाएँगे। यदि यह नियम माना जाए कि ठाठ में एक स्वर के दो रूप एकसाथ न लिए जाएँ तो पूर्वांग एवं उत्तरांग के केवल चार-चार रूप ही बनेंगे

और इस प्रकार ४×४=१६×२=३२ केवल (बत्तीस) मेलों की ही रचना संभव होगी, जो इस प्रकार है :—

| पूर्वांग | | | | | उत्तरांग | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १. | सा | रे | ग | म | १. | प | ध | नि | सां |
| २. | सा | रे | ग | म | २. | प | ध | नि | सां |
| ३. | सा | रे | ग | म | ३. | प | ध | नि | सां |
| ४. | सा | रे | ग | म | ४. | प | ध | नि | सां |

पूर्वांग के इन चार रूपों के साथ प्रत्येक उत्तरांग के चारों रूपों का पृथक्-पृथक् मेल ४×४=१६ रूप प्रस्तुत करता है जो शुद्ध मध्यम के हैं। तीव्र मध्यम के इसी प्रकार १६×२=३२ रूप होंगे। विद्वानों ने ७२ ठाठ या मेल भी माने हैं। ३२ रूप भी दोनों प्रकार उपर्युक्त विधि से समझने चाहिए।

ठाठों से रागों की रचना मानी गई है। अतः इन्हें जनक ठाठ कहते हैं तथा इनसे उत्पन्न होनेवाले रागों को जन्य राग कहते हैं। ठाठ और राग के विशेष गुणों के आधार पर साधारणतया निम्नलिखित तुलनात्मक विवरण में दोनों को अलग-अलग समझना चाहिए।

| मेल या ठाठ (जनक ठाठ) | राग (जन्य राग) |
|---|---|
| १. ठाठ गाया या बजाया नहीं जाता। | १. राग गाया-बजाया जाता है तथा किसी-न-किसी ठाठ से उत्पन्न माना जाता है। |
| २. ठाठ में सातों स्वर क्रमानुसार होने चाहिए, जो आरोहावरोह-क्रम से रहें। किन्तु आरोह मात्र से ही काम चल सकता है। सात स्वरों से कम का ठाठ नहीं माना जाता। | २. राग संपूर्ण, औडव तथा षाडव तीनों जाति के हो सकते हैं। इसके लिए आरोह, अवरोह, पकड़, आलाप-तान, वादी-संवादी-अनुवादी स्वरों की एक निश्चित योजना चाहिए। चार स्वरों का राग नहीं होता। राग |

| | |
|---|---|
| | का गायन-वादन समय निश्चित होता है। |
| ३. ठाठ में एक ही स्वर के दो रूप भी आ सकते हैं। क्योंकि ठाठ कभी गाया नहीं जाता। अतः ठाठ में रंजकता की आवश्यकता नहीं होती, किन्तु स्वर ऐसे अवश्य हों, जिनसे कि राग एवं रागिनियों की उत्पत्ति हो सके। | ३. राग-रचना में ललित को छोड़कर प्रायः किसी भी राग में एक स्वर के दोनों रूप एकसाथ नहीं प्रयोग होते। रंजकता का होना राग के लिए एक आवश्यक-तत्त्व है, क्योंकि रंजकता के लिए ही राग की रचना हुई है। |
| ४. ठाठ का नाम उससे उत्पन्न किसी आश्रित राग के नाम पर ही मान लिया जाता है। | ४. राग अपने प्रसिद्ध नाम के आधार पर ही उस परिवार के ठाठ को अपना नाम दे देता है। इसी से उन रागों को आश्रित राग कहा जाता है, जिनके नाम के आधार पर ठाठ का नामकरण होता है। |
| ५. ठाठ में वादी-संवादी आदि स्वरों की मान्यता की आवश्यकता नहीं होती। | ५. राग में वादी-संवादी-अनुवादी आदि स्वर निश्चित रूप में होने चाहिए। राग के स्वर मधुर, चित्ताकर्षक होने चाहिए। राग में आरोही, अवरोही, संचारी, आभोग, स्थायी तथा अन्तरा आदि वर्ण होने चाहिए। राग में सा, म, प एकसाथ वर्जित नहीं हो सकते। षड्ज कभी भी किसी भी राग में वर्जित नहीं होता, किन्तु म या प में से कोई एक वर्जित |

हो सकता है, यदि आवश्यकता हुई तो। दूसरी बात यह भी है कि ऋषभ-गांधार, पंचम-धैवत, मध्यम-पंचम या निषाद-धैवत ये निकट के स्वर एकसाथ वर्जित नहीं हो सकते, किन्तु वक्र रूप से ले लिए जाएँ तो राग-रचना की रंजकता के अनुसार यह व्यवस्था मान्य हो सकती है।

## राग

**योऽयं ध्वनिविशेषस्तु स्वरवर्णविभूषितः।**
**रंजकोजनचित्तानां स राग: कथितो बुधैः॥**

स्वर-वर्णादि की वह विशिष्ट मधुर रचना जो स्वयं साधक और श्रोताओं के चित्त का रंजन करे, राग कहलाती है। 'रंजयतीति राग:' स्वर की रचना, जो चित्त को प्रसन्न करे वह राग कहलाती है।

राग के मुख्य अंग ध्वनि (नाद) और स्वर की व्याख्या की जा चुकी है। अब दूसरा अंग वर्ण आता है। गाने व बजाने की प्रत्येक क्रिया के कुछ अंग होते हैं, जिन्हें हम वर्ण कहते हैं। जैसे—आरोही वर्ण, अवरोही वर्ण, स्थायी वर्ण तथा संचारी वर्ण। स्वरों को जब हम इन वर्णों के आधार पर व्यवस्थित करते हैं तब इनके अनुसार स्वर-संचारण अनेकों अलंकार, तान, आलापों का रूप लेकर राग का विस्तार करते हैं। स्थायी वर्ण के अनुसार एक-एक स्वर पर व्यवस्थित रूप से जमकर आरोही वर्ण या आरोह में मध्य षड्ज से निषाद और तार षड्ज तक बढ़ती हुई ध्वनि (आवाज) के साथ क्रम से सा रे ग म प ध नि सां कहना या बढ़ना (अनुलोम रीति से) आरोहण या आरोह कहलाता है।

## अवरोहण

इसी क्रम से तार सप्तक के षड्ज से मध्य सप्तक के षड्ज तक विलोम रीति से आवाज को उतारते हुए कहने की क्रिया को अवरोह या अवरोहण क्रिया या अवरोही वर्ण कहते हैं।

## संचारी वर्ण

आरोही या अवरोही तथा स्थायी वर्णों के मिश्रित रूपों का नाम ही संचारी वर्ण है। अर्थात् संचारी वर्ण में आरोही वर्ण, अवरोही वर्ण तथा स्थायी वर्ण (संचारी को छोड़कर शेष तीनों वर्णों का) मिलकर संचारी वर्ण की व्यवस्था होती है। जैसे :— १. सा ग म रे ध नि सां ध प म प रे २. सा रे ग ग ग रे, म ग रे सा –। ३. ध नि सां सां सां सां रें सां नि ध प म ग रे सा। आदि अनेकों बनाए जा सकते हैं।

## राग की जातियाँ

राग सात, छह या पाँच स्वरों के हो सकते हैं। जिनकी रचना में सात स्वर लगते हैं, वे सम्पूर्ण जाति के राग होते हैं। जिनमें छह स्वरों का प्रयोग होता है, वे षाडव जाति के तथा जिनमें पाँच स्वरों का प्रयोग होता है, वे औडव जाति के राग कहलाते हैं। किन्तु कभी-कभी आरोह या अवरोह के स्वरों में व्यतिक्रम देखा जाता है। अतः रागों की जातियाँ मुख्य रूप से तीन होते हुए भी क्रम से ३×३=९ हो जाती हैं। वे इस प्रकार से हैं :—

१. सम्पूर्ण-सम्पूर्ण २. सम्पूर्ण-षाडव ३. सम्पूर्ण-औडव ४. षाडव-सम्पूर्ण ५. षाडव-षाडव ६. षाडव-औडव ७. औडव-सम्पूर्ण ८. औडव-षाडव तथा ९. औडव-औडव।

राग के आवश्यक अंगों में वादी स्वर, संवादी स्वर, अनुवादी स्वर, वक्र स्वर तथा वर्जित स्वरों का भी जानना आवश्यक है। उपर्युक्त स्वरों का वर्णन निम्न-प्रकार से है :—

## वादी स्वर

राग में कोई एक स्वर मुख्य स्वर होना आवश्यक है। उसे उस राग का प्रधान स्वर कहा जाता है। वह अंश या जीव स्वर

के नाम से भी जाना जाता है। वादी स्वर राग के सारे वैचित्र्य का केन्द्र होता है। वादी स्वर पर ही राग का सच्चा स्वरूप निर्भर करता है। वादी की महत्ता कम कर देने पर राग का स्वरूप ही बदल जाता है। राग के शेष स्वरों के संयोजन के साथ यदि वादी स्वर को न्यून या उसका बहिष्कार कर दिया जाता है तो राग की समस्त रंजकता नष्ट हो जाती है। राग की समस्त रंजकता का केन्द्र वादी स्वर ही होता है।

## संवादी स्वर

वादी स्वर के पश्चात् राग में दूसरा महत्वपूर्ण स्वर संवादी होता है। किन्तु एक बात ध्यान देने की यह है कि यदि वादी स्वर सप्तक के पूर्वांग में स्थित होता है तो संवादी स्वर सप्तक के उत्तरांग में स्थित होता है। वादी और संवादी के बीच तीन या चार स्वरों का अन्तर रहता है। वादी और संवादी के बीच स्वर-संवाद अवश्य होना चाहिए। चाहे षड्ज-मध्यम का हो या षड्ज-पंचम का स्वर-संवाद हो। वादी स्वर को यदि राग-रूपी राज्य का राजा माना जाए तो संवादी स्वर को मन्त्री मानना पड़ेगा।

## अनुवादी स्वर

वादी और संवादी स्वरों के अतिरिक्त राग-रचना में लगनेवाले अन्य समस्त स्वरों को अनुवादी स्वर कहते हैं। अनुवादी का अर्थ होता है पीछे चलनेवाला या प्रजागण।

## विवादी स्वर

राग-रचना में जो स्वर नहीं लगने चाहिए, यदि उनका प्रयोग किया जाए तो राग का स्वरूप बिगड़ जाता है; ऐसे स्वरों को ही विवादी स्वर कहा जाता है। अर्थात् जो स्वर विवाद उत्पन्न करें, उन्हें विबादी स्वर कहते हैं। किंतु ऐसे नहीं लगनेवाले त्याज्य विवादी स्वर कभी-कभी बड़े-बड़े गुणीजनों द्वारा बड़ी कुशलता के साथ वक्र गति से प्रयोग में लाए जाते हैं। विवादी स्वर की यह व्यवस्था केवल राग की सुन्दरता, रंजकता और महत्ता बढ़ाने के लिए ही कुशल कलाकारों द्वारा सम्भव हो सकती है, अन्यथा

विवादी स्वर राग को नष्ट-भ्रष्ट कर देनेवाला स्वर है। इसी कारण इसकी तुलना राग-रूपी राज्य में शत्रु से की गई है। इसे राग का शत्रु-स्वर भी कह सकते हैं। विवादी स्वर को राग-रचना के स्थूल नियमों में वैध नहीं माना जा सकता।

## वक्र स्वर

वक्र का अर्थ होता है टेढ़ा, अर्थात् राग में जिन स्वरों का प्रयोग वक्र (टेढ़े) रूप से किया जाता है, उन स्वरों को वक्र स्वर कहते हैं। आरोहावरोह-क्रम से राग - रचना में जिन स्वरों का सीधा प्रयोग न होकर टेढ़े रूप से हो; जैसे—ग म रे सा इसमें ग स्वर वक्र रूप में प्रयुक्त हुआ; इसी प्रकार ध म प में ध वक्र हुआ है; इसी प्रकार अन्य स्वरों में भी हो सकता है।

## वर्जित स्वर

राग-रचना में नहीं लगनेवाले स्वर वर्जित स्वर कहलाते हैं। औडव जाति के रागों में कोई दो स्वर (षड्ज, मध्यम और पंचम को छोड़कर) तथा षाडव जाति के रागों में (षड्ज को छोड़कर) कोई एक स्वर वर्जित स्वर हो सकता है। किन्तु यहाँ यह बात ध्यान देने की है कि विवादी स्वर और वर्जित स्वर में अन्तर है। विवादी स्वर का प्रयोग राग में कुशल कलाकारों द्वारा किया जा सकता है, किंतु वर्जित स्वरों का प्रयोग ही नहीं किया जा सकता।

## पकड़

राग में प्रयुक्त होनेवाले उन प्रधान स्वरों का समूह, जो तुरन्त ही राग के शुद्ध रूप का परिचय दे सके, उसे पकड़ के स्वर या राग का मुख्य अंग कहते हैं। जैसे यमन राग में ध नि रे ग, नि़ रे सा। यह स्वर-समूह इस राग की पकड़ हुई।

## अलंकार

अलंकार शब्द का सीधा अर्थ सजाने की वस्तु से है। स्त्री-पुरुष अपने शरीर को सजाने के लिए जिन बहुमूल्य वस्तुओं,

आभूषणों (गहनों) का प्रयोग करते हैं, उन्हें हम अलंकार कहते हैं। मकान के सजाने के जो उपकरण होते हैं, उन्हें भी अलंकरण के उपकरण या अलंकार कहते हैं। संगीत में गायन-वादन के क्रम में स्वरों के निश्चित व क्रमानुसार आरोहावरोह के साथ एक ही गति में लगातार कहने की क्रिया अलंकार-अभ्यास कहलाता है। इन्हीं अलंकारों के अभ्यास से सिद्ध कलाकार विविध प्रकार की तानों के द्वारा विस्तार करते हैं। राग-विस्तार एवं गायकी की प्रभाव-पूर्णता या वादक की समस्त चतुरता इस अलंकार-अभ्यास पर ही सिद्ध मानी जाती है। स्वर-प्रस्तार, राग-प्रस्तार एवं तान या टुकड़ों के अनेक चमत्कारवर्धक तत्त्व अलंकार-अभ्यास से ही सिद्ध होते हैं।

एक स्वर का प्रस्तार आर्थिक, दो स्वरों का प्रस्तार गाथिक, तीन स्वरों का प्रस्तार सामिक, चार स्वरों का स्वरान्तर, पाँच स्वरों का औडव, छह स्वरों का षाडव तथा सात स्वरों का स्वर-प्रस्तार सम्पूर्ण जाति का होगा। सप्त स्वरों के विविध स्वर-प्रस्तार अनेकों बन सकते हैं।

## आलाप

राग में प्रयुक्त होनेवाले स्वरों के विविध आनन्ददायक एवं चमत्कारपूर्ण संयोजनों के समूह, जिनमें प्रायः वादी, संवादी स्वर, ग्रह, अंश, न्यास आदि स्वरों का ठीक-ठीक प्रयोग होता हो, आलाप कहलाते हैं। ये आलाप राग की प्रकृति के अनुसार राग के अनेक स्वर-संयोजनों में विविध भावों को प्रस्तुत करते हैं। साथ ही स्वरों के इन संयोजनों में यदि कविता के शब्दों का प्रयोग करने लगें, तो वे बोल-आलाप कहलाएँगे। इन बोल-आलापों से काव्यगत भावों का उपयुक्त प्रकाशन हो जाता है। आलाप करते समय गायक स्वरों का नाम न लेते हुए प्रत्येक स्वर को 'अ या आ' उच्चारण करते हैं। वादक केवल स्वर-संयोजनों को बजाकर बार-बार न्यास करते चलते हैं। इस क्रिया में जिन स्वरों से आलाप प्रारंभ करते हैं, वे स्वर ग्रह-स्वर तथा जिन स्वरों पर आलाप की समाप्ति होती है, वे स्वर न्यास के स्वर कहलाते हैं।

## तान

राग-विस्तार में अलंकारों के माध्यम से स्वरों के विविध चमत्कारपूर्ण प्रयोग द्रुत एवं अतिद्रुत गति में होते हैं, उनको तान कहते हैं ! तान शब्द तनु धातु से प्राप्त विस्तार करने के अर्थ में कहा गया है । तन्यते इति तानम् । अर्थात् जिस क्रिया से राग का फैलाव या विस्तार किया जाए और जिन विविध कलात्मक प्रयोगों से राग का पूर्ण रूप प्रकट किया जा सके । राग का स्वरूप प्रकट करने में जिन अलंकारिक उपकरणों का उपयोग किया जाता है, उनमें तानों या तोड़ा-फिक्रों का विशेष महत्त्व है । गुणीजन इसी विशिष्ट गुण से राग को प्रभावोत्पादक बनाते हैं और अभ्यासक्रम में शिष्यों को अलंकारों के बहुविध प्रकारों का अभ्यास करते हैं, जिससे गायन में गले (कण्ठ) की चलन तथा सितार, वीणा, वायोलिन, सरोद आदि तन्त्र वाद्यों व बाँसुरी आदि सुषिर वाद्यों पर हाथ के चलन में गति-अवरोध नहीं होता । अतः गायन या वादन-कला के राग - विस्तार - क्रम में तानों का विशेष महत्त्व माना जाता है ।

तान कई प्रकार की होती हैं । जैसे—सरल तान, अलंकारिक तान, कूट तान, वक्र तान, फिरत की तान, जबड़े की तान, चक्करदार तान, गमक की तान, सपाट तान, छूट की तान, मुर्की की तान आदि ।

## मुर्की

गायन या वादन की क्रिया में एक ही झटके में ( या एक ही स्ट्रोक में) स्वर गले से निकाल जाना या वाद्य पर बजाना और अंतिम स्वर पर तान को समाप्त कर देने की क्रिया को मुर्की कहते हैं। इसका प्रयोग प्रायः टप्पे की गायकी में अधिक किया जाता है ।

## खटका

गायन-वादन में जब दो या अधिक स्वरों को एक झटके के साथ कहते हैं, उसे खटका कहते हैं ।

## कण या स्पर्श स्वर

आलाप करते समय गायक या वादक जब एक स्वर से दूसरे स्वर पर पहुँचता है तब वह उस स्वर के आसपास के स्वर की

आवाज खींचता हुआ अपने अभीष्ट स्थान पर आता है। इस क्रिया में जिन स्वरों की ध्वनि को वह स्पर्श करता है, वे स्वर कण या स्पर्श के स्वर कहलाते हैं।

## मींड़

यह गमक का एक प्रकार है। जब गायक या वादक अपने स्वरों के समूह को एक ही झटके में एक ही साथ कहते या बजाते हैं, तब यह क्रिया मीड़ की क्रिया कहलाती है। इसका अधिकतम प्रयोग सितार या वीणा अथवा सरोद आदि के वादन में देखने में आता है।

## तोड़ा

गायन में तानों की जो विविधता देखी जाती है और द्रुत गति से चमत्कारिक टुकड़ों (स्वर-समूहों) का प्रयोग किया जाता है, वाद्यों के वादन में इसी क्रिया को या गायन की तानों को तोड़ा कहते हैं।

## जमजमा

सितार, वीणा या वायोलिन में एक ही बार के तार छेड़ने में दो-दो स्वरों के जोड़ों को एकसाथ बजाते हुए दूसरे स्वरों के जोड़ों पर पहुँचने की क्रिया जमजमा की क्रिया कहलाती है। गायन में इस क्रिया को गिटकिरी की क्रिया कहते हैं, जैसे—सा रे सा रे, रे ग रे ग, ग म ग म, म प म प आदि। इस प्रकार की तान गिटकिरी की तान कहलाती है।

## घसीट

सितार, सरोद, वीणा आदि तन्त्र वाद्यों में वादन के समय जब किसी स्वर को एक ही आघात में दूसरे स्वर तक शीघ्रता से घसीट कर पहुँचाते हैं तथा इस क्रिया में ध्वनि (नाद) का क्रम टूटे नहीं, वरन् बीच के समस्त स्वर घसीटते हुए स्पर्श करें तथा अभीष्ट स्वर तक ध्वनि पहुँचे; तब उन घसीट के स्वरों या इस क्रिया को घसीट की क्रिया कहते हैं। इस क्रिया में एक विशेष प्रकार का चमत्कार होता है तथा आनन्द का अनुभव होता है।

## जोड़-झाला

सितार, सरोद, वायलिन, वीणा तथा बाँसुरी आदि वाद्यों में यह क्रिया होती है। इस क्रिया में बाज के तार पर एक प्रहार तथा अन्य प्रहार चिकारी या तार षड्ज पर अति शीघ्रता के साथ द्रुत लय में किया जाता है। झाले की क्रिया अधिकांशतः तीनताल में ही प्रचलित है। अन्य तालों में भी छन्द बनाकर झाले का काम किया जाता है। किन्तु साधारणतः अन्य तालों के झाले प्रचार में कम हैं। त्रिताल के झाले में मुख्य रूप से एक प्रहार बाज के तार के स्वरों पर तथा अन्य शेष तीन प्रहार चिकारी के तार पर करने का प्रचार है। किन्तु जब झाले के विभिन्न प्रकारों का प्रदर्शन होता है तब उक्त क्रिया में उलट-पुलट कर झाले की सुन्दरता और चमत्कार उत्पन्न किया जाता है। झाले के प्रकारों में विभिन्न छन्दों का प्रयोग किया जाता है। इन्हीं छन्दों के आधार पर झाले में विचित्रता का काम, कठिन लयों का प्रदर्शन, लड़ंत-भिड़ंत आदि के काम बड़े आकर्षक एवं सुन्दर ढंग से प्रदर्शित किए जाते हैं। झाले के कुछ बोल इस प्रकार हैं—दा रा रा रा, दा रा रा रा। दा रा दा, दा रा दा, दा रा। रा दा रा रा, रा दा रा रा। दिर दिर दिर दिर दारा रा रा, दिर दिर दिर दिर दारा रा रा। झाले के कई प्रकार हैं, जैसे—सुलट झाला, उलट झाला, जोड़-झाला आदि।

## जोड़

गायकी में रागांग स्वरों के विविध संयोजन जो आलाप कहलाते हैं, उन्हें सितार, वीणा आदि तन्त्र वाद्यों पर बजाने को जोड़ कहते हैं।

## संगीत-साधना में ताल-विचार

प्रकृति एक निश्चित गति के साथ अपने निश्चित अनुक्रम पर चलती है। सूर्य नित्य प्रातःकाल पूर्व दिशा में उदय होता है और पश्चिम में अस्त। चन्द्र, नक्षत्रादि सभी एक निश्चित समयानुसार गतिमान रहते हैं। नियम से चलनेवाले युगों-युगों तक जीते हैं। घड़ी एक-सी गति में टिक-टिक करती हुई निश्चित समय की

प्रामाणिकता को प्रशस्त करती है। एक-सी गति में चलते हुए, दायाँ-बायाँ करते हुए सिपाही दुर्गम पहाड़ों को पार करते हुए समय पर निश्चित स्थान पर पहुँच लेते हैं।

संगीत की साधना में, चाहे वह गीत-गायन हो, वाद्य-वादन हो या नृत्य हो; स्वरों का एक गति में कहना, आरोहावरोह के निश्चित क्रम में अलंकारों से विभूषित स्वर-रचना को एक निश्चित गति में कहना, संगीत का आकर्षक तत्त्व है। इसी एक तत्त्व पर संगीत आनन्ददायक होता है। संगीत की गति यानी चाल एक नियमित समय और उसके नियमित विधान से नियंत्रित होती है। गीत-गायक, गत-वादक या नृत्यकार एक स्थान से प्रारम्भ करते हैं तथा निश्चित गति में पुनः अपने स्थान पर लौटते हैं। संगतिकार अवनद्ध वाद्य पर गायक, वादक या नृत्यकार के साथ संगति करते हुए, उनकी गति को बतलाते हुए जब एक स्थान पर दोनों को मिलना होता है, वही संगीत का आकर्षक, मनोरंजक तथा आनन्दोत्पादक तत्त्व है।

स्वर-संयोजना को, उसकी गति और तौल (Balance) को परखने के लिए पिंगल शास्त्र के अनुसार छन्दों की मात्रा या वर्ण-व्यवस्था को समझना आवश्यक है। छन्द की मात्राएँ या उनके वर्ण (मगण, नगण, सगणादि) गेय गीत या वाद्य धुन या गत की गति, चाल और उसके तौल को व्यवस्थित करते हैं। छन्दों की मर्यादा है। छन्द भले ही एक-सी मात्रा के हों, वर्णों की भिन्नता से, लघु-गुरु शब्दों की योजना से गति में भिन्नता आ जाती है। उदाहरणार्थ—सूलफाक्ता, झपताल, करालमंच, चर्चरी आदि एक-सी समान मात्राओं की तालें हैं, किन्तु छन्द-गणना में मात्राओं और वर्णों की योजना के अनुसार उसकी गति भिन्न हो जाने से गुणीजन गीत-गायन, गत-वादन, या नृत्य में तदनुकूल ही गतिसूचक ताल की योजना कर लेते हैं। इसी गति के आधार पर प्रयुक्त ताल की संगति से संगीत आनन्दवर्द्धक होता है।

गीत, वादन तथा नृत्य में समय की एक-सी नियमित गति को लय कहते हैं। कभी-कभी यह चाल या गति धीमी होती है। कभी-कभी सम (न धीमी न तेज) यानी मध्य होती है और

कभी-कभी द्रुत यानी तेज होती है। इसी को विलम्बित, मध्य और द्रुत कहते हैं। संगीत में गति की नियमितता उसका अनुशासन है।

अकालज्ञमतालज्ञमशास्त्रज्ञं च वादनम् ।
चर्मघातकमित्येवं प्रवदन्ति मनीषिणः ॥

संगीत में लगनेवाले समय और उसकी गति (ताल) को न जाननेवाले और शास्त्र-ज्ञान के बिना कुछ भी बजानेवाले को मनीषी केवल मरीखाल पीटनेवाला कहकर उपेक्षित व्यक्ति मानते हैं, यानी सम्मान नहीं देते। अतः ज्ञात होता है कि कालज्ञ और गतिज्ञ की कितनी बड़ी प्रतिष्ठा होती है—संगीत-साधना में जो उसका मानो मूलाधार है। वादक के आवश्यकीय गुणों की चर्चा में कहा गया है, 'यतितालज्ञयाभिज्ञः' यानी जो वादक गति को समझकर उसके ठहरने के स्थान, गति, ताल यानी मात्राओं या वर्णों के चलन और लय का ज्ञान रखते हुए अवधान से सावधान रहता है, वह कुशल वादक होता है।

तालस्तलप्रतिष्ठायामितिधातोर्धञि स्मृतः ।
गीतं वाद्यं तथा नृत्यं यतस्ताले प्रतिष्ठितम् ॥

ताल शब्द की व्युत्पत्ति तल् धातु से है, जिसका प्रयोग प्रयोजन प्रतिष्ठा या स्थापना के अर्थ में होता है। गीत, वाद्य या नृत्य की गति को व्यवस्थित एवं नियन्त्रित रखनेवाली क्रिया ताल कहलाती है। ताल की गति लय है। संगीत में काल या समय की गति को नियंत्रित एवं मर्यादित रखनेवाली क्रिया लय एवं ताल है।

जिस लय या चाल (गति) की चर्चा ऊपर की गई है वह द्रुत, मध्य और विलंबित के नाम से शास्त्रों में व्यवहृत है। द्रुत लय जिस चाल को हम कहते हैं, उससे आधी तेज चाल मध्य लय होती है और मध्य लय की आधी चाल विलंबित होती है। विलंबित और भी धीमी चाल को कहते हैं या यों कहिए कि द्रुत लय में जितना समय लगता है, उससे दूने समय में मध्य लय का

निर्वाह होता है। मध्य लय के समय से दूना समय विलंबित-लय में लगता है।

द्रुतो मध्यो विलम्बश्च द्रुतः शीघ्रतमो मतः ।
द्विगुणा द्विगुणौ ज्ञेया तस्मान्मध्यौविलम्बितौ ॥

गायन, वादन या नृत्य की साधना में लगनेवाले समय की गति स्थिर होने पर उसके समय को हाथ की ताली से नापा जाता है। समय अनन्त है, फिर भी उसकी निर्बाध गति की मर्यादा को कुछ मात्राओं की इयत्ता तक नापते हैं। संगीत में निबद्ध रचना के छन्द और उसकी मात्रिक या वर्णिक योजना को तथा यतियों को व्यवस्थित रूप से समझकर ताल का विधान किया जाता है। गीत-गायन, वाद्य-वादन या नृत्य के अनुरूप इस ताल की योजना करने से गति और मात्राओं की अनुरूपता और एकरूपयोजना ही संगीत को आनन्ददायक बनाती है।

ताल-योजना की अनुरूपता और एकरूपता न रहना संगीत को तो नष्ट करती ही है, उसके उचित प्रयोग न करने पर शास्त्रकारों ने साधकों को होनेवाले अनर्थ से भी सतर्क किया है।

तालहीने कायरोगो धातुहीने धनक्षयः ।
मातुधातुप्रदं यत्र नास्ति तद्घातको रिपुः ॥

तालहीन होने पर गायक-वादक या नृत्यकार (संगीत-साधक) शरीर की पीड़ा से दुःखी होता है। धातुहीन होने पर साधक के धन का नाश होता है। तालावधानयुक्त धातुसम्पन्न साधक मातु-धातु दोनों का आनन्दोपभोक्ता होता है, उसको क्षति पहुँचा सकने की शक्ति शत्रु को भी नहीं हो पाती। अतः साधक को सुतालज्ञ होना चाहिए।

विनातालेन गीतादे गीतिशुद्धिर्न जायते ।
कर्णधार विना नादं इतस्ततेति कथमते ॥

गीतादि की शुद्धता या सिद्धि बिना ताल के स्थापित नहीं होती; जैसे बिना खेनेवाले कर्णधार के नाव नदी में इधर-उधर डगमगाती है, किसी कूल-किनारे नहीं लग पाती।

इन प्रमाणों के आधार पर यह सिद्ध है कि संगीत में समय की गति और उसकी नियमितता लय और ताल पर किस प्रकार प्रतिष्ठत होती है तथा उसका क्या महत्त्व है। समय की इस गति के दस अंगों को ताल के दस प्राणों के नाम से शास्त्रों में कहा गया है। 'संगीत - पारिजात' में तालाध्याय में इस प्रकार कहा गया है :—

**कालो मार्गः क्रियाङ्गानि ग्रहो जातिः कला लयः।**
**यति प्रस्तारकश्चेति तालप्राण दशस्मृताः ॥**

विस्तार के भय से इनकी व्याख्या हम यहाँ नहीं कर रहे हैं। अगले भाग में इन्हें विस्तार सहित समझाएँगे। संक्षेप में तालों के नाम, उनके बोल, भाग, खाली-ताली का परिचय देते हुए तालों के पारिभाषिक शब्दों का सूक्ष्म परिचय देंगे।

## सम

गीत-गायन या वाद्य की गति का चलन या नृत्य की गति जिस लय पर व्यवस्थित होती है और उनकी संगत के वाद्य (तबला या पखावज) जिस ताल में संगति करके एक स्थान पर मिलते हैं, ताल का वह सम्मिलन-स्थान या ताल की पहली मात्रा सम कहलाती है। यह आवश्यक नहीं है कि सम किसी ताल की ताली लगाए जानेवाले स्थान पर ही आए। रूपक में सम खाली के स्थान पर ही होता है। अर्थात् सम और खाली, एक ही स्थान (पहली मात्रा) पर होती है।

## खाली तथा भरी या ताली

किसी ताल में ताल देते हुए जब हम मात्राओं की गणना करते हैं, जहाँ ताली नहीं देते वरन् ताल के भाग का संकेत करते हैं, उस भाग को खाली तथा जिन भागों पर ताली देते हैं,

उन्हें हम भरी या ताली कहते हैं। जैसे त्रिताल में १६ मात्रा, विभाग–४, ताली १,५ और १३ पर तथा खाली ९ पर है।

## आवर्तन

एक ही ताल और उसके विस्तार यानी रेले, परन या टुकड़ों-सहित उसका गायन, वाद्य की गत या नृत्य की गति के साथ घूमकर गायन-वादन या नृत्य के साथ तालानुसार सम पर मिलने में ताल के दो या अधिक बार घुमाने की क्रिया को आवर्तन कहते हैं।

## बेलय

गाते, बजाते या नाचते हुए गीत, गत या नृत्य की गति से या चाल से हटकर संगत की चाल की ओर ध्यान देते हुए गाने, बजाने या नाचने की क्रिया बेलय कही जाती है।

जिस क्रिया में लय का साम्य नहीं रहता, वह क्रिया बेलय क्रिया कहलाती है।

## बेताल

इसको बेताला भी कहते हैं, अर्थात् ताल से विलग होना। कोई भी संगीत-कलाकार जब कला - प्रदर्शन के समय ताल की विभिन्न मात्राओं, खाली या सम से अलग होकर चलता है, और उसके गत, गीत या अन्य बोलों का सम, खाली या मुखड़ा निश्चित मात्रा पर नहीं आता, तो बेताल या बेताला कहा जाता है।

## सम ताल एवं विषम ताल

जिन तालों की मात्राएँ समान भागों में समान रीति से विभक्त होती हैं, उन्हें हम सम ताल कहते हैं, जैसे—त्रिताल में कुल १६ मात्राएँ चार भागों में समान रूप से विभक्त हैं :—

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ |
| × | | | | २ | | | | ० | | | | ३ | | | |

जिन तालों की मात्राओं के भाग विषम रीति से विभक्त होते हैं, उनको विषम ताल कहते हैं; जैसे—रूपक और झप ताल।

### रूपक

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ |
| × | | | ० | | २ | |

## स्वर-चिह्न-परिचय

इस वंशी-वादन पुस्तक में स्व० पं० भातखंडे की स्वरलिपि-पद्धति का अनुसरण किया गया है। फिर भी स्वर-चिह्न-परिचय दे देना अति आवश्यक है। जिन स्वरों के नीचे बिन्दु हो, वे स्वर मन्द्र सप्तक में बजाए जाएँगे। जैसे—नि़ ध़ प़ म़ इत्यादि। मध्य सप्तक का कोई स्वर-चिह्न नहीं होता। जिन स्वरों के ऊपर बिन्दु हो, वे स्वर तार सप्तक में बजाए जाएँगे। जैसे—सां, रें, गं, मं, पं इत्यादि।

शुद्ध स्वरों के लिए कोई भी स्वर-चिह्न नहीं होता। कोमल स्वरों का स्वर-चिह्न स्वरों के नीचे 'लेटी पाई' जैसे—<u>रे</u>, <u>ग</u>, <u>ध</u> <u>नि</u> है। तीव्र स्वर के लिए स्वर के ऊपर 'खड़ी पाई' जैसे—मं॑। एक मात्रा के लिए कोई चिह्न नहीं होगा।

एक मात्रा में दो स्वर बजाने के लिए पहले दो स्वर लिखकर अर्धचन्द्र का चिह्न नीचे बना देना चाहिए। जैसे—सासा, सारे, साग, रेम। इसी प्रकार एक मात्रा में तीन स्वर लिखने के लिए तीनों स्वर लिखकर, नीचे अर्धचन्द्र का चिह्न बना देना चाहिए। जैसे—सासासा, रेरेरे, गगग, ममम इत्यादि। इसी प्रकार एक मात्रा में चार स्वर लिखकर अर्धचन्द्र का चिह्न बनाना चाहिए। जैसे—सासासासा, रेरेरेरे, गगगग, मममम। इसी प्रकार एक

मात्रा में जितने भी स्वर लिखना चाहें, लिखकर अर्ध चन्द्र का चिह्न बना देना चाहिए।

## दो मात्रा में तीन स्वर

१ २
जैसे—साऽरे ऽगऽ इत्यादि।

## तीन मात्रा में दो स्वर

१ २ ३ ४ ५ ६
जैसे—साऽ ऽरे ऽऽ गऽ ऽम ऽऽ इत्यादि।

## चार मात्रा में पाँच स्वर

१ २ ३ ४
जैसे—साऽऽऽरे ऽऽऽगऽ ऽऽमऽऽ ऽपऽऽऽ इत्यादि।

## चार मात्रा में छह स्वर

१ २ ३ ४
जैसे—साऽऽऽरेऽ ऽऽगऽऽऽ मऽऽऽपऽ ऽऽधऽऽऽ इत्यादि।

इसी प्रकार वादक अपनी इच्छानुसार किसी भी लयकारी में तानें, बोलतानें इत्यादि बजा सकते हैं।

## कर्ण या स्पर्श स्वर

रे ग म प ध नि सां रें
सा रे ग म प ध नि सां

रें रें सां नि ध प म ग
सां नि ध प म ग रे सा इत्यादि।

## खटका का चिह्न

एक मात्रा में तीन स्वर झटके से बजाना; जैसे—रेसानि़ गसानि़

## मुर्की-स्वरों का चिह्न

(सा) (प) (सां)
रेसानि़सा धपमप रेंसांनिसां इत्यादि।

## जमजमा-स्वर का चिह्न

सा〰 रे〰 ग〰 म〰 इत्यादि।

## मीड़ का चिह्न

नि़सा ध़सा रेम गप इत्यादि।

## मुर्की एवं कण

(सा) (रे) (ग)
रेसानि़सारेसा गरेसारेगरे मगरेगमग इत्यादि।

## ताल-मात्रा-लय का चिह्न

एक मात्रा का कोई स्वर-चिह्न नहीं है। जहाँ तक ही स्वर हो एवं उसके आगे कोई पाई या रेखा न हो तो उसे एक ही मात्रा का स्वर समझना चाहिए।

दो मात्रा का स्वर लिखने के लिए स्वर के आगे लेटी पाई लगेगी, जैसे—सा – रे – ग – इत्यादि।

इसी प्रकार से तीन एवं चार मात्रा का स्वर लिखने के लिए पड़ी रेखाओं की संख्या बढ़ती जाएगी।

जैसे—तीन मात्रा लिखने के लिए सा – –, रे – –, ग – – इत्यादि। इसी प्रकार चार मात्रा के लिए सा – – –, रे – – –, ग – – – इत्यादि।

ताल में सम का चिह्न यह (×) है। सम के अतिरिक्त दूसरी तालियाँ जहाँ-जहाँ पड़ती हैं, वहाँ-वहाँ संख्या दी

गई हैं। जैसे—तीनताल में सम के अतिरिक्त पाँच एवं तेरह पर दूसरी एवं तीसरी ताली है, वहाँ पाँच के स्थान पर दो, तेरहवीं के स्थान पर तीन की संख्या लिख दी जाती है।

खाली का चिह्न शून्य (०) से प्रदर्शित किया गया है। सम प्रत्येक ताल की प्रथम मात्रा को कहते हैं।

## कुछ प्रचलित तालों के बोल-सहित ठेके

### तीनताल

मात्रा १६, विभाग-४ ताली-१, ५ और १३ पर तथा खाली ९-वीं मात्रा पर।

#### ठेका

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धा | धिं | धिं | धा | धा | धिं | धिं | धा | धा | तिं | तिं | ता | ता | धिं | धिं | धा |
| × | | | | २ | | | | ० | | | | ३ | | | |

### झप ताल

झप ताल में कुल १० मात्राएँ होती हैं। विभाग–४, ताली—१, ३, ८ पर तथा खाली ६-वीं मात्रा पर होती है।

#### ठेका

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धी | ना | धी | धी | ना | ती | ना | धी | धी | ना |
| × | | २ | | | ० | | ३ | | |

### एकताल

इस ताल में कुल १२ मात्राएँ होती हैं। विभाग–६। ताली–१, ५, ९ तथा ११-वीं मात्राओं पर और खाली तीसरी तथा सातवीं मात्राओं पर हैं।

#### ठेका

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धिं | धिं | धागे | तिरकिट | तू | ना | क | त्ता | धागे | तिरकिट | धी | ना |
| × | | ० | | २ | | ० | | ३ | | ४ | |

## चारताल (चौताल)

इस ताल में भी १२ मात्राएँ होती हैं। विभाग–६, ताली–१, ५, ६ और ११-वीं मात्राओं पर तथा खाली ३ तथा ७-वीं मात्राओं पर होती हैं।

### ठेका

| | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| धा | धा | दिं | ता | किट | धा | दिं | ता | तिट | कत | गदि | गन |
| × | | ० | | २ | | ० | | ३ | | ४ | |

## तीवरा (तेवरा)

इस ताल में कुल ७ मात्राएँ होती हैं। विभाग तीन होते हैं। ताली–१, ४, ६-वीं मात्राओं पर हैं। इस ताल में खाली नहीं होती।

### ठेका

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| धा | दिं | ता | तिट | कत | गदि | गन |
| × | | | २ | | ३ | |

## रूपक ताल

इस ताल में कुल सात मात्राएँ होती हैं। विभाग तीन होते हैं। ताली—४ और छठवीं मात्राओं पर तथा खाली पहली मात्रा पर होती है।

**ज्ञातव्य :** किंतु कुछ लोग इसमें पहली मात्रा पर सम और खाली, दोनों मानते हैं।

### ठेका

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ती | ती | ना | धी | ना | धी | ना |
| × | | | ० | | २ | |

## दादरा ताल

इस ताल में कुल छह मात्राएँ होती हैं। विभाग केवल दो ही होते हैं। पहली मात्रा पर सम (ताली) तथा चौथी मात्रा पर खाली होती है।

### ठेका

| धा | धी | ना | धा | तू | ना |
|---|---|---|---|---|---|
| × | | | ० | | |

## कहरवा ताल

इस ताल में कुल आठ मात्राएँ होती हैं। विभाग दो होते हैं। ताली (सम) पहली मात्रा पर तथा खाली पाँचवीं मात्रा पर होती है।

### ठेका

| धा | गे | ना | ती | न | क | धी | न |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| × | | | | ० | | | |

**ज्ञातव्य :** कहरवा के इन्हीं बोलों को द्रुत लय में बजाने पर ठेका केवल चार मात्राओं का हो जाता है। कुछ लोग इस ताल को केवल चार मात्रा का ही मानते हैं। चार मात्राओं के ठेके में सम (ताली) पहली मात्रा पर होती है, किन्तु खाली का स्थान पाँचवीं मात्रा से हटकर तीसरी मात्रा पर हो जाता है।

① आडी बाँसुरी ② कर्नाटकीय बाँसुरी ③ सीधी बाँसुरी ④ त्रिपुरा बाँसुरी



# सीधी बाँसुरी का शुद्ध स्वरों का चित्र

सीधी बाँसुरी के शुद्ध स्वरों के छिद्र—उँगलियाँ उठाने व रखने से शुद्ध स्वरों की प्राप्ति

( मध्य प से तार सां तक दुगुनी फूँक )



ज्ञातव्य : इस प्रकार स्वररन्ध्रों पर उँगलियाँ उठाने व रखने से हमें शुद्ध स्वरों की प्राप्ति होगी। ये स्वर इस प्रकार से होंगे—सा रे ग म प ध नि सां । सां नि ध प म ग रे सा ॥

इस सीधी बाँसुरी में भी शुद्ध स्वरों के चित्र में मध्य सा से तार सां तक दुगुनी फूँक व जाने की क्रिया दिखाई गई है।

## सीधी बाँसुरी का आधा छिद्र खोलने से कोमल स्वरों की प्राप्ति



सीधी बाँसुरियों के शुद्ध एवं कोमल स्वरों के छिद्र तथा उँगलियाँ उठाने व रखने से शुद्ध एवं कोमल स्वरों की प्राप्ति ।

पृष्ठ १०५ से आगे—**ज्ञातव्य :** इस प्रकार स्वररन्ध्रों में चित्र को देखकर जाना जा सकेगा कि भारतीय बाँसुरियों में कोमल स्वर केवल उँगलियों को आधी उठाकर ही निकालने की प्रथा है। त्रिपुरा बाँसुरी एवं कर्नाटकीय बाँसुरियों के अतिरिक्त सीधी या आड़ी बाँसुरियों में भी कोमल स्वर निकालने की यही प्रक्रिया है।

आरोह कोमल स्वर : सा रे॒ ग॒ म प ध॒ नि॒ सां । अवरोह कोमल स्वर : सां नि॒ ध॒ प म ग॒ रे॒ सा ॥



ज्ञातव्य : दाहिने हाथ की कनिष्ठका के बाद अनामिका उँगली को बंद करके एवं कनिष्ठका के सहारे बाँसुरी पकड़कर वादन कर सकते हैं।

आरोह—सा रे॒ रे ग॒ ग म म॑ प ध॒ ध नि॒ नि सां।

अवरोह—सां नि नि॒ ध ध॒ प म॑ म ग ग॒ रे रे॒ सा॥

## आड़ी बाँसुरी के शुद्ध स्वरों का चित्र




आड़ी बाँसुरी के शुद्ध स्वरों के छिद्र, एवं उँगलियाँ उठाने व रखने से शुद्ध स्वरों की प्राप्ति

(मध्य सा से तार सां तक दुगनी फूँक)

इस प्रकार स्वररन्ध्र पर उँगलियाँ उठाने व रखने से हमें शुद्ध स्वरों की प्राप्ति होगी, ये स्वर इस प्रकार से होंगे—सा, रे, ग, म, प ध नि सां। सां, नि, ध, प, म, ग, रे, सा। इस आड़ी बाँसुरी के शुद्ध स्वरों के चित्र में मध्य सा से तार षड्ज की ओर जाने की क्रिया दिखाई गई है। आरोह—सा रे ग म प ध नि सां।
अवरोह—सां नि ध प म ग रे सा॥



आड़ी बाँसुरी के आधे छिद्र खोलने से कोमल स्वरों की प्राप्ति

**ज्ञातव्य :** उक्त चित्र को देखकर जाना जा सकेगा कि भारतीय बाँसुरियों में कोमल स्वर केवल उँगलियों को आधी उठाकर ही निकालने की प्रथा है। त्रिपुरा बाँसुरी एवं कर्नाटकीय बाँसुरियों के अतिरिक्त सीधी या आड़ी बाँसुरियों में भी कोमल स्वर निकालने की यही प्रक्रिया प्रयोग की जाती है।

आरोह कोमल स्वर—सा रे ग म प ध नि सां।

अवरोह कोमल स्वर-सां नि ध प म ग रे सा ॥




वंशी (बाँसुरी) के शुद्ध व कोमल स्वरों के छिद्र तथा उँगलियाँ उठाने व रखने से शुद्ध एवं कोमल स्वरों की प्राप्ति

ज्ञातव्य : दाहिने हाथ की कनिष्ठका के बाद अनामिका उँगली को वन्द करके भी वादन कर सकते हैं एवं सिर्फ कनिष्ठका के सहारे बाँसुरी पकड़कर वादन कर सकते हैं। यह वादक पर निर्भर है।

आरोह—सा रे रे ग ग म मं प ध ध नि नि सां ।
शुद्ध एवं कोमल स्वर
अवरोह–सां नि नि ध ध प मं म ग ग रे रे सा ।।

## कर्नाटकीय बाँसुरी के शुद्ध स्वरों का चित्र

कर्नाटकीय बाँसुरी के शुद्ध स्वरों के छिद्र एवं उँगलियाँ उठाने व रखने से शुद्ध स्वरों की प्राप्ति (मध्य सा से तार सां तक)



इस प्रकार स्वररन्ध्रों पर उँगलियाँ उठाने व रखने से हमें शुद्ध स्वरों की प्राप्ति होगी, ये स्वर इस प्रकार होंगे :—

सा, रे, ग, म, प ध नि सां।

सां नि ध प म ग रे सा ॥

## बाँसुरी के कोमल एवं तीव्र स्वरों के छिद्र तथा उँगलियाँ उठाने व रखने से कोमल एवं तीव्र स्वरों की प्राप्ति



| कर्नाटकीय | हिन्दुस्तानी |
| --- | --- |
| १. षड्ज | षड्ज |
| २. शुद्ध ऋषभ | कोमल रे |
| ३. चतुश्श्रुति ऋषभ | तीव्र रे |
| ४. साधारण गांधार | कोमल ग |
| ५. अन्तर गांधार | तीव्र ग |
| ६. शुद्ध मध्यम | कोमल म |
| ७. प्रति मध्यम | तीव्र म |
| ८. पंचम | पंचम |
| ९. शुद्ध धैवत | कोमल ध |
| १०. चतुश्श्रुति धैवत | तीव्र ध |
| ११. कैशिकी निषाद | कोमल नि |
| १२. काकली निषाद | तीव्र नि |

## टेपारा (त्रिपुरा) बाँसुरी के शुद्ध स्वरों का चित्र

त्रिपुरा बाँसुरी के शुद्ध स्वरों के छिद्र, उँगलियाँ उठाने व रखने से शुद्ध स्वरों की प्राप्ति (मध्य सा से तार सां तक दुगुनी फूँक)।



सा, रे, ग, म, प, ध, नि, सां।
सां, नि, ध, प, म, ग, रे, सा ।।

टेपारा (त्रिपुरा) बाँसुरी के आधे छिद्र खोलने व उँगलियाँ उठाने से कोमल स्वरों की प्राप्ति (मध्यम से तार सां तक दुगुनी फूँक)

## बाँसुरी के बाँस का पूरा व्यास




सा, रे॒, ग॒, म, प, ध॒, नि॒, सां।
सां, नि॒, ध॒, प, म, ग॒, रे॒, सा ।।

## टेपारा (त्रिपुरा) बाँसुरी के शुद्ध एवं कोमल व तीव्र स्वरों के छिद्र तथा उँगलियाँ उठाने व रखने से शुद्ध, कोमल एवं तीव्र स्वरों की प्राप्ति




सा, रे॒ रे ग॒ ग म मं प ध॒ ध नि॒ नि सां ।

सां नि नि॒ ध ध॒ प मं म ग ग॒ रे रे॒ सा ।।

ध→



←नि



सां→



# स्वराभ्यास के लिए अलंकार

१. सा, रे, ग, म, प, ध, नि, सां। सां, नि, ध, प, म, ग, रे, सा ॥

२. सासा, रेरे, गग, मम, पप, धध, निनि, सांसां। सांसां, निनि, धध, पप, मम, गग, रेरे, सासा ॥

३. सासासा, रेरेरे, गगग, ममम, पपप, धधध, निनिनि, सांसांसां। सांसांसां, निनिनि, धधध, पपप, ममम, गगग, रेरेरे, सासासा।

४. सासासासा, रेरेरेरे, गगगग, मममम, पपपप, धधधध, निनिनिनि, सांसांसांसां। सांसांसांसां, निनिनिनि, धधधध, पपपप, मममम, गगगग, रेरेरेरे, सासासासा।

५. सारे, रेग, गम, मप, पध, धनि, निसां। सांनि, निध, धप, पम, मग, गरे, रेसा ॥

६. सांनि, रेसा, गरे, मग, पम, धप, निध, सांनि। निसां, धनि, पध, मप, गम, रेग, सारे, ऩिसा।

७. सारेसा, रेगरे, गमग, मपम, पधप, धनिध, निसांनि। निसांनि, धनिध, पधप, मपम, गमग, रेगरे, सारेसा ॥

८. सारेरेसा, रेगगरे, गममग, मपपम, पधधप, धनिनिध, निसांसांनि। निसांसांनि, धनिनिध, पधधप, मपपम, गममग, रेगगरे, सारेरेसा।

९. सारेसासा, रेगरेरे, गमगग, मपमम, पध१प, धनिधध, निसांनिनि। निसांनिनि, धनिधध, पधपप, मपमम, गमगग, रेगरेरे, सारेसासा ॥

१०. सासासारे, रेरेरेग, गगगम, मममप, पपपध, धधधनि, निनिनिसां। निनिनिसां, धधधनि, पपपध, मममप, गगगम, रेरेरेग, सासासारे॥

११. सारेग, रेगम, गमप, मपध, पधनि, धनिसां। सांनिध, निधप, धपम, पमग, मगरे, गरेसा ॥

१२. गरेसा, मगरे, पमग, धपम, निधप, सांनिध। धनिसां, पधनि, मपध, गमप, रेगम, सारेग।

१३. सारेगम, रेगमप, गमपध, मपधनि, पधनिसां। सांनिधप, निधपम, धपमग, पमगरे, मगरेसा॥

१४. मगरेसा, पमगरे, धपमग, निधपम, सांनिधप। पधनिसां, मपधनि, गमपध, रेगमप, सारेगम॥

१५. सारेगमप, रेगमपध, गमपधनि, मपधनिसां। सांनिधपम, निधपमग, धपमगरे, पमगरेसा॥

१६. सारेगमपध, रेगमपधनि, गमपधनिसां। सांनिधपमग, निधपमगरे, धपमगरेसा॥

१७. सारेगमपधनि, रेगमपधनिसां। सांनिधपमगरे, निधपमगरेसा॥

१८. साग, रेम, गप, मध, पनि, धसां। सांध, निप, धम, पग, मरे, गसां॥

१९. साम, रेप, गध, मनि, पसां। सांप, निम, धग, परे, मसा।

२०. साप, रेध, गनि, पसां। सांप, निम, धग, पसा।

२१. सागरेसा, रेमगरे, गपमग, पनिधप, धसांनिध। सांनिसांध, निधनिप, धपधम, पमपग, मरेगसा॥

२२. सारेसागरेगरेम, गमगप, मपमध, पधपनि, धनिधसां। धसांधनि, पधपनि, मपमध, गमगप, रेगरेम, सारेसाग॥

२३. रेसानि़सा, गरेसारे, मगरेग, पमगम, धपमप, निधपध, सांनिधनि, रेंसांनिसां। निसांरेंसां, धनिसांनि, पधनिध, मपधप, गमपम, रेगमग, सारेगरे, नि़सारेसा॥

२४. रेसानि़सागरे, गरेमगपम, मगमपधप, धपनिधसांनि, निधसांनिरेंसां। सांरेंसांनिधनि, सांनिधनिपध, पधमपगम, मपमगरेग, रेगसानि़रेसा॥

२५. म़प़ध़नि़, सारेगम, पधनिसां, रेंगंमंपं, धंनिसांरें। सांनिधंपं, मंगंरेंसां, निधपम, गरेसानि़, ध़प़म़–॥

## कुछ कठिन अलंकारों के प्रकार

२६. सामरेनि़रेमग, रेपगसागपम, गधमरेमधप, मनिपगमनिध, पसांधमधसांनि, धरेंनिपनिरेंसां, सांपनिरेंनिपध, निमधसांधमप, धगपनिपगम, परेमधमरेग, मसागपगसारे, गनि़रेमरेनि़सा ।

२७. सागपनिरेम, रेमधसांगप, गपनिरेंमध, मधसांगंपनि, पनिरेंमंधसां, सांधमरेनिप, निपमसाधम, धमरेनि़पग, पग-साध़मरे, मरेनि़प़नि़सा ।

२८. सागमधमग, रेमपनिपम, गपधसांधप, मधनिरेंनिध, पनिसांगंरेंसां, सांधपगपत्र, निपमरेमप, धमगसागम, पगरेनि़रेग, मरेसाध़सारे, गरेनि़प़नि़सा ।

२९. सारेनि़रेमग, रेगसागपम, गमरेमपप, मपगपनिध, पधमधसांनि, धनिपनिरेंसां, सांनिरेंसांपध, निधसांधमप, धपनिपगम, पमधमरेग, मगपगसारे, गरेमरेनि़सा ।

३०. सामरेगसारे, रेपगमरेग, गधमपगम, मनिपधमप, पसांधनिपध, धरेंनिसांधनि, निगंसांरेंनिसां, सांपनिगंसांनि, निमधगनिध, धगपरेधनि, परेमसापम, मसागनि़मग, गनि़-रेध़गरे, रेध़साप़रेसा ।

---

# भारतीय संगीत के दस ठाठों के आरोह-अवरोह

### १. ठाठ बिलावल (प्रत्येक स्वर शुद्ध)

आरोह : सा रे ग म प ध नि सां ।
अवरोह : सां नि ध प म ग रे सा ।।

### २. ठाठ यमन (केवल मध्यम तीव्र, अन्य स्वर शुद्ध)

आरोह : सा रे ग म॑ प ध नि सां ।
अवरोह : सां नि ध प म॑ ग रे सा ।।

### ३. ठाठ खमाज (आरोहावरोह में कोमल निषाद)

आरोह : सा रे ग म प ध नि॒ सां ।
अवरोह : सां नि॒ ध प म ग रे सा ।।

### ४. ठाठ काफी (आरोहावरोह में गांधार, निषाद कोमल, शेष स्वर शुद्ध)

आरोह : सा रे ग॒ म प ध नि॒ सां ।
अवरोह : सां नि॒ ध प म ग॒ रे सा ।।

### ५. ठाठ मारवा (आरोहावरोह में ऋषभ कोमल, मध्यम तीव्र)

आरोह : सा रे॒ ग म॑ प ध नि सां ।
अवरोह : सां नि ध प म॑ ग रे॒ सा ।।

### ६. ठाठ पूर्वी (ऋषभ, धैवत कोमल, म तीव्र, शेष स्वर शुद्ध)

आरोह : सा रे॒ ग म॑ प ध॒ नि सां ।
अवरोह : सां नि ध॒ प म॑ ग रे॒ सा ।।

## ७. ठाठ तोड़ी (ऋषभ, गांधार, धैवत कोमल, मध्यम तीव्र)

आरोह : सा रे॒ ग॒ म॑ प ध॒ नि सां ।

अवरोह : सां नि ध॒ प म॑ ग॒ रे॒ सा ।।

## ८. ठाठ भैरव (ऋषभ, धैवत कोमल, शेष स्वर शुद्ध)

आरोह : सा रे॒ ग म प ध॒ नि सां ।

अवरोह : सां नि ध॒ प म ग रे॒ सा ।।

## ९. ठाठ भैरवी (ऋषभ, गांधार, धैवत, निषाद, मध्यम, कोमल शेष स्वर शुद्ध)

आरोह : सा रे॒ ग॒ म प ध॒ नि॒ सां ।

अवरोह : सां नि॒ ध॒ प म ग॒ रे॒ सा ।।

**ज्ञातव्य :** सुन्दर एवं कुशल बाँसुरी-वादक बनने हेतु इन नौ ठाठों में विधिवत् अलंकारों का अभ्यास करना अति आवश्यक है। इन ठाठों में अलंकारों का अभ्यास कर लेने से बाँसुरी-वादक को सरलता एवं मधुरतापूर्ण अधिकार हो जाएगा। क्योंकि बाँसुरी में कुछ ऐसे कठिन राग हैं, जिनके लिए इन ठाठों में अलंकारों का अभ्यास करना अति आवश्यक है। राग तोड़ी (अन्य प्रकार), राग ललित, राग मालकोष, राग भैरवी और जितने कोमल स्वरों के राग हैं, उन्हें बाँसुरी में बजाना बहुत ही कठिन है। इसके लिए विशेषकर कोमल स्वरों का नित्य-प्रति अभ्यास करना परम आवश्यक है।

---

# राग भूपाली

परिचय : ठाठ कल्याण, वर्जित स्वर : म और नि, जाति : औडव-औडव, विकृत स्वर : कोई नहीं, वादी स्वर : गांधार, संवादी स्वर : धैवत, समय : रात्रि का प्रथम प्रहर।

आरोह : सा रे ग प ध सां।

अवरोह : सां ध प ग रे सा ।।

पकड़ : सा रे ग, प ग रे सा, ध़ सा रे ग, प ग – रे ग, ध़ रे सा ।

राग-चलन : सा ध़ सा रे ग, प ग रे ग, प ध प ग, ध प ध सां, ध रें सां, ध सां ध प, ग रे ग, प ग रे ग, रे, ध़ रे सा ध़ सा ।

## विशेष विवरण

यह राग कल्याण-अंग का है। इस राग में मध्यम और निषाद स्वर बिलकुल ही वर्जित हैं। शेष स्वर शुद्ध लगते हैं। इस राग में पाँच स्वर प्रयोग होने से इसकी जाति औडव-औडव होती है। राग देशकार के भी सभी स्वर बिलकुल इसी प्रकार से लगते हैं। देशकार का आरोह, अवरोह ठीक भूपाली-जैसा ही है, परन्तु दोनों राग एक-दूसरे से एकदम भिन्न हैं। भूपाली राग की उत्पत्ति कल्याण ठाठ से मानी जाती है, जबकि देशकार की उत्पत्ति बिलावल ठाठ से मानी जाती है। इसके साथ ही दोनों रागों के चलन में बहुत भिन्नता है। भूपाली राग का चलन कल्याण-अंग से हीता है और देशकार राग का चलन बिलावल-अंग से होता है। इन दोनों रागों के वादी-संवादी में भी भिन्नता है। भूपाली को गाते-बजाते समय शुद्ध कल्याण तथा जैत कल्याण रागों से भी बचना चाहिए। पूर्वांग में गान्धार तथा उत्तरांग में धैवत का उपयोग करने से इस राग का स्पष्टीकरण हो जाता है। इसी राग भूपाली को कर्नाटक संगीत-पद्धति में राग मोहनम् के नाम से पुकारते हैं।

## मुक्त स्वरालाप

सा – – – ध़ – सा – – – ध़ सा – ध़ रे – – सा

– – – ध़ रे – सा रे सा – ध़ – सा – –

– ध़ ध़ – प – – – प़ ध़ सा ध़ सा – –

ध़ सा – रे ग – – –, रे रे ग – – –, रे
सा रे, सा रे – – –, ग रे ग –, – – रे ग –
– –, रे रे ग – – –, रे सा रे, सा रे – – –,
रे रे ग रे सा रे ग – – –, प ग – – रे –,
सा रे, रे ग, – – –, प ग – – ग रे ग प
– – – ग ध प – – –, सा रे ग प, – –,
ग रे ग –, प ग – – –, रे सा रे ग प –
– –, ग रे, प –, – ग – रे ग – – –,
प ग रे ग – – –, सा रे सा – – –, सा रे
ग प – रे ग – – –, प ग –, प ध ग –,
रे ग प ध ग रे ग – – –, रे ग प ध ग
ध प – – –, ग – – –, सा रे – सा ग – रे
ग प ग प ध प ग प – – –, ध ध प ध प

– – – सां ध प ध प ग रे ग – – –, रे
सां रे ध़ रे सा ध़ सा – – –, सा रे ग –,
रे ग प – – – ग ध प – ध सां ध सां –
ध प – – –, सा रे ग प ध सां – ध प –

ग रे ग – – – सां ध सां – प ध प सां –

– – ध रें सां – – –, ध सां – – – रें सां

– – – ध प रे – – – ग प सां ध सां –

– – गं रें गं – – – पं – – –, गं – – –

रें ध सां – ध ग – प ध प ग –, रे ग – – –,
रे सा –, ग रे – ग – – – रे सा रे ध़ सा
– – –, सा रे ग – सा रे ग प ध सां –
ध सां रें गं रें गं रें सां – – – सां ध प ध
सा रे ग – – पं गं रें गं रें सां – – – ध
प ग प ग प ध प ग रे ग – – – रे ग
– प ग – प ध ग – रे ग – रे सा
रे सा ध़ प़ – – – ध़ ध़ सा – – – ग रे

सा रे सा – – – ध़ सा – – – – – –
– – ध़ रे सा ध़ सा – – –।

## ताल-रहित तानें

१. निर्बन्ध : सा रे ग, रे सा, रे ग प ग रे सा, ग रे ग प ग रे सा रे ग – रे सा, सा रे ग प ग रे ग ग रे सा, ग प ध प ग ध प ग प ग रे सा, ग रे सा रे ग प ध प ध प ग रे ग ग रे सा, प प ग प प ग प प ग रे ग प ध प सां ध प ग प ग रे सा ध़ रे सा।

२. सा रे ग प ध सां रें सां ध प ग रे ग ग रे सा, सा रे, रे ग, ग प, प ध, सां रें सां ध प ध प ग रे ग प ग रे सा ध़ सा, सा रे ग, रे म प, ग रे ग रे सा, सा रे सा ग रे ग प ग रे ग रे सा सा रे ग प ध प ग प ग रे सा रे ग ग रे सा, सा रे रे, सा ग ग, प ध ध प सां सां ध प ग रे ग ग रे सा प ग प ग प ध प ग रे सा ध़ प़ ध़ सा ग रे सा रे ग रे सा ध़ सा।

३. ग रे प ग ध प सां ध रें सां ध प ध सां ध प ग रे ग ग रे सा सा सा रे ग प ध सां प ध सां ध प ग प ग रे सा, रे ग प प ग प प ध सां सां रें सां गं रें सां रें सां ध प ग रे सा।

४. प ध सा रे ग प ध सां रें गं रें सां ध सां ध प ग रे सा रे ग रे सा ध़ सा रे ग प ध सां रें रें सां रें सां सां ध सां रें सां सां सां सां ध प ग रे सा, सा रे ग रे, सां रें गं मं गं रें सां ध प ग रे सा ध़ रे सा, रें सां गं रें सां ध पं गं रें सां ध प ग रें ग ग रें सां रे सा, ध़ सा ध़ रे सा रे सा ध़ प़ ध़ सा रे सा ग रे सा, ग प, ग ध, प ध प सां रें सां गं रें सां रें सां ध प ध ग प सा रे सा रे ग ग रे सा, प ध सां रें गं रें सां रें सां ध प ग प ग प ग रे सा।

५. सा रे ग प ध सां रें गं पं धं सां धं पं गं रें सां ध सां ध प ग रे सा ध़ प़ ध़ सा रे ग ग रे सा ध़ प़ सा ध़ रे सा ग रे ग ग रे ग प ग रे सा प ध सा ध़ सा ध़ प़ गं रें सां ध सां सां ध प ध ध प ग प प ग रे ग ग रे सा सां ध ध प ग प ग ग रे सा ध़ रे सा ध़ सा रे ग रे सा।

---

# राग भूपाली

**● स्थायी** (तीनताल)

| × | २ | ० | ३ |
|---|---|---|---|
| | | सां ध सां ध | - प ग रे |
| (रे)ग - - प | ग रे सा - | ग रे ग प | - (ध)सां ध प |
| पंग रेंगं सांरें धसां | धसां धप गरे सा | सां ध सां ध | - प ग रे |
| (रे)ग - - प | ग रे सा - | | |

**● अंतरा**

| × | २ | ० | ३ |
|---|---|---|---|
| | | (रे)ग प ध प | - (सां)ध प ध |
| (रें)सां - सां सां | ध रें सां - | ध गं रें, ध | रें सां, ध प |
| प ध सां, पध | सां धप गरे सा | | |

**● तालबद्ध तानें**

×　　　　　　　　२　　　　　　　　०

१. सारे गप धसां रेंसां । धसां धप गरे सा । गरे सारे ग, गरे

३

सारे ग, गरे सारे ।

×　　　　２　　　　०
२. सारे गरे गप धप । धसां रेंसां धसां धप । गरे सारे – –
३
सारे ग – सारे ।

×　　　　२　　　　०
३. सारे गप गरे गप । धसां धप धसां रेंगं । रेंसां पध सांध पग
३　　　　×　　　　२
सारे गप धसां पध । सां सारे ग, सारे । गप धसां पध सां
०　　　　३
सारे ग, सारे गप । धसां पध सां सारे ।

×　　　　२　　　　०
४. सारे गप गप धसां । धसां रेंगं पंगं रेंसां । धरें सांध पध पग
३　　　　×　　　　२
पग रेसा ध़रे सा । सारे गप धसां सांरें । ग – सारे गप
०　　　　३
धसां सारे ग – । सारे गप धसां सारे ।

×　　　　२　　　　०
५. गप धसां पध सांरें । गरें सांध पग रेसा । गत—

×　　　　२　　　　०
६. प़ध़ सारे गप धसां । रेंगं पंगं रेंसां धप । गरे साध़ प़ध़ सा
३　　　　×　　　　२
प़ध़ सारे ग सारे । ग सारे ग, प़ध़ । सारे ग सारे ग
०　　　　३
सारे ग, प़ध़ सारे । ग सारे ग सारे ।

×　　　　२　　　　०
७. सारे गरे पग पध । पग रेसा पध सांध । रेंसां गरें सांध पग

३ × २
पग सांरें गंरें सांध। पग रेसा गप धसां। सा सां ग, गप

० ३
धसां सा सां ग,। गप धसां सा सां।

× २ ०
८. सारे गरे गप धप। धसां रेंसां पध सांरें। गं रेंसां रें सांध

३ × २
सां धप ध गरे। ग पग रेसा ध़सा। प़ध़ सारे ग सारे

० ३
प़ध़ सारे ग सारे। प़ध़ सारे ग सारे।

× २ ०
९. सारे गरे साग रेसा। गरे पग रे,प गरे। धप सांध प,सां धप

३ × २
रेंसां गंरें सां,गं रेंसां। धप गरे सा,ग रेसा। प़ध़ साध़ प़,सा ध़प़,

० ३
पध सां,ध पसां धप। सारे ग,सा रेग सारे।

× २ ०
१०. प़ध़ सारे गप धसां। रेंगं पंधं सांरें सांध। पंगं रेंसां धप गरे

३ × २
साध़ प़ध़ गरे सा। गप धसां साध़ सारे। ग –, गप धसां

० ३
साध़ सारे ग –,। गप धसां साध़ सारे।

× २ ०
११. गरे सां,गं रेंसां गंरें। गंरें सांध पग रेसा। ध़सा ध़प़ ध़सा रेग

३ × २
पध सांध सांरें गंरें। सांरें सांध पग रेसा। प़ध़ सारे गप धसां

० ३
प़ध़ सारे गप धसां। प़ध़ सारे गप धसां।

× २ ०
१२. सारे गप सांरें गंपं। सारे गप गरें सांध। पग रेसा ध़रे सा–
३ × २
प़ध़ सारे गरे सारे। ग– सारे ग,– प़ध़। सारे गरे सारे ग–
० ३
सारे ग– प़ध़ सारे। गरे सारे ग– सारे।

× २ ०
१३. रेसा गरे पग धप। सांध रेंसां गरें सांध। पध सांध पग रेसा
३ × २
प़ध़ सारे गप धसां। रेंगं पंगं रेंसां धप। धसां रेंसां पध सांध
० ३ ×
सां– धप धसां धप। गरे सा– प़ध़ सारे। ग– सारे ग– सारे
२ ० ३
प़ध़ सारे ग– सारे। ग– सारे, प़ध़ सारे। ग– सारे ग– सारे

× २ ०
१४. सां– –रें सांध पध। सांरें गंरें सांध पग। रे– सारे साध़ प़ध़
३ × २
सारे गप धसां धप। धसां रेंगं रेंसां धप। गंरें सांध पग रेसा

× २ ०
१५. सारे गरे सारे पग। सारे गरे सारे धप। सारे गरे सारे सांध
३ × २
सारे गरे सारे रेंसां। गंरें सांरें धसां रेंसां। पध सांध गप धप
० ३ ×
धसां धप गरे सारे। सारे ग,सा रेग, सारे। पध सां– ग–, सारे
२ ० ३
ग,सा रेग सारे पध। सां– ग– सारे ग,सा। रेग सारे पध सां–

× २ ०
१६. सारे गरे गप धप। धसां धप गरे सा–। प़ध़ सारे ग, प़ध़
३
सारे ग प़ध़ सारे।

× २ ०
१७. सारे –सा गरे –सा । गप –ग धप –ग । धसां –ध पग –रे

३
गसा –रे गसा –रे ।

× २ ०
१८. साग रेग पग धप । धसां धसां रेंसां गरें । सांरें सां,ध सांध पग

३ × २
पध प,ग पग, रेसा । ग, सारे ग, पध । प,ग पग, रेसा ग,

० ३
सारे ग, पध प,ग । पग, रेसा ग, सारे ।

× २ ०
१९. साग रेग पग रेसा । धसां धप सांध पग । साग रेसा पग रेसा

३ × २
गप धसां रेंसां धप । धसां धप गरे सारे । ग –, धसां धप

० ३
गरे सारे ग –, । धसां धप गरे सारे ।

× २ ०
२०. सारे साग रेग सारे । गप गध पध गप । धसां धरें सांरें धसां

३ × २
रेंगं रेंसां रेंसां धसां । धसां ध,प धप गप । गरे सा धसां धप

० ३ ×
गरे सारे ग सारे । ग, सारे ग, धसां । धप गरे सारे ग,

२ ० ३
सारे ग, सारे ग, । धसां धप गरे सारे । ग, सारे ग, सारे

× २ ०
२१. सारे गरे पग पध । पग रेसा पध सांध । रेंसां गरें सांध पग

३ × २
पध सांरें गंरें सांध । पग रेसा गप धसां । सा, सां, ग, गप
० ३
धसां सा, सां ग, । गप धसां सा सां ।

× २ ०
२२. रेसा गरे पग धप । सांध रेंसां गंरें सांध । पध सांध पग रेसा
३ × २
पध़ सारे गप धसां । रेंगं पंगं रेंसां धप । धसां रेंसां पध सांध
० ३ ×
सां धप धसां धप । गरे सा, पध़ सारे । ग, सारे ग सारे
२ ० ३
पध़ सारे ग, सारे । ग, सारे पध़ सारे । ग, सारे ग, सारे

# राग भूपाली

● स्थायी

(तीनताल)

| × | २ | ० | ३ |
|---|---|---|---|
| सां | धसां धप गप धप | ग –रे – सा | – प ग रे |
| रे ग – –, प | ग प ध प | – सां ध प | सां ध सां ध प |
| ग रे सा, सां | धसां धप गप धप | ग –रे – सा | – प ग रे |
| ग – – ,प | | | |

● अंतरा

× २ ० ३
। ग प ध प । – ध प ध । सां – सां सां

```
×               २               ०
सां             पं
ध   रें  सां  – । गं   रें   सां   ध । –   सां   ध   प

३               ×               २
धसां गंरें सांध पग । पग  रेसा  धृसा, सां । धसां  धप  गप  धप

०               ३               ×
                                प
ग  –रे  –   सा । –   प   ग   रे । ग   –   –,
```

## • तालबद्ध तानें

```
    ×               २               ०
१.  सारे साग रेग पग । पध पसां धसां रेंसां । धसां  धप  गरे  सा

    ३               ×               २
    धृसा  –  ग  सारे । ग  –  पध,  सां । धसां  धप  गप  धप

    ०               ३
    ग  –रे  –  सा । –  प  ग  रे ।

    ×               २               ०
२.  सारे गप धसां रेंगं । पंगं रेंसां धप  गरे । सारे  गरे  सारे  गप

    ३               ×               २
    धसां सारे गप धसां । सारे  गप  धसां, सां । धसां धप  गप  धप

    ०               ३
    ग  –रे  –  सा । --  प  ग  रे ।

    ×               २               ०
३.  सारे –सा रेग  –रे । गप  –ग  पध  –प । धसां –ध  सांगं रेंसां

    ३               ×               २
    रेंसां  धसां  धप  ग । सांध पग रेसा,  सां । धसां धप  गप  धप

    ०               ३
    ग  –रे  –  सा । –  प  ग  रे ।
```

×          २          ०
४. सारे गरे गप धसां । गंरें सांध रेंसां धप । सांध पग पग रेग

३
सारे गसा रेग सारे ।

×          २          ०
५. सारे गप गरे, गप । धसां धप, धसां रेंगं । रेंसां, धप गरे सारे

३
ग, सारे ग, सारे ।

×          २          ०
६. गरे सा,प गरे धप । ग,सां धप रेंसां धगं । रेंसां गंरें गंपं गंसां

३          ×          २
रेंगं सांरें गंपं गंरें । सांध पग रेंसा, सां । धसां धप गप धप

०          ३
ग –रे – सा । – प ग रे ।

×          २          ०
७. सारे गप रेग पध । पध सांरें धसां धप । गप गरे ग रेसा

३          ×          २
ध़सा ध़प़ ध़रे सारे । गप धसां साध़ सारे । ग, सारे गप धसां

०          ३
साध़ सारे ग, सारे । गप धसां साध़ सारे ।

×          २          ०
८. गरे सारे गंरें सांरें । धसां धप गप धप । ध़सा ध़प़ ध़सा रेग

३          ×          २
पग पग रेसा ध़सा । रेग सारे गरे सारे । ग –, रेग सारे

०          ३
गरे सारे ग –, । रेग सारे गरे सारे ।

×　　　　　२　　　　　०
९. साग रेसा गप गरे । पध पग धसां धप । सांगं रें,सां रेंसां धसां
३　　　　　×　　　　　२
ध,प धप, गप ग,रे । गरे सारे सा–, सां । धसां धप गप धप
०　　　　　३
ग –रे – सा । – प ग रे ।

×　　　　　२　　　　　०
१०. गरे साग रेसा रेग । सारे गप गरे सारे । ग – –, सारे
३
ग – –, सारे ।

×　　　　　२　　　　　०
११. गरे सारे पग रेग । धप गप सांध पध । रेंसां धसां गंरें सांरें
३　　　　　×　　　　　२
गंपं गंरें सांध पग । रेसा ध़रे सा, सां । धसां धप गप धप
०　　　　　३
ग –रे – सा । – प ग रे ।

×　　　　　२　　　　　०
१२. गरे सारे सांरें गंरें । गंपं धंसां धंपं गंरें । सांध पग रेसा ध़सा
३　　　　　×　　　　　२
पग रेग –सा गरे । ग सारे ग, पग । रेग –सा गरे ग
०　　　　　३
सारे ग पग रेग । –सा गरे ग, सारे ।

×　　　　　२　　　　　०
१३. सारे ग रेसा, पध । सां धप सांरें गं । रेंसां धसां धप गरे
३　　　　　×　　　　　२
सारे गप धसां पध । सां सारे ग सारे । गप धसां पध सां
०　　　　　३
सारे ग सारे गप । धसां पध सां सारे ।

